ये दोनों पद हिन्दी सूरसागर में नहीं मिलते। बंगला के संग्रहों में हैं, और बंगाल के विद्वानों ने इन्हें भी सूरदासकृत माना है। किन्तु यथार्थता संदिग्ध है जैसा कि अभी ऊपर बताया गया है।

२ नंददास (१५९० १६४३ वि०सं०[1])

अष्टछाप के प्रसिद्ध कवि नंददास के चार पद अप्रकाशित पद रत्नावली में मिलते हैं,[2] उनमें से एक इस प्रकार है —

झूलत नव नागरवर चंद्रानमि संग झुलहि झुलहि रुचि रुचे।
लटपटात कटहि बंधि भूषन मंद गावत धु व राग रचत रंगे॥
तार्थे तावे मधुर बोल भूलने नुपुर किंकिनि बोल
झनझिमि बरखै घोर घर गर घर बरखे घोर
वरिखत तहँ घोर घोर तड़ित चकित भये॥
झमकि झमकि झरत नीर, चातक पप बोलत कीर
डार झुक कदंब-कुल पु ज पु ज कुहकत सब कु ज कु ज
भमरी सखी पु ज गु ज पु ज सब गु ये कालिंदि-कूल कुसुम-पु ज
विविने बहत अति सुगंध पवन गमन गमन मंद मंद
हंस-नाद-सु ग हरि-मुख रस-विलास नन्ददास निज ही प्राण
पूरत काम रंगे।

(४१२ पदरससार अप्रकाशित-पद रत्नावली पृ १११)

३ कृष्णदास (१५५२–१६३२ ई०)[3]

अष्टछाप के कवि कृष्णदास का भी एक पद इस प्रकार है —

"झूलन लीला"
झूले झूले झूले स्याम वृन्दावन कु ज भवन में मोहन
रगहि रंग हिंडोर-आदि

(४६२ पदरससार)

---

१ अष्ट० सं० स पृ० २११-२६१।

२ शेष तीन पद इस प्रकार हैं —

(१) झूल-कु ज बिहारी संगहि नवल किशोरि आदि (४१६ पदरससार)

(२) देख धार न झूले अपने-प्यारि पियामहि झूले आदि-(४१७ पदरससार)

(३) झूलतध्वनि चन्द्रानमि नागर नटराज आदि (४१८ पदरससार)
झूलन लीला पर नंददासजी के जो पद हिन्दी में प्राप्त हैं उनमें ये पद भी नहीं हैं।

३ अष्ट ब० स० पृ० २५१ २५४।

## ४ माधो (माधव)[1] (१५२३ ई०)

हिन्दी के कवि माधो के चार पद पदकल्पतरु एवं भक्ति रत्नाकर में मिलते हैं। वे इस प्रकार हैं[2]—

जय जय रूप महारस सागर।
दरशन परशन बचन रसायन प्रानबहुके पागर॥
अति गंभीर धीर करुणामय प्रेम भकतिक आगर।
उज्ज्वल[3] प्रेम महामणि प्रकटित हैन गौड़ बैरागर॥
सतगुन-मण्डित पण्डित रंजन वृन्दावन-निज-नागर।
किरित बिमल यश गुनतहि माधो सतत रहल हिये जागर॥[4]

(प० क० त० पद २३६५)

---

१ एक माधवदास का परिचय भक्तमाल में मिलता है जैसे—

जिते ब्यास मनो प्रकट ह्वै जन को हित माधो कियो—छप्पय ७० पृ०६६१

श्री सतीशचन्द्र राय 'पदकल्पतरु' के पाँचवें खण्ड में पृ० १६२ पर इनको हिन्दी का कवि मानते हैं एवं श्री जगद्बंधु भद्र के मत का समर्थन करते हैं— माधो भनिताए पदगुलि व्रजमण्डलेर प्रचलित व्रजभाषा सुतराम् ताहाके ऐ प्रदेशे लोक बलियाई मने हय। माधव नामेर अपभ्रंश मामटी जो हिन्दुस्तानेर विशेषत्व (गौ० प० त० भूमिका पृ०२२७)

डा० जार्ज ग्रियर्सन ने भी माधोदास नाम के कवि को व्रजभाषा का कवि माना है और उसका जन्मकाल १५२१ सन् दिया है (वर्नाक्युलर लिटरेचर आफ हिन्दुस्तान।)

डॉ० सुकुमार सेन भी इन्हें हिन्दी का कवि मानते हैं। ग्रियर्सन का उल्लेख करते हुए उन्होंने यह सन्देह भी प्रकट किया है कि क्या ग्रियर्सन के माधोदास ये ही माधो हैं।

२ माधो के चारि पदों के यहाँ प्रारम्भिक चरण दिये जाते हैं। ये पद भी हिन्दी (व्रजभाषा) के हैं।

(१) जब कलित रूप शरीर ना धारत—(माधो प०क०त० पद २३६४ भ० र० पृ० ५७२)

(२) धन्य गोकुल धन्य मथुरा धन्य मधुकुल-अवतरी—(माधो प०क०त० पद २६६८)

(३) नैन मन हरि-त्रिभुवन के संग—(प०क०त० पद ३०३५)

देखिये—सूरदासजी का भी एक पद इससे मिलता जुलता है—

रह्यो मन हरि त्रिभुवन के संग (सूरदास सु० सा ३३२)

३ पाठ "उज्ज्वल"।

४ पाठ "जागर"।

### ५ गोपाल भट्ट[1] या गोपालदास (१५०६ १५४२ वि० १४२५ १५०० शकाब्द)

ये गोपाल भट्ट न तो हिन्दी क्षेत्रीय कवि हैं न बंगाली क्षेत्रीय किन्तु ये दाक्षिणात्य-ब्राह्मण थे। दाक्षिणात्य होते हुए भी चैतन्य मत में दीक्षित हो ये बंगाली वैष्णव माने जाने लगे। इनके पदों का समावेश बंगाली वैष्णव-पदावलियों में हुआ है। नीचे जो पद दिया जा रहा है वह इनकी हिन्दी-कृति तो है, पर स्पष्टतः बंगाली व्याकरणयुक्त है। इसी कारण इन्हें इस प्रसंग में स्थान दिया गया है। उदाहरणार्थ इनका एक पद इस प्रकार है[2] —

---

१ देखिये—वृन्दावन की माधुरी हम मिलि आस्वादन कियो।
      सहस राधारमन भट्ट गोपाल उजागर—
(हि० म० खंड १४ पृ० २०८)

हृषीकेश भगवान विपुल कौतुक रस सागर
सार्वभौम जगन्नाथ लोकनाथ महामुनि मधु श्री रंग
कृष्णदास पंडित उभै अधिकारी हरि अंग
घमंडी जुगलकिशोर भृत्य भूगर्भ जीव दृढ़ ब्रत लियो
वृन्दावन की माधुरी हम मिलि आस्वादन कियो।

अथवा—

अष्ट म० स पृ ११ १७
सौ० ए० के हि पं म० कवि पृ० ४७
प० क० त० पद पृ १०।

२ वृषभानु-नन्दिनि मनमोहन केमन लागि बलि—
(प० क० त० पद २७११)

अंतिम पद गोपालदास की भणिता के नाम से है। पदकल्पतरु के संपादक श्री सतीशचन्द्र राय इस पद को भी गोपाल भट्ट का ही मानते हैं। पदकल्पतरु पंचम-खण्ड (परिशिष्ट) में मिलते हैं—गोपालदास की भणिता के साथ पाँच पद पदकल्पतरु में उद्धृत हुए हैं। उनके बीच में २९९९ संख्यक पद बंगाल की ब्रजबुलि का नहीं है सोलहवीं शताब्दी की विशुद्ध ब्रजभाषा का है। बंगाली पदकर्ताओं के निकट ब्रजभाषा में कविता करना कुछ कठिन था तो हम इस पद को भी वृन्दावनवासी षड़-गोस्वामियों में अन्यतम गोपाल भट्ट गोस्वामी की रचना ही अनुमान करते हैं पद इस प्रकार है —

श्री राधे कृष्ण गोविंद हरे।
गोपीनाथ मदन-मोहन वर— (प क० त० पद २९९९)

देखिरि सखि कदल नयन कुञ्ज में विराज हैं।
वामेते किशोरि गोरि, अलस अंग अति किशोरि
हेरि श्याम-वयन चंद मंद, हास हैं।
घनी घनी बाहु भीड़ पुलक गात अति निबीड़
प्रेम-तरंगे हरखि पड़त, कदल मधुपर्संग हैं।
धारि, शुक, पिकु करत गान भमरा भमरि धरत तान
मुनि मनि मनि पढि बैठत, चोर चपल जात हैं।
श्री गोपाल भट्ट भाष, वृन्दावन कुञ्जे वास
श्यम सपन नयन हेरि, मूसल मन प्राप हैं।
(प० क० त०, पद १०८८)

६ सुन्दर कवि[1]

भक्तिकाल के फुटकर रचनाकारों में सुन्दर-शृंगार के लेखक सुन्दर कवि का एक पद अप्रकाशित पद रत्नावली में मिलता है वह बंगला और हिन्दी-पाठ भेद के साथ इस प्रकार है —

बंगला पाठ —

अलसात अन्मात लगे लजगात किधौं तुतराहु बोलत हूँ
कवि सुन्दर उत्तर लों गुन उत्तर एतमहु लौं करे प्रभ हूँ।
उनसे कहु क्या कहिये सजनी, उपने नहि लाज भई कबहूँ॥
उनमें सखि औषद है सबकि, पत लोभा औषद नहि कहूँ।
(४६४ सा० प० पूथि १४४)

हिन्दी पाठ —

अरसात अन्मात लगे लजगात (किती) तुतरात सुबोलत हूँ।
कवि सुन्दर अनहि और सुनो इतने पर सौंह करैं प्रभ हूँ॥
तिनसों न कहा कहिये जिनके सुपने हूँ न लाज भई कबहूँ।
जग में सखि औषधि है सबकी पै स्वभाव की औषधि नाहीं कहूँ॥[2]
(हि० म० पृ० १०३)

७ आगरवासी[3] (आगरप्रोआलि)

आगरवासी के सम्बन्ध में यह निश्चितरूपेण नहीं कहा जा सकता है कि

---

१ हि० सा० इ० पृ० २११।

२ इन दोनों पदों की तुलना से यह विदित होता है कि बंगला के क्षेत्र में हिन्दी पद को किस प्रकार अपनाने की चेष्टा की गयी है।

३ देखिये—सा० प० प० २ संख्या सं० १३२६ 'प्राचीन पदार्ह्सगण' शीर्षक प्रबंध तथा प० क० त० पं० सं०, पृ० २१।

अब मेरी प्राण सनातन रूप ।

अगतिन के, गति बोध भाया; योग यश के रूप ।
वृन्दावन के सहज माधुरी प्रेम सुधा के कूप ।
करुणा सिन्धु अनाथ बंधु, भक्त सभा के भूप ।
भक्ति भागवत, मतहि आचरन कुशल सुचतुर अनूप ।।
भुवन चतुर्दश विदित विमल यश रसना के रस यूप ।
चरन कोमल कमल रज छाया मोहत कलि रवि धूप ।
व्यास उपासक, सदा उपासे राधा चरन अनूप ।।

(स० र० पृ० ५७१)

यहाँ तक हमने उन पदों और पदकर्त्ताओं का उल्लेख किया है जो बंगाली वैष्णवों को प्रिय थे और जिन्हें उन्होंने अपनी पदावलियों में स्थान दिया है। ये पद जैसे उनके ही हो गये हैं। और जैसे इन पदों के माध्यम से हिन्दी ने उनके हृदय में ही स्थान प्राप्त कर लिया है और यह हिन्दी पद उनकी प्रेरणा के स्रोत बने हैं। हिन्दी के प्रभाव का यह रूप अत्यन्त भावपूर्ण है। आगे बँगला-वैष्णव पदकर्त्ताओं द्वारा हिन्दी के विरचित पदों का उल्लेख किया जा रहा है।

२ बंगाल वैष्णव-पदकर्त्ताओं के पद

दूसरे प्रकार के वे पद हैं जो अहिन्दी-क्षेत्रीय कवियों द्वारा विरचित हैं क्योंकि गौड़ीय-वैष्णव-सम्प्रदाय के बहु गोस्वामी तथा अन्य आचार्यगण व्रजमण्डल में निवास करते थे। उनके अनुयायियों के दल के दल बहुधा मथुरा-वृन्दावन तीर्थ-यात्रार्थ आया जाया करते थे। वृन्दावन प्रवासी वैष्णव-महन्तों के बीच में किसी-किसी ने व्रज प्रभावतः व्रजबुलि एवं व्रजभाषा में पद लिखे थे।[1]

पहले कहा जा चुका है कि बंगाली-वैष्णवों का एक बड़ा तीर्थ-स्थान वृन्दावन था। अतः उस प्रदेश की भाषा के साथ भी उन पदकर्त्ताओं में घनिष्ठ अनुराग की वृद्धि हुई। कुछ पदकर्त्ता तो स्थायी रूप से वृन्दावन-वासी हो गये थे जिस प्रकार यह परम्परा आज तक जीवित है। कुछ तीर्थयात्रा के लिये आते थे और अपने प्रदेश को लौट जाते थे। किन्तु व्रजभाषा के सम्पर्क और प्रभाव से नहीं बच पाते थे। बँगला पदों के साथ हिन्दी पदों की रचना भी स्वतः ही करने लगते थे। इस प्रकार बहुत हिन्दी पद बंगाली वैष्णव पदकर्त्ताओं द्वारा विरचित हैं। बंगाली-वैष्णव पदावलियों में जो गौरवपूर्ण स्थान बँगला पदों का है, वही स्थान हिन्दी पदों का भी है। वे बँगला साहित्य की स्थायी निधि बन गये हैं। इस प्रकार हिन्दी प्रभाव

१ वृन्दावन-प्रवासी वैष्णव महान्तदेर मध्ये ओ कह कैह पद लिखियाछिलेन तबे प्रभावत व्रजबुलिते एवं व्रजभाषाय। (डा० सुकुमार सेन-बां०सा०इ०, प्र०खं०, पृ० ३२४)

की परम्परा गौड़ीय वैष्णवों में मध्यकाल से लेकर वर्तमान काल तक विद्यमान है। इसको हिन्दी का वास्तविक एवं आन्तरिक स्थायी प्रभाव कहा जा सकता है।

गौड़ीय वैष्णव सम्प्रदाय के वैष्णव भी इसके अपवाद नहीं हैं। ब्रज के प्रभाव के कारण बंगला कवि या ब्रजबुलि के पदकर्ता ब्रजभाषा में भी कविता करने लगते थे। क्योंकि जैसा भाषायी वातावरण होता है उसके अनुसार ही कवि काव्य-रचना करने लगते हैं। अतः इस काल में बंगाली चैतन्य-सम्प्रदाय के आचार्यों एवं अनुयायियों में भाषा की त्रिविध-धारा बह रही थी।

यह कहना सरल नहीं है कि कितने बंगाली या अहिन्दी-क्षेत्रीय चैतन्य-मतानुयायी वैष्णवों ने हिन्दी के पदों की रचना की है। साथ में यह कहना भी कठिन है कि संख्या में कितने पद हिन्दी में विरचित हैं और अमुक कवि ने कितने पदों का सृजन किया है। प्रस्तुत प्रबंध में कम महानुभाव पदकर्ताओं के कवित्व पर निम्न चित्र द्वारा एक विहंगम-दृष्टि डाली गई है।[1] यहाँ कुछ ऐसे बंगाली पदकर्ताओं

| क्रमांक | पदकर्ता | पद सं० | प्रसंग अथवा पृष्ठ | ग्रंथ का प्रकाशन सन् |
|---|---|---|---|---|
| १ | कृष्णदास—४ | १ | प० क० त० पद २८११ | बं०सा०प० १३१५बं० |
| | | १ | " पद २८६० | " " |
| | | १ | " पद २८११ | " |
| | | १ | पद १०८६ | " " |
| २ | कृष्णकांत उनका १ | १ | " पद २८११ | " |
| ३ | परमानन्द—३ | १ | पद ११८३ | " " |
| | | १ | पद २८३८ | " " |
| | | १ | पद २८०१ | " |
| ४ | रघुनाथदास—४ | १ | " पद २१८० | " " |
| | | १ | पद २४६७ | " |
| | | १ | " पद २८११ | " " |
| ५ | रामराय—१ | १ | " पद २८४४ | " " |
| ६ | राधावल्लभदास—१ | १ | श्री प० त० ११३१७ | जगद्बंधु भद्र बं०सा०प० १३१० बंगाब्द |
| ७ | शिवराम—१ | १ | प० क० त० पद १३३७ | बं०सा०प० १३१५ बं० |
| ८ | रोहिनीनंदनदास—१ | १ | पद ७७० | " |
| ९ | अकबर शाह—१ | १ | गौ० प० त० ४।२। ९ | १३१० बंगाब्द |
| १० | घनश्यामदास—१ | १ | " ३।११।० | " " |

१ इस संबंध में हिन्दी के बंगाली-वैष्णव कवि' श्री सुदर्शन-भाद्र १३३७ बंगाब्द के लेख में भी यह बात है।

के नाम दिये जाते हैं जिन्होंने ऐसी भाषा में पद रचना की जो या तो यथार्थतः ब्रज भाषा थी या ब्रजभाषा के अत्यन्त निकट थी[1] ।

उक्त कवियों का कुछ विस्तृत विवरण यहाँ दिया जाता है —

१ कृष्णदास[2]

कृष्णदास ने चार ब्रजभाषा के पद ब्रजबुलि की रंगीनी के साथ लिखे हैं वे इस प्रकार हैं —

जय राधे श्री राधे कृष्ण श्री राधे जय राधे ।
नंदनन्दन जय भानु-दुलारी सकल गुण अगाधे ॥
नव-घन-सुन्दर-नयोल किशोरी निज गुण शीतल साधे ।
चांचर केशमयोर शिखंडक कुंचित केशिनि बांधे ॥
पीताम्बर-धर मोहे नील शाड़ि धन सौदामिनि राधे ।
जानु-प्रलम्बन-माला-विराजित राइ वक्षे मोतिम साजे ॥
मरकित बरनो मंजित रंजित कंचन-बरन साजे ।
कृष्णदास भने श्री वृन्दावने युगल-किशोर विराजे ॥[3]

(प० क० त० २८५६)

---

१ ब्रजभाषा पदावली एम वैष्णव एन्थोलोजीज हिस्ट्री आफ ब्रजबुलि लिटरेचर उक्त सूची का आधार है ।

२ हि० बु० लि० पृ १०१ तथा १७६, प० क० त० पंचम खंड पृ० ६६ ।

३ शेष तीन पदों का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है —

(१) जय राधे कृष्ण गोविन्द गोपाल
गिरिवरधारी कुंज विहारी, ब्रज मोहन नंदलाल
(कृष्णदास प० क० त० पद २८६० )

\+ + +

(२) जय राधा गिरिवरधारी ।
नंदन मंदन वृषभानु-कुमारी ॥ (कृष्णदास प० क० त० पद २८६१)
वी० सा० इ० पृ० १२१ ।

तथा (३) अंतिम पद दीन कृष्णदास' के नाम से है । यह दीन कृष्णदास' कोई अन्य कवि हैं या प्रस्तुत कृष्णदास से अभिन्न हैं निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता । यह पद इस प्रकार है —

तोमरो जय गौरचन्द्र नागर-बनयारि ।
नवद्वीप इन्दु करुणासिन्धु भक्त-वत्सलकारी—।

(दीन कृष्णदास प० क० त० १०९५)

आजु बनि नव अभिषेक गोविन्द की।
परमानन्द प्रेम-सुख-कन्दहि ॥
झलकत नील-नलिनि मुख-सोहा।
हेरइते चकित भुवन-मन-मोहा ॥
गोरस बनि घृत हलदिक नीरे।
गागरि भरि भरि ढारइ सिरे ॥
बाजत घंटा ताल मृदंग।
जय देइ सुर नारीगण रंग ॥
बलि बलि जातहि चरणारविन्द।
परमानन्द के पहुँ श्रीगोविन्द ॥
(परमानन्द प० क० त० पद १२८५)

### ४ रघुनाथदास[1] (१५०६–१५८२)

रघुनाथदास का ब्रजभाषा का एक पद मिलता है। इनके दो पद और भी हैं पर वे ब्रजबुलि में हैं। ब्रजभाषा का एक पद इस प्रकार है[2] —

हरत सकल संताप जनम को मिटत तलप यम कालहि।
आरति किये मदनगोपालहि ॥
गोघृत रचित कपूरहि बाति झलकत कांचन थारहि।
घंटा ताल मृदंग झांझरि बाजत वेणु विसालहि ॥
चन्द्र-कोटि ज्योति भानु-कोटि छवि मुख शोभा नंदलालहि।
मयूर-मुकुट पिताम्बर सोहे उरे वैजयन्ती मालहि ॥
चरण कमल पर नूपुर बाजेरि कुसुम गुलालहि।
सुन्दर लोल कपोलक छविसों निरखत मदनगोपालहि ॥

---

१ इनके नाम के शेष दो उपलब्ध पदों के आरम्भिक चरण नीचे दिये जाते हैं—
(१) आरति युगल किशोरि की कीजे
तन मन धनहुँ निछावरि दीजे।—(प० क० त० पद २८६८)
(२) आरति जय वृषभानु कुमारि।
झलकत मुख-शोभा उजियारी ॥ (प० क० त० पद २८७१)

२ प० क० त० प्र० ख० पृ० १९७। हि० वृ० सि० पृ० ४२।

३ 'ब्रजबुलि' के दो पदों का संकेत यहाँ दिया जाता है।
जय जय श्रीकृष्णचैतन्य दयामय पद्मावति-रति कांत।
राधा माधव-प्रेम भकति-रस उज्ज्वल मुरति नितांत ॥ (प०क त० पद २१८७)
+ + +
चन्द्र वदनि धनि आदि (प० क० त० पद २४९७)

२ कृष्णकांत तनया[1]

कृष्णकांत तनया का एक पद मिलता है जो इस प्रकार है —

नागरि नागर सबगुन-आगर आनन्द सागरे भासि
सुमुख विलोकन भाव-मुकुलन बचनहि रंग-तरंग परकासि
सखि हे किये इह अपरूप रंग ।
बाहुलि माझोलि भ्रम मोडायलि माझोलि पूछहि संग ।।
श्यामर काय अथाहे हिल्लोलत भाव जडित बन-माल
कनक-गौरि तनय सुकन्या-सा लगे बैंधल विद्युरिक जाल ।।
परतह लाल विशाल मिलायोल शोभा बरनि न होय ।
ए कृष्णकांत नितांत विचारल निधिनिधि अन्तर लागि रहुकय ।।
(प० क० त० २८८१)

३ परमानंद[2]

परमानंद के छः पद ब्रजभाषा के मिलते हैं[3] जिनमें से एक इस प्रकार है —

---

१ हि॰ बु॰ लि॰ पृ॰ १७५ ।

२ परमानन्द कई हैं किन्तु यहां जिनके पद दिये गये हैं उनका उल्लेख 'चैतन्य चरितामृत' में परमानन्द सेन या दास के नाम से मिलता है ।

प० क० त० पं० सं० पृ० १४६ । बां० सा० इ० प्र० सं० पृ० २१८ ।

इन परमानन्द के सम्बन्ध में डा० सेन ने पृ० १७६ पर जो पाद टिप्पणी दी है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि इनके सम्बन्ध में इन्हें भ्रम रहा । इसी भ्रम में इन्होंने इसी ग्रंथ के पृष्ठ ९१ पर इन्हें परमानन्द कवि कर्णपूर मान लिया । इनकी ९ ब्रजबुलि कविताओं का उल्लेख पृ० ९२ पर उन्होंने किया है । पृ० १७६ पर इनका अत्यन्त जोरदार कथन यह है कि 'कर्णपूर' ने ऐसी भाषा में कुछ भी नहीं लिखा और इन्होंने अपनी रचनाओं में कभी 'परमानंद' का उपयोग ही नहीं किया । अतः इसके बाद उल्लेख को अधिक प्रामाणिक मानना होगा । अतः ये परमानन्द १५२७ वाले कर्णपूर परमानंद नहीं । न ये वल्लभाचार्य जी की अष्टछाप वाले परमानन्द हैं । डॉ॰ सेन के अनुसार ये वे परमानंद भट्टाचार्य हैं जो रूप गोस्वामी के शिष्य थे और वृन्दावन में रहते थे । एक परमानंद गुप्त का भी संकेत चैतन्यदेव के अनुयायियों में मिलता है । संभावना है कि इन्होंने भी कुछ ब्रजबुलि पद रचे । परमानंद के, यहां जो पद दिये जा रहे हैं वे किसी एक ही परमानन्द के हैं यह ऐसी स्थिति में निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता ।

प्रातु बनि नव अभिषेक गोविन्द जी।
परमानन्द प्रेम-सुख-कन्दहि॥
झलकत नील नलिनि मुख-सोहा।
हेरहते अखिल भुवन-मन-मोहा॥
गोरस दधि घृत हरदिक नीरे।
गागरि भरि भरि ढारह सिरे॥
बाजत घटा ताल मृदंग।
जय देइ सुर नारीगण रंग॥
बलि बलि जाउँहु चरणारविन्द।
परमानन्द के प्रहुँ गोपीविन्द॥
(परमानन्द प० क० त० पद ११८१)

४ रघुनाथदास[1] (१५०६–१५८७)

रघुनाथदास का व्रजभाषा का एक पद मिलता है। इनके दो पद और भी हैं पर वे व्रजबुलि में हैं। व्रजभाषा का एक पद इस प्रकार है[2] —

हरत सकल संताप जनम को मिटत तलप यम कालहि।
आरति किये मदनगोपालहि॥
गोघृत रचित कपूरहि बाति झलकत कांचन थारहि।
घंटा ताल मृदंग झांझरि बाजत वेणु बिशालहि॥
चन्द्र-कोटि ज्योति भानु कोटि छवि मुख शोभा नंदलालहि।
मयुर-मुकुट पितांबर सोहे उरे बजयंती मालहि॥
चरण कमल पर नपुर बाजेहि कुसुम गुलावहि।
सुन्दर लोल कपोलक बलिसों निरखत मदनगोपालहि॥

१ इनके नाम के शेष दो उपलब्ध पदों के प्रारम्भिक चरण नीचे दिये जाते हैं —
(१) आरति युगल किशोरि की कीजै
तन मन धनहुँ निछावरि दीजै।—(प० क० त० पद २८१८)
(२) आरति जय वृषभानु कुमारि।
झलकत मुख-शोभा उजियारी॥ (प० क० त० पद २८७१)
२ प० क० त० प्र० ख० पृ० १६७। हि० कु० मि० पृ० ४२।
३ 'व्रजबुलि' के दो पदों का संकेत यहाँ दिया जाता है।
जय जय श्रीजयदेव दयामय पदमावति-रति कांत।
राधा-माधव-प्रेम भकति-रस उज्जल मुरति नितांत॥ (प०क०त० पद २१८७)
+ + +
चाद्र बदनि धनि ... भाविं (प० क० त० पद २४१७)

१० घनश्यामदास[1]

घनश्यामदास का ब्रजबुलि और ब्रजभाषा मिश्रित पद इस प्रकार है —

को कहे अपरूप प्रेमसुधा निधि कोई कहत रस मेहु।
कोई कहत इह सोई कल्पतरु, मझु मने सन्देहु॥
पेखनु गोरचन्द्र अनुपाम। याचक जाक भुवन नाहि त्रिभुवने।
ऐछे रतन हरि नाम को एक तिन्दु बिन्दु नाहि जाचत।
परबस बरखि अपार मानस मनचि बहुत कल्पतरु।
जो कछु करुणा अपार, जाकु चरितामृत श्रुति पथे संचरु।
हृदय सरोवर पुर उमडई नयन अयन मय भूमहि।
होयत पुलक अंकुर नाचहि जाकु ताप सब मेटय।
ताहे कि थोर उपाम मन घनश्याम दास नाहि होयत।
कोटि कोटि एकु ठाम।

(गो० प० त० ३।१।१०)

इस प्रकार अनेक हिन्दी के पद बंगाली-वैष्णवों द्वारा विरचित हैं। आगे के प्रकरण में बंगाली पदों के साथ-साथ हिन्दी का कितना प्रभाव है, अर्थात् कवि विशेषगत और ग्रंथ-विशेषगत हिन्दी के प्रभाव का दिग्दर्शन है।

२ कुछ विशेष बंगाली गौड़ीय-वैष्णव पदकर्ता और उन पर हिन्दी प्रभाव

अन्य सुप्रसिद्ध बंगाली-गौड़ीय वैष्णव पदकारों पर भी हिन्दी प्रभाव पड़ा है। कई विशेष कवियों चैतन्य चरितामृत के लेखक कृष्णदास कविराज गोविन्ददास कविराज और नरहरि चक्रवर्ती आदि पर यह गंभीर प्रभाव स्पष्ट है। बँगला गौड़ीय वैष्णव पदावलियों में भी हिन्दी प्रभाव दृष्टिगोचर होता है। अतः इनके विषय में कुछ प्रकाश डालना आवश्यक प्रतीत होता है —

१ कृष्णदास कविराज (१४९७ १५८३ ई०)

कृष्णदास कविराज चैतन्य चरितकारों में सर्वश्रेष्ठ हैं। कृष्णदास कविराज द्वारा विरचित श्रीचैतन्यचरितामृत में हिन्दी प्रभाव के थोड़े उदाहरण मिल सकते हैं इसका कारण यह है कि इस ग्रन्थ की रचना वृन्दावन में हुई थी। अतः कुछ हिन्दी प्रयोग अनायास ही इसमें आ गये हैं। कुछ हिन्दी सर्वनामों और किंचित क्रिया रूपों में ग्रन्थ का कलेवर कहीं-कहीं कुछ-कुछ बदल गया है।

चैतन्य चरितामृत में हिन्दी प्रभाव के सम्बन्ध में बँगला साहित्य के सुप्रसिद्ध इतिहासकारों के मत द्रष्टव्य हैं। डा० दीनेशचन्द्र सेन लिखते हैं कि वैष्णव समाज की कवित—बँगला भाषा उस समय ब्रजावली भाषा से मिश्रित हो गयी थी सुतराम्

1 देखिये—प० क० त० पं० सं० भू० पृ ८४ ८८
तथा श्री ख० इ० प्र० ब ,पृ ४०४४ इ।

जो लोग मुख से जो बोलते थे लेखनी से भी वही लिखते थे। चैतन्य चरितामृत ही इस स्थान पर दृष्टान्त है। दीर्घ काल से वृन्दावन में रहने के कारण कविराज गोस्वामी की बँगला वृन्दावनी (ब्रजभाषा) द्वारा इसी तरह प्लावित हो गई थी[१]।

डा० सुकुमार सेन लिखते हैं 'दीर्घकाल ब्रजवास के कारण कविराज की कलम से कुछ हिन्दी शब्द और प्रयोग आ गये हैं[२]। वास्तव में चैतन्य-चरितामृत में हिन्दी के कुछ शब्दों सर्वनामों विशेषणों एवं क्रिया रूपों का समावेश हुआ है। केवल कुछ हिन्दी शब्द ही हैं जो बँगला पदों को हिन्दी का शरीर प्रदान कर देते हैं उदाहरण स्वरूप कुछ शब्दों और क्रिया रूपों की बानगी इस प्रकार है[३] —

जैसे, तैसे, काहां तांहा ऐसे, कैसे, तैसे, जाहांके काहाँ जाहाँ जाहाँ करो धरौं, सेवौं इत्यादि—

---

१ वैष्णव समाजेर कवित बाँगाला तखन वृन्दावनी—भाषा मिश्रित हइयाछिल सुतराम् ताँहारा मुखे जाहा बलितेन लेखनीते ओ ताहाई व्यवहार करियाछेन। चैतन्य चरितामृत ए सम्बन्धे दृष्टान्त स्थलीय। दीर्घकाल वृन्दावने थाकाते कविराज गोस्वामीर बाँगला वृन्दावनी द्वारा एरूप प्लावित हइयाछिल।
(बँ० भा० सा० प्र० सं० पृ० ११०)

२ दीर्घकाल ब्रजवास हेतु कविराजेर कलमेर मुखे कुचित दुइ एकटी हिन्दी शब्द वा प्रयोग आसिया गियाछे येमन 'नाहि काँहा सो विरोध नाहि काँहा अनुरोध।
(बाँ० सा० इ० प्र० खं० प० २११)।

३ (१) अनंत स्फटिक यते एक सूर्य भासे।
तैछे जीवे गोविंदेर अंश प्रकाशे॥
(आदिलीला द्वितीय परिच्छेद १६ पृ० ११२)

(२) काहाँ करों काहाँ पाउ ब्रजेन्द्रनन्दन।
काहाँ मोर प्राणनाथ मुरली वदन।
(मध्यलीला प्रथम खंड दूसरा परिच्छेद १४ पृ० ४६)

(३) कहाँ ताहाँ कैसे रहे रूप सनातन?
कैसे रहे वैराग्य कैसे वा भोजन?
(मध्यलीला परिच्छेद १६ ११३ पृ० ७७४)

(४) हा हा सखि कि करि उपाय
काहाँ मरों काहाँ जायों काहाँ गेल कृष्ण पायों।
कृष्ण बिनु प्राण मोर जाय॥ (मध्य लीला)

१० घनश्यामदास[1]

घनश्यामदास का व्रजबुलि और व्रजभाषा मिश्रित पद इस प्रकार है —

को कहु अपरूप प्रेमसुधा निधि कोई कहत रस गेहु।
कोई कहत इह सोई कल्पतरु, मधु मने सन्देहु ॥
पेखहु गोरचन्द्र अनुपाम। जाचक जाक मूल नाहि त्रिभुवने।
ऐसे रतन हरि नाम को एक सिन्धु बिन्दु नाहि जाचत।
परसत चरणि सचार मानस अचल बहुत कल्पतरु।
जो कछु करुणा अपार कछु चरितामृत श्रुति पवे सेवक।
हृदय सरोवर पुर उमड़ई नयन अयन मत घुमहि।
होयत पुलक अंकुर, नामहि जात ताप सब मेटय।
ताहे कि कीच उपाय मन घनश्याम दास नाहि होयत।
कोटि कोटि एकु काम।

(गौ० प० त ३।१।१०)

इस प्रकार अनेक हिन्दी के पद बंगाली-वैष्णवों द्वारा विरचित हैं। आगे के प्रकरण में बंगाली पदों के साथ-साथ हिन्दी का कितना प्रभाव है अर्थात् कवि विशेषगत और ग्रन्थ-विशेषगत हिन्दी के प्रभाव का दिग्दर्शन है।

२ कुछ विशिष्ट बंगाली गौड़ीय वैष्णव पदकर्ता और उन पर हिन्दी प्रभाव

अन्य सुप्रसिद्ध बंगाली गौड़ीय वैष्णव पदकारों पर भी हिन्दी प्रभाव पड़ा है। कई विशेष कवियों चैतन्य चरितामृत के लेखक कृष्णदास कविराज गोविन्ददास कविराज और नरहरि चक्रवर्ती आदि पर यह गंभीर प्रभाव स्पष्ट है। बँगला गौड़ीय वैष्णव पदावलियों में भी हिन्दी प्रभाव दृष्टिगोचर होता है। अतः इनके विषय में कुछ प्रकाश डालना आवश्यक प्रतीत होता है —

१ कृष्णदास कविराज (१४९७ १५८३ ई०)

कृष्णदास कविराज चैतन्य चरितकारों में सर्वश्रेष्ठ हैं। कृष्णदास कविराज द्वारा विरचित श्रीचैतन्यचरितामृत में हिन्दी प्रभाव के थोड़े उदाहरण मिल सकते हैं इसका कारण यह है कि इस ग्रन्थ की रचना वृन्दावन में हुई थी। अतः कुछ हिन्दी प्रयोग अनायास ही इसमें आ गये हैं। कुछ हिन्दी सर्वनामों और किंचित क्रिया रूपों में ग्रन्थ का कलेवर कहीं-कहीं कुछ-कुछ बदल गया है।

चैतन्य चरितामृत में हिन्दी प्रभाव के सम्बन्ध में बँगला साहित्य के सुप्रसिद्ध इतिहासकारों के मत द्रष्टव्य हैं। डा० दीनेशचन्द्र सेन लिखते हैं कि वैष्णव समाज की कथित—बँगला भाषा उस समय पश्चिमी भाषा से मिश्रित हो गयी थी सुतराम्

---

१ देखिये—ब ज सा० पं सं० मू० पृ ८४ ८८
तथा श्री सु० इ० प्र० ख० पृ० ४०४ ४०६।

जो लोग मुख से भी बोलते थे लेखनी से भी नहीं लिखते थे। चैतन्य-चरितामृत ही इस स्थान पर दृष्टान्त है। दीर्घ काल से वृन्दावन में रहने के कारण कविराज गोस्वामी की बँगला वृन्दावनी (ब्रजभाषा) द्वारा इसी तरह आक्रान्त हो गई थी[1]।

डा० सुकुमार सेन लिखते हैं "दीर्घकाल ब्रजवास के कारण कविराज की कलम से कुछ हिन्दी शब्द और प्रयोग आ गये हैं[2]। वास्तव में चैतन्य-चरितामृत में हिन्दी के कुछ शब्दों सर्वनामों विशेषणों एवं क्रिया रूपों का समावेश हुआ है। केवल कुछ हिन्दी शब्द ही हैं, जो बँगला पदों को हिन्दी का शरीर प्रदान कर देते हैं उदाहरण स्वरूप कुछ शब्दों और क्रिया रूपों की बानगी इस प्रकार है[3] —

जैसे, तैसे, काहां तांहा ऐसे, कैसे, तैसे, काहांके काहां काहां, काहां करो मरी, सेवो इत्यादि—

---

१ वैष्णव समाजेर कवित बाँगाला तखन वृन्दावनी—भाषा मिश्रित हइयाछिल सुतराम् ताँहारा मुखे याहा बलितेन लेखनीते ओ ताहाई व्यवहार करिताछेन। चैतन्य चरितामृत ए सम्बन्धे दृष्टान्त स्थानीय। दीर्घकाल वृन्दावने थाकाते कविराज गोस्वामीर बाँगला वृन्दावनी द्वारा एरूप आक्रान्त हइयाछिल।

(बँ० भा० सा० प्र० स०, पृ० १६२)

२ दीर्घकाल ब्रजवास हेतु कविराजेर कलमेर मुखे कुचित [illegible] एकटी हिन्दी शब्द वा प्रयोग आसिया गियाछे येमन 'नाहि काँहां सो विरोध नाहि काँहां अनुरोध'।

(बाँ० सा० इ०, प्र० खं० पृ० २११)।

३ (१) अर्जन स्फटिक जैसे एक सूर्य भासे।
तैछे जीवे गोविन्देर अंश प्रकाशे॥

(आदिलीला द्वितीय परिच्छेद ११ पृ० ११२)

(२) काहां करों, काहां पाउ ब्रजेन्द्रनन्दन।
काहां मोर प्राणनाथ मुरली वदन।

(मध्यलीला प्रथम खण्ड द्वितीय परिच्छेद १६ पृ० ८२)

(३) कहँ काहां कैछे रहे रूप सनातन?
कैछे रहे वैराग्य कैछे या भोजन?

(मध्यलीला परिच्छेद १९,११२ पृ० ४४४)

(४) हा हा सखि कि करि उपाय
काहां करौं काहां जाऊँ काहाँ गेले कृष्ण पाऊँ।
कृष्ण बिनु प्राण मोर जाय॥ [illegible]

## २ गोविन्ददास कविराज (१५३५–१६१३ ई०)

गोविन्ददास नाम के तीन-वैष्णव-पदकर्त्ता हैं[१] किन्तु हमारे अभीष्ट गोविन्ददास के जीवन-वृत्त के विषय में बड़ा विवाद है। मैथिल-विद्वान इनको मैथिली कवि मानते हैं[२] बंगाली विद्वानों में एक सज्जन को छोड़कर सब गोविन्ददास कविराज को बंगाली कवि मानते हैं[३]। किन्तु इस ऊहापोह में पड़ना अनावश्यक एवं अप्रासंगिक है किन्तु अंत में यह कहा जा सकता है कि भाषा ही कवि की परिचायक है गोविन्ददास कविराज की ब्रजबुलि भाषा बंगला की अपेक्षा हिन्दी या मैथिली के अधिक पास है, इस तथ्य को बंगाली-विद्वान[४] भी स्वीकार करते हैं। डॉ० सुकुमार सेन महोदय का मत है कि गोविन्ददास कविराज बंगाली कवि होते हुए भी बंगला भाषा में उन्होंने कविता नहीं की है[१]। यह स्पष्ट है कि गोविन्ददास कविराज विद्यापति की काव्य परम्परा के अनुयायी हैं। वे स्वयं लिखते हैं :—

विद्यापति पद-युगल सरोरुह-निस्यन्दित-मकरन्द।
तसु मझु मनसा मातल मधुकर पिवइत करु अनुबंध ॥

डा० सुकुमार सेन महोदय फिर लिखते हैं, "इस विषय में मैथिल कवि विद्यापति का कविराज के साथ बहुत मेल है। प्रधानतः गोविन्ददास कविराज की

---

१ गोविन्द चक्रवर्ती गोविन्ददास गोविन्ददास कविराज।
२ हि० मै० सि० प्रथम भाग पृ० २१४।
३ देखिये—नगेन्द्रनाथ गुप्त इनको मैथिली कवि मानते हैं, बं० सा० प० पृ० १३१२ बंगाब्द।
श्री सतीशचन्द्र राय एम० ए० डा० दीनेशचन्द्र सेन डॉ० सुकुमार सेन इनको बंगाली कवि मानते हैं क्रमशः —
श्री सतीशचन्द्र राय एम० ए०—प० क० त० पं० खं० भू० पृ० ११—८१।
डॉ दीनेशचन्द्र सेन बं० भा० सा० पृ० ३०० हिस्ट्री आफ बं० लि० पृ० ४६४।
डॉ० सुकुमार सेन बं० सा० प० प० १३३१ बं० हि० ब० लि० पृ० १०५,
बां० सा० इ० प्र० खं० पृ० ३२४—३३०।
४ वि० सा० प्र० भा० पृ० ११८—२०० तथा डा० सुकुमार सेन उनके १०
श्रीमा वाग्मीन सेन कलकत्ता के निवास स्थान पर वार्तालाप के प्रसंग में उन्होंने गोविन्ददास की भाषा को हिन्दी के अधिक पास माना है, श्री विष्णुपद भट्टाचार्य ने भी वैष्णव लाइब्रेरी में वार्तालाप के प्रसंग में गोविन्ददास की कविता को हिन्दी के अधिक निकट माना है।
हि० मु० सि० पृ० १०५, बां० सा० इ० प्र० ० खं० पृ० ३३६। वि० सा० पृ० ११८—१००।

गोविन्ददास कविराज ब्रजबुलि के अन्यतम कवि हैं। उनके लगभग ४५० पद पदकल्पतरु में संगृहीत हैं। उन्होंने विद्यापति की काव्य-शैली का अनुकरण भाव एवं भाषा दोनों रूपों में किया है। वास्तव में गोविन्ददास के विषय में तटस्थ एवं स्वतंत्र अनुसंधान की आवश्यकता है। बंगाली कवि होते हुए भी इनकी भाषा हिन्दी या मैथिली से अधिक मिलती जुलती है। इनकी ब्रजबुलि कविता और अन्य पदकर्ताओं की ब्रजबुलि कविता में आकाश-पाताल का अंतर है। अन्य पदकर्ता अपनी ब्रजबुलि कविता में बंगला शब्द, क्रिया एवं कारकों का समावेश करते हैं किन्तु गोविन्द कविराज के पदों से स्पष्ट है कि उनकी भाषा कुछ हिन्दी अथवा मैथिली के समरूप है। कुछ पदों के नमूने इस तथ्य की सत्यता को सिद्ध कर देते हैं—

कांचा कांचन—कांति—कमल-मुखि कुसुमित कानन जोह।
कुंज—कुटीरे कलावति कातर कान करि रोइ॥
कि कहब किशल कतये-कुल-कामिनि कठिन कुसुम-शर सहई।
करहि कपोल कंठ करि कुंचित कालिंदि-कूलमें रहई॥
कर-केयूर कटि किंकिणि कंकण कुंडल कंठकि भासा।
को जाने-कुच-तट कोन कामायन कांकरे कालिम हारा।
कियल कांत-कथा कहि कांदये काम-कलंकिनि गोरि।
किंचित काल कलय करि भाखये गोविंददास पहुँ छोड़ि॥

(प० क० त० पद १८८९)

कविराज के कई पदों में इस प्रकार अनुप्रास की छटा है। एक और उदाहरण देते हैं —

मुखरित मुरलि-मिलित मुख-मोदनी मरकत-मुकुर मिलान।
मानिनि-मान-मथन मुसुकायनि मुनि-मान मुरछान॥
माइ मोहन-मूरति मुरारि मनहते मरये मनोरथ
माधुरि मनमथ—मनमथ मारि।
मुकुलित मल्लिक मधुर मधु-माधुरि मालति—मंजुल माल।
मंद—मरद—मुदित—मत्तमधुकर मंडित—मौलि—मंदार॥
माधहि मोर—मुकुट मद मंथर मणिमंडित मन माल।
मंजु मंजीर—महिम महिमामय गोविंददास गुनगान॥

(प० क० त० पद २४२१)

---

१ "एइ विषये मैथिल कवि विद्यापतिर सहित कविराजेर अनेकटा मेल देखाय याय। कविराजेर काव्य-प्रेरणा आसियाछिल प्रधानत विद्यापतिर कविता हइत (बां० सा० इ० प्र० खं०, पृ० ३२९)।

मैथिल-साहित्य के इतिहासकार निम्नलिखित पद को अपनी भाषा का मानते हैं —

मैथिली पाठ —

जहँ पहुँ अरुण चरण चलि जात तहँ तहँ धरणि होइअओ मोर गात।
जे दरपण पहुँ निज मुख चाह मोर अंग सलिल होइअओ तसुमाहि ॥
जे सरोवर पिय नितमित नाह मोर अंग सलिल होइअओ तसुमाँहि।
जे बीजन पहुँ बिजइत गात मोर अंगताहि होइअओ मृदु वात ॥
जे पहुँ भरमय जलधर श्याम मोर अंग गगन होइअओ तसु ठाम।
गोविन्ददास कह कांचन गोरि से मरकत तनु तोहि कि छोड़ि ॥

(हि मै० सि फ वा० पृ० २१८)

गौड़ीय-वैष्णव-पदावली के वेद कल्प पदकल्पतरु ग्रन्थ में यह पद इस प्रकार है :—

बंगला पाठ—

जाहाँ पहुँ अरुण चरणे चलि जात ताहाँ ताहाँ धरणी हइए मझु गात ॥
जो सरोवरे पहुँ निति निति नाह हाम भरि सलिल होइ तथिमाह।
ए सखी विरह मरण निरदन्द ऐछे मिलायब गोकुल चंद ॥
जो दरपणे पहुँ निज मुख चाह मझु अंग ज्योति होइ तथि माह ॥
जो बीजने पहुँ बीजइ गात मझु अंग ताहे होइ मृदु वात ॥
जाहाँ पहुँ भरमइ जलधर श्याम मझु अंग गगन होइ तछु ठाम।
गोविन्ददास कह कांचन गोरि सो मरकत तनु तोहे कि छोड़ि ॥

(प० क० त० पद १६५१)

गोविन्ददास कविराज के अधिकतर पद हिन्दी पदों में सरलता से आत्मसात हो सकते हैं। अतः कविराज पर गंभीर हिन्दी प्रभाव माना जा सकता है।

३ नरहरिदास चक्रवर्ती[1] (सतरहवीं शताब्दी)

नरहरिदास चक्रवर्ती को यदि 'उभय भाषा-कवि' कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। नरहरिदास चक्रवर्ती बंगला के कवि होते हुए भी हिन्दी के बड़े कवि हैं। श्री सतीशचन्द्र राय एम० ए० लिखते हैं घनश्याम नरहरि के संबंध में यह स्वाभाविक तथ्य है कि उनके ब्रजबुलि के पद अधिकांश स्थलों पर ब्रजमण्डल की विशुद्ध ब्रजभाषा में रचित हैं। उन्होंने वृन्दावनवास काल में प्रतीत होता है विशेष यत्न के साथ ब्रजभाषा की शिक्षा प्राप्त की तब ही हम उनकी रचना में अनेक स्थलों पर तथाकथित ब्रजबुलि तथा मैथिल

---

१ बां० सा० इ० प्र० सं० ६२६।
हि० पु० लि० पृ० २७७।

ब्रजभाषा मिश्रित कृत्रिम भाषा के परिवर्त में तत्सम् शब्द-बहुल ब्रजभाषा का व्यवहार देखते हैं। हिन्दी भाषा की प्रादेशिक-विभाषाओं में ब्रजमण्डल की भाषा सर्वाधिक सुमधुर कही जाने पर समस्त हिन्दुस्तान में स्वीकृत हुई हैं। इस भाषा के सहित स्वल्प परिचित बंगाली के निकट यह अनेक स्थलों पर जटिल और मिश्रित विरचित हो जाये तो यह आश्चर्य का विषय नहीं है। हमारी विवेचना में नरहरि चक्रवर्ती की यह इस श्रेणी का पद-समुदाय ब्रजभाषा के अभिज्ञाता अथवा जानकर पाठकों की अप्रीति-जनक न होकर वरन् उनकी विशेष प्रीतिजनक ही होगी[1]। नरहरि चक्रवर्ती संगीत शास्त्र के अच्छे ज्ञाता हैं। जहाँ कहीं संगीत-शास्त्र का वर्णन आता है तब उनकी लेखनी हिन्दी उगलने लगती है। अंत में हम यों कह सकते हैं कि सब पदकर्ताओं में हिन्दी का सर्वाधिक प्रभाव नरहरिदास चक्रवर्ती पर है, उनकी भक्तिरत्नाकर गीतचन्द्रोदय और गौरचरित चिंतामणि हिन्दी से ओत प्रोत हैं। इस प्रसंग में उपयुक्त ग्रन्थों में हिन्दी प्रभाव का कुछ सोदाहरण विवेचन आवश्यक है। भक्तिरत्नाकर बंगला साहित्य और संगीत शास्त्र का अनुपम भण्डार है। बंगला एवं ब्रजबुलि के साथ साथ हिन्दी का अत्यधिक प्रभाव इस ग्रंथ रत्न में है। पहले कहा जा चुका है कि यह ग्रंथ तरह-तरह की कविताओं का भाण्डार है। संगीत-शास्त्र की दृष्टि से यह ग्रंथ एक पथप्रदर्शक है। जहाँ संगीत का वर्णन कवि करता है वहाँ हिन्दी पर्वत के निर्झर के समान स्वतः ही बहने लगती है। यदि यह कहें तो कोई बड़ी बात नहीं है कि इस ग्रंथ में संगीत-शास्त्र और हिन्दी का चोली-दामन का साथ है। कुछ उदाहरणों से इस तथ्य की सत्यता प्रकट करते हैं:—

---

१ जगबन्धु नरहरि सम्बन्धे ओइहार प्रकृत तथ्य बटे। ताँहार ब्रजबुलीर, पद अधिकांश स्थलेइ ब्रज-मण्डलेर खाँटि ब्रजभाषाय रचित। तिनि वृन्दावने वास कराकाले श्रीहृदय विशेष यत्न-सहकारे ब्रजभाषा शिक्षा करिया छिलेन ताइ आमरा ताँहार रचना अनेक स्थलेइ तथा कथित ब्रजबुलीर वा मैथिल-ब्रजभाषा मिश्रित कृत्रिमय भाषाकार परिवर्तें (तत्सम्) शब्द बहुल ब्रज भाषार व्यवहार देखिते पाई। हिन्दी भाषार प्रादेशिक रूपान्तर गुलिर (Dialects) मध्ये ब्रजमण्डल भाषा सर्वापेक्षा सुमधुर बलिया समस्त हिन्दुस्ताने स्वीकृत हइयेछे एईभाषार सहित स्वल्प-परिचित बांगालीर निकट उहा ये अनेक स्थलेइ जटिल ओ अस्पष्ट विवेचित हइबे इहाते आश्चर्येर विषय नाई। आमादेर विवेचनाय नरहरि चक्रवर्ती एइ श्रेणीर पदगुलि ब्रज-भाषा अभिज्ञ पाठकदिगेर अप्रीतिजनक ना हइया वरम् ताँहादेर विशेष प्रीति जनकई हइबे।

(प० क० त० प० सं० भू० पृ० ११७)

उपर्युक्त कवियों के अतिरिक्त अन्य बहुत पदकर्ता हैं जिन पर हिन्दी का कुछ-कुछ प्रभाव है यह ब्रजबुलिगत प्रभाव के शीर्षक के अन्तर्गत अगली-पंक्तियों में द्रष्टव्य है। उनमें से रायवसंत[1] के २१६१ से २१२० इत्यादि पद पदकल्पतरु में हिन्दी से प्रभावित ब्रजबुलि के उत्कृष्ट पद हैं ऐसा प्रतीत होता है रायवसंत बहुत दिन तक ब्रज प्रदेश में रहे थे। उसी कारण उनके पदों में हिन्दी की झलक है, एक उदाहरण से इसका स्पष्टीकरण हो सकता है :—

नागर नाचत नागरि संग, विविध यन्त्र कत अन्य तरंग।
धृमि धमि धृमि धृमि बाजे मृदंग कत रबाब बिन मुरलि उपांग॥
बलय नुपुर मणि किंकिण कनने घु घर रुनझुन बाजत भरने।
भालवे संग-अंग अवलम्ब, रस भरे विरज मिल परिरंभ।
झमके मोति छिये मुख कमचारि, रसिक कलागुरु कहे बलिहारि॥
बहति विलोकइ घूं घूंवित कोरि, राय बसत पहुँ रहुँ हिय कोरि॥
(प० क० त०, पद २१२१)

४ गौड़ीय वैष्णव पदावली (ग्रन्थ) विशेषगत हिन्दी प्रभाव—

कवि विशेषगत प्रभाव के साथ-साथ समस्त ग्रन्थ या पदावलीगत हिन्दी प्रभाव का मूल्यांकन हो सकता है। इसका एक संकेत ही पर्याप्त है। बँगला-वैष्णव पदावली-साहित्य किसी व्यक्ति विशेष की देन या कृतित्व नहीं है। शताब्दियों तक सामान्यतया समस्त बंग प्रदेश एवं विशेषतया गौड़ीय-वैष्णवों का मेघदान इस साहित्य निर्माण में अनुपम है। समस्त ग्रंथों अथवा पदावलियों में या पाण्डु लिपियों अन्यान्य अप्रकाशित पदावलियों पदों एवं संकीर्तनों में थोड़ा बहुत छुटपुट रूप में हिन्दी प्रभाव प्राप्त हो सकता है।[2]

५

## ४ भाषागत प्रभाव (मिश्रित भाषा ब्रजबुलि)

संसार की संस्कृतियों धर्मों और भाषाओं में यह बहुधा देखा जाता है कि दो संस्कृतियों के सम्पर्क से एक संकर संस्कृति का जन्म होता है। इसी प्रकार दो भाषाओं के सम्पर्क से एक संकर भाषा का भी आविर्भाव हो जाता है। विश्व में ही नहीं किन्तु भारत में भी संकर भाषा की यह परम्परा प्राचीन काल (वैदिक

१ देखिए—प० क० त०, प्र० खं० भू०, पृ० ११८।
तथा —हि० भू० लि०, पृ० ४२४ २६।
बां० सा० इ०, प्र० खं० पृ० ४४७।

२ देखिये—पदावलियों के परिचय के लिए प्रस्तुत प्रबन्ध में प्रथम अध्याय पृ० १०।

काल) से ही चली आ रही है। गाथा या बौद्ध संस्कृत इसका अच्छा उदाहरण है। आधुनिक भारतीय-आर्य भाषाओं की पूर्ववर्ती अपभ्रंश भाषा और साहित्य भी इसका अच्छा दृष्टांत है। इसी तरह शौरसेनी अपभ्रंश की भाषायी-परम्परा ब्रजबुलि के रूप में दृष्टिगोचर होती है।

ब्रजबोली (ब्रजबुलि) पर हिन्दी-प्रभाव का दिग्दर्शन कराने के पहले उसके उद्भव और विकास पर कुछ प्रकाश डालना प्रासंगिक है। ब्रजबुलि के नाम करण के विषय में विद्वानों में मतभेद है डॉ० दीनेशचन्द्र सेन इसको वृज्जियों की भाषा मानकर इसका नाम ब्रजबुलि करते हैं[1]।

डा सुनीतिकुमार चटर्जी इसको इसलिये ब्रजबुलि मानते हैं कि इसमें ब्रज भूमि में अवतरित होने वाले राधा-कृष्ण की पवित्र लीला का वर्णन है[2]। ब्रजबुलि नाम का उल्लेख सर्वप्रथम ईश्वरचन्द्र गुप्त के लेखों से मानते हैं[3]। किन्तु डा० चटर्जी का दृष्टिकोण ही हमें ठीक जचता है। ब्रजबुलि इसको इसलिये कहा जाता है, ब्रज + बोली—अर्थात् ब्रज की बोली किन्तु ब्रजबोली का वास्तविक अर्थ है ब्रजभाषा। ब्रजभाषा और ब्रजबुलि एक भाषा नहीं है। ब्रजभाषा शताब्दियों से एक स्थान विशेष की भाषा होते हुए भी किसी समय उसका ऐतिहासिक महत्त्व रहा है। वह साहित्यिक भाषा एवं बोलचाल के रूपों में भी प्रचलित रही है। अब भी है किन्तु ब्रजबुलि साहित्यिक भाषा तो रही है संभवतः वह कभी बोलचाल की भाषा रही हो यह निश्चयपूर्वक नहीं नहीं कहा जा सकता है। ब्रजबुलि इसको इसलिये कहा जाता होगा कि भगवान कृष्ण एवं राधा की प्रेम-लीला का स्थान ब्रजमण्डल ही रहा है। पहले कहा जा चुका है कि बंगाली वैष्णवों का सम्पर्क भी ब्रजभूमि के साथ गंभीर रहा है। अतः यह एक भावनात्मक एवं श्रद्धा या आदरसूचक दृष्टिकोण है। चैतन्य महाप्रभु एवं बंगाली वैष्णवों के आराध्यदेव तथा इष्टदेव भी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र रहे हैं। अतः कृष्ण लीलागान के कारण इसका नामकरण ब्रजबुलि हुआ हो ऐसा प्रतीत होता है। पहले लिखा जा चुका है कि ब्रजबुलि का जन्म विद्यापति ठाकुर की कोमल-कांत पदावली के आधार एवं अनुकरण पर हुआ है। जैसा कि डा० सुकुमार सेन का मत है ब्रजबुलि में मैथिली मूलाधार है हिन्दी और ब्रजभाषा के मिश्रण से तत्कालीन बंगला ने इसका ढांचा प्रस्तुत किया है[4]। (ब्रजबुलि एक

---

१ बं० भा० सा पृ० २२९।

२ ओ डी बी० ऐल । बं भा मू० पृ० १३१।

३ भा० सा प० ७२ ब्रजबोली की कहानी (डा० सेन) जनवरी १९६६ प्रथम अंक।

४ 'Maithili is the basic part while Bengali with oddments of Hindi and Brajabhaka forms the Super structure
—A History of Brijbuli literature Page 1

मिश्रित भाषा है मैथिली इसका मूलाधार है बँगला और हिन्दी के मिश्रण से इसका स्वरूप निर्मित हुआ है। आगे फिर लिखते हैं 'व्रजबुलि में रचित वैष्णव पदावली में सर्वांश नहीं तो अधिक परिमाण में जिसमें मैथिली पदावली का अनुसरण किया है यह अविसंवादित है। व्रजबुलि के गठन में मैथिली ही प्रधान उपादान है[1], अवश्य अवहट्ठ का प्रभाव भी माना जा सकता है। व्रजबुलि में जो पश्चिमी हिन्दी के पद और वाक्य रीति पाई जाती है वह प्रधानतः अवहट्ठ से आई हुई कह सकते हैं[2]। वे उसी मत का पुनः समर्थन करते हैं वैष्णव-गीतिकाव्य रचना की प्रथम बंगला में दो विशिष्ट भाषा रीतियाँ रही हैं। एक शुद्ध बंगला एवं दूसरी व्रजबुलि या मिश्रित बंगला। 'व्रजबुलि नाम आधुनिक है ईश्वरचन्द्र गुप्त के पहले इस नाम का व्यवहार किसी ने किया था या नहीं यह मैं नहीं कह सकता। उन्नीसवीं शताब्दी के प्रथम भाग में प्रायः इसको 'व्रजभाषा' कहा गया है। राधा कृष्ण-पदावली की भाषा व्रज की 'बोली' अर्थात् भाषा यह अनुमान होने पर व्रजबुलि नामक उद्भव हुआ है। व्रजबुलि मुख्यतः अवहट्ठ और मैथिली के विकृत रूप के ऊपर प्रतिष्ठित है। मैथिल गीतिकवियों का अन्धानुकरण ही इस विकृति का अन्यतम कारण है। किन्तु व्रजबुलि के मूल में शुद्ध मैथिली ही नहीं है इसमें अवहट्ठ का भी पुट है[3]।"

क्रमशः डा० सेन अपने मत का परिवर्तन करते हुए आये हैं, अब उनका नवीनतम दृष्टिकोण व्रजबुलि के सम्बन्ध में इस प्रकार है—'प्रायः बीस वर्षों पूर्व जब मैंने 'व्रजबोली साहित्य का इतिहास लिखा था तब मैंने व्रजबोली की उत्पत्ति के सम्बन्ध में प्रचलित मत का ही समर्थन किया था। उस मत के अनुसार बंगाली पद रचयिताओं ने मैथिली विद्यापति की पदावली का अनुकरण कर व्रजबोली भाषा की सृष्टि की। अर्थात् मैथिली भाषा व्रजबोली की माँ तथा बंगला भाषा उसकी 'धात्री' हुई। यही सर्वत्र मान्य है। किन्तु विविध कारणों से उपर्युक्त मान्यता का समर्थन अब मैं नहीं कर पाता हूँ। प्रथमतः विद्यापति के समय की

१ सा० प० प० ३६, पृ० १४३ १४४।

२ व्रजबुलिते रचित वैष्णव पदावली सर्वांशे ना हउक अधिक परिमाणे जे मैथिलपदावलीर अनुसरण करिया छे ताहा अविसंवादित। व्रजबुलि भाषार गठने मैथिली इ प्रधान उपादान अवश्य अवहट्ठेर प्रभाव ओ मानिते हय। व्रजबुलिते ये पश्चिमा हिन्दीर जो वाक्यरीति पाओया याय ताहा प्रधानतः अवहट्ठ हइते आगत बलिया मने करि। (बां० सा० इ० प्र० ख०, पृ० ८१)

३ बां० सा० इ०, प्र० ख० पृ० १६१ १६२।

मैथिली भाषा के साथ 'ब्रजबोली' का सादृश्य अनेक स्थानों पर होते हुए भी अनेक स्थानों में नहीं है। द्वितीयतः मैथिली पदावली के अनुकरण पर बंगाली कवियों की ब्रजबोली में पदरचना बिल्कुल अनुमानिक है[1]। अपने मत का पुनः स्पष्टीकरण करते हुए लिखते हैं—'इसी अवहट्ठ से ब्रजबोली की उत्पत्ति हुई है, बंगला, मैथिली, हिन्दी राजस्थानी एवं गुजराती आदि भाषाओं का पूर्ण परिणत रूप अवहट्ठ के प्रचलित दरबारी साहित्य में था। विशेषकर राधा-कृष्ण पदावली में। इसी परवर्ती अवहट्ठ ने जिसके ऊपर मैथिली आदि स्थानीय भाषाओं का प्रभाव पड़ा था १२वीं तथा १६वीं शताब्दी में ब्रजबोली का रूप धारण किया था। सूरदास आदि प्राचीन ब्रजभाषा के कवियों की रचना में जो अहिन्दी शब्द आ गए हैं वे इसी प्राचीन अवहट्ठ या प्राचीन ब्रजबोली के हैं। इसलिये ब्रजबोली किसी प्रान्त-विशेष की सम्पत्ति नहीं है वह आदि भाषा की संपत्ति है, और एक प्रकार से अंतिम सर्व भारतीय आर्यभाषा है[2]।

पहले अध्याय में कहा जा चुका है कि अवहट्ठ-शौरसेनी-अपभ्रंश का बाद का स्वरूप माना जा सकता है। अवहट्ठ का सादृश्य हिन्दी के साथ बहुत है। यदि इसको पुरानी हिन्दी का पूर्व भी कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। अतः यह स्पष्ट कहा जा सकता है कि ब्रजबुलि का मूलाधार शौरसेनी अपभ्रंश प्रसूत पुरानी हिन्दी है। अतः इस रूप में इसका प्रभाव बंगाल के साथ-साथ उड़ीसा एवं असाम व मिथिला में भी रहा है। असमिया के शंकरदेव[3] और माधवदेव की कविता इसकी साक्षी है। पश्चिमी हिन्दी तथा ब्रजभाषा में भी उसी शौरसेनी अपभ्रंश का प्रेरणास्रोत था। वैष्णव काल में ब्रजभाषा के प्रभाव के कारण ब्रजबोली की कविता में त्वरा उत्पन्न हो गई थी। एक ओर मैथिल कोकिल विद्यापति की पदावली की झंकार भी आ रही थी। डा० विश्वनाथप्रसादजी ब्रजबुलि की प्रवृत्ति को अखिल भारतीय प्रवृत्ति (All Indian tendency) कहते हैं[4]। यह हिन्दी की ही प्रवृत्ति है, जो युग-युगान्तर से आधुनिक काल तक अक्षुण्ण रूप में चली आ रही है। अतः ब्रजबुलि परम्परागत रूप से प्रवाहमान संकर भाषायी गंगा का एक रूप है। हिन्दी और मैथिल तथा बंगला की विचारधाराओं ने मध्यकाल में इसको गति प्रदान की।

---

१ भा सा० अ ध० पृ० ७४ जनवरी १९५९।

२ भा० सा० पृ० ७७ जनवरी १९५९।

३ डॉ० बा०इ० अ० भा० पृ० १२१ १२६।

४ हिन्दी-विद्यापीठ आगरा विश्वविद्यालय में लेखक के साथ रवीन्द्रनाथ ठाकुर के प्रसंग में विचार-विमर्श करते हुए डा० प्रसाद जी ने अपना मत ब्रजबुलि के सम्बन्ध में प्रकट किया।

डॉ० सत्येन्द्र जी तो ब्रजबुलि पर ब्रजभाषा का प्रत्यक्ष प्रभाव मानते हैं। इस तथ्य की सत्यता अनेक वैष्णव पदकर्त्ताओं के पदों से स्पष्ट हो जाती है। कई कवि एक साथ तीन-तीन भाषाओं बंगला, ब्रजबुलि, ब्रजभाषा में कविता करते पाये हैं[1]। जहाँ भाषामूलक प्रभाव का प्रश्न है वहाँ ब्रजबुलि में हिन्दी का बहुत ताना बाना है। उसके भाषा वैज्ञानिक एवं व्याकरणिक-स्वरूप पर भी हिन्दी का प्रभाव है[2]।

ब्रजबुलि के ऐतिहासिक एवं साहित्यक स्वरूप पर दृष्टि डालना अभीष्ट है। ब्रजबुलि के पदों की संख्या पाँच हजार से ऊपर है। यह समस्त साहित्य गेय पदावली के रूप में है। डॉ० सुकुमार सेन के अनुसार ये पद दो सूत्रों से प्राप्त होते हैं।

(१) वैष्णव गीति-साहित्य के रूप में।

(२) ऐसे पद जो किसी दार्शनिक या सैद्धांतिक ग्रंथ में उदाहरण स्वरूप में उद्धृत हैं।

१ वैष्णव गीति-साहित्य के रूप में

| | |
|---|---|
| १ क्षणदा-गीत चिंतामणि | ८ पदकल्पलतिका |
| २ पदामृत समुद्र | ९. गौरपद-तरंगिणी |
| ३ पदकल्पतरु | १० अप्रकाशित पदरत्नावली |
| ४ कीर्तनानंद | ११ पदमेरु (हस्तलिखित ग्रंथ) |
| ५ संकीर्तनामृत | १२ पदसंग्रह (हस्तलिखित) |
| ६ पदरससार | १३ गौरचरित चिंतामणि |
| ७ पद रत्नाकर | १४ गीत चन्द्रोदय |

२ ऐसे पद जो किसी दार्शनिक या सद्धांतिक ग्रंथ में उदाहरण स्वरूप में उद्धृत हैं

| | |
|---|---|
| १ श्री राधाकृष्ण-रस-कल्पवल्ली | ४ सिद्धान्त चन्द्रोदय |
| २ रसमंजरी | ५. नायिका-रत्नमाला |
| ३ भक्ति रत्नाकर | ६ ग्रन्थ |

१ देखिये—'ब्रजबुलि और ब्रजभाषा' पर तुलनात्मक अध्ययन पी-एच० डी० स्वीकृत प्रबन्ध डा० कुमारी कल्याणी-विश्वास (ब्रजभाषा और ब्रजबुलि साहित्य) हिन्दू विश्वविद्यालय वाराणसी सन् १९५७ ई०।

२ देखिये—प० क० त० पं० बं०, मू०, पृ० २३१-२४१। बं० सा० प० प० १३३७। भाषार रविमृत पृ० २५२, २९० (ब्रजबुलि व्याकरण तथा हि० बं० वै० कवि पृ० ४६७-४८०)।

| | | |
|---|---|---|
| मरमि | मर्मज्ञ | बँ० मरमी धमार मरमे बाजे<br>(विद्यापति प० क० त० पद २२६)<br>हिं० पुरइनि सघन ओट बस देखि न पाइय मर्म (मा० ३।३६।क) |
| मरी | मर कर | बँ० बासाइ महया यो मरी बनिया<br>(बलराम, प० क० त० पद ६८३)<br>हिं० गुरु मरत मर्रहिं सकल (दो० २०४) |
| महा | मध्ये बड़ा | बँ० साथि साथि परमि परमि महामोहन<br>(वृन्दावनदास प० क० त० पद ४६८)<br>हिं० प्रकटे नर केहरि खँभ महा (क० ७।८) |
| माइ | माता | बँ० तुमि एकन केन बन बोस सुन मो बहि माइ (वंशीदास प० क० त० पद १२२)<br>हिं० सत्य कहउँ मोहि जानकी माइ<br>(मा० ५।३।२६१) |
| मांगी | मांग को | बँ० एइ मांगाछुया ठाय<br>(प० क० त० पद १६)<br>हिं० देखि मांगी बर को रुचि थोरे<br>(मा० १।१६०।२) |
| माधाइ | माधव | बँ० इसि मुख मोड़ल छील माधाइ<br>(विद्यापति प० क० त० पद ७२७) |
| माधौ | माधव | बँ० माधोये माधौ बैपर माधौ<br>(प० क० त० पद १७११) |
| मानमु | मान लिया, मानू | बँ० निज कुल-दूषन भूषन करि मानमु<br>(गोविन्ददास प० क० त० पद ३११)<br>हिं० माम्यो मैं न दूसरो न मानत न मानिहैं<br>(क० ७।६३) |
| माह | महीना | बँ० एभर बादर माह भादर<br>(विद्यापति प० क० त० पद १७१५) |
| मिटायत | दूर करता है | बँ० बापत मिटायत बयना<br>(बलरामदास प० क० त० पद ११५२)<br>हिं० मिट्यो महामोह जी को छूट्यो पीच<br>(वी० ११८६) |

| | | |
|---|---|---|
| मिठाइ | मिष्ठान | बँ० रूपे भरल दिठि सोङरि परश मिठि<br>(गोविन्ददास प० क० त०, पद ७१४)<br>हिं० मीठी मधु कठनात मरो रोमाइ भइ छेम<br>(दो० १६) |
| मिनति | विनति | बँ० यौतिक मिनति तुया पाये<br>(प० क० त०, पद २२०) |
| मिसाम्रो | मिलाया | बँ० के मोरे मिसायों दिबे चाँद-बयान<br>(प० क० त० पद १६४६)<br>हिं० पस बक तुम्ह हि मिलाउब आजी<br>(मा० १।८०।२) |
| मीसइ | सम्मिलित हुआ | बँ० कँधेने मीसय माधव साथ<br>(प० क० त० पद १११)<br>हिं० गगन मगन मधु मेघहि मिसइ |
| मु | मैं | बँ० पर मु आइवेनारिसु देह<br>(गोविन्ददास प० क० त०, पद १४६) |
| मूचकि | मुसकाना | बँ० मुचकि मुचकि हास<br>(बलीदास प० क० त०, पद २०६)<br>हिं० बाय बसिक बोले मुसुकाइ<br>(मा० १।४७।४) |
| मुचुकायनि | मुसुकानि | बँ० मानिनि—मान—भवन मुचुकायनि<br>(गो० प० क० त० पद २४२६)<br>हिं० भमिनी मिली बहुत मुसुकाता<br>(मा० १।९३) |
| मुझे | मुझको | बँ० तोहारि मिपके मुझे मेजम काम<br>(प० क० त० पद १२९)<br>हिं० तोहि मोहि नाते अनेक मानिए जो भावे<br>(वि० ७६) |
| मुटकि | मटकी | बँ० रंग मुटकी भर साज<br>(उद्धवदास प० क० त०, पद १४४४) |
| मुड़ायनु | मुड़ाए | बँ० आपन करे हाम मूड़ मुड़ायनु<br>(विद्यापति प० क० त०, पद १९८) |

| | | |
|---|---|---|
| मुह | मुख | बँ० तमालक रोधे आपन तनु झापिनि ध्रुमहि मुहे आपाइ (प० क० त० पद २१४)<br>हि० बोसों बात मुह भरि (मी० ७।१७) |
| मुम<br>मैं | मोम<br>मैं | हि० पचगुण मोम प्रहार वम (वो० १८४)<br>बँ० मो मैन मोराभाम्बेर देखिमा<br>(नरहरि प० क० त० पद १०१)<br>हि० मैं मोर तोरे तैं माया<br>(मा० १।१२।१) |
| मैन<br>मेना | मामो<br>मामम | हि० मैन के दसन कुमिस के मोदक (कु० ११)<br>हि० तुरत बिभिपन पार्यो मेना<br>(मा० ६।१४७।१) |
| मेह | मेघ वर्षा | बँ० मेह बरिखे घन मोतिममाला<br>(विद्यापति प० क त० पद ९०१)<br>हि० मोर सिखा बिनु मूरिहु पमुहरा भरजत<br>(बो० ११६) |
| मोतियन | मोती | बँ० उरे मोतियन कि मास<br>(कृष्णदास प० क० त० पद २८१०)<br>हि० मोतिनि सहित नासिका<br>(सूरदास सू० सा० १ ।१०१) |
| मोय | मुझे | बँ० किशोर पुछसि मोय<br>(प० क० त० पद १२४)<br>हि० मोको मीर ठोर न सुटेक एक तोरिए<br>(वि० १८१) |
| मोर | मार | बँ० ऐछन होयब मोरि<br>(राधामोहन प० क० त० पद ११९)<br>हि० प्रभु मति मोरि चरित भवपाहा<br>(मा० १।८।१) |
| ोरा | मेरा | बँ० आप पापि नाहि मोरा हापतीर पद तोरा<br>(प० क० त० पद ९१६१)<br>हि० राम परिहास होइ हित मोरा<br>(मा० १।९।१) |
| र | मोइकर | बँ० चोरि भुजयुग मोरि बैठम<br>(विद्यापति प० क० त० पद ५७) |

| | | |
|---|---|---|
| रंजमु | आनन्द करूँ | बँ० चाहे लागि गुरू गंजने मन रंजमु<br>(प० क० त० पद १६०४)<br>हिं० बुध बिसराम सकल जन रंजनि<br>(मा० १।३१।३) |
| रटइ | रटता है | बँ० रंगि निपन रस रंगहि रटइ<br>(प० क० त० पद १६०१)<br>हिं० राम राम रट बिकल भुआलु<br>(मा० २।३७।१) |
| रणरणि | रुनझुन | बँ० किंकिणि रणरणि रंगा रंकराज भनि<br>(प० क० त० पद २६७) |
| रयना, रात<br>रयनी रैन | | हिं० कहत कथा सिय रामसखन की बैठहि रैनि<br>बिहानी (गी० २।६८) |
| रसिकपन | रसिकता | बँ० दोहार रसिकपन गुनि गुनि दुहुँ मन<br>(प० क० त० पद २१८८) |
| रह | रहकर | बँ० जीवन रहे रहि किये आयत<br>(प० क० त० पद ११८)<br>हिं० लोचन लसु रह लोचन कौन<br>(मा० १।२२८।१) |
| राजत | सुशोभित होता है | बँ० परिहरि मोरचन्द्र कौंहों राजत<br>(प० क० त, पद १७११)<br>हिं० कहीं है बनाइ नीके राजत निषंग हैं<br>(क० २।१५) |
| रि | सम्बोधन का चिह्न | बँ० सखि रि झामरा तोहारि किये नाहिये<br>(प० क० त०, पद १)<br>हिं० चरी चरी सुन्दर नारि सुहागिनि<br>(सू० सा० ६।४४) |
| रिझत | प्रसन्न होता है | बँ० चम्पक बरनी रीझत रिझमोन<br>(प० क० त० पद २१६६)<br>हिं० तुलसी जैहि रघुनाथ से नाथ समर्थ<br>सुसेवत रीझत थोरे (क० ७।४१) |
| रिमि-झिमि | धमे धूमे<br>झुम झुम ध्वनि | बँ० रिमझिम बरखे बरिये<br>(प० क० त०, पद १४४) |

| | | |
|---|---|---|
| लाइसि | आचरणीया | बं० लामा लाइसि रूप रसायण<br>(प० क० त० पद २९६६)<br>हि० लाहिसे सपन हितु हो जनके (वि० १७) |
| सिये | निमित्त | बं० केसि—कला सिये करत संधान<br>(प० क० त० पद २८१५)<br>हि० जौ जनमाशहि कौशिक राम सपन लिए<br>(मा० १३६) |
| लियो | लिया | बं० बंकिम नयने चित्त हर लियो मोर<br>(प० क० त० पद ११०)<br>हि० लियो सकल सुख हरि संगसंग में<br>(सू० २५) |
| सीखत | सिखता है | बं० कामिनी मानिनि सचनत-नयनहि सीखत<br>(प० क० त पद ११९)<br>हि० सिखत सुधाकर मानिनि राहु<br>(मा० ७।१५।१) |
| सीजै | सीजिये | बं० अमल-कमले सिरजि सुख सीजै<br>(प० क० त० पद २८५४)<br>हि० प्रसमब्रत में मगन हों सीजै नहि जाही<br>(वि० १८७) |
| सुकायनु | छिपासु | बं० पाद मोहि हाय सुकायनु हास<br>(प० क० त० पद ७२८)<br>हि० सदा ज्यों सुकात तुमसी झपेटे बाज के<br>(क० ६।१६) |
| सूठइ | लोटता है | बं० एकसि महल सु भ माह सूठइ<br>(प० क० त० पद १६) |
| सुबधाइ | सुटकर<br>मोहित होता है | बं० पापन गुन सुबधाइ<br>(प० क० त० पद ११८७) |
| सेपइ | सेप करता है | बं० आगरे सेपइ संग(प० क० त० पद१२८) |
| सेह | स्नेह | बं० करना करिया सह सधारिया<br>(प० क० त० पद १७) |
| (ह) | | |
| हतपरिया | आर | बं० मा करइ चातुरासि सुई हतपरिया<br>(प० क० त० पद ४११) |

| | | |
|---|---|---|
| साकर | सक्कर | बँ० सुवासित बारि सीरि साकर (प० क० त० पद १८६४) |
| सिंगार | शृंगार | बँ० मुकुर मेरि सब करत सिंगार (प० क० त०, पद ८९) |
| सुगइ | सुनकर | बँ० सुगइते चमकत गृहपति पार (प० क० त० पद ३१) |
| सुनायसु | सुनाऊँ | तोहारि मिलन लाग कहये सुनायसु (प० क० त० पद १८१) |
| सोहइ | सुशोभित हो | बँ० का वीर बरस तनु सोहन मोहन (प० क० त० पद ११२) |
| (ष) | | |
| षंड | षोड | बँ० विधुरस मुकुट षंड (प०क०त० पद २११२) |
| (स) | | |
| सड़े | सहित | बँ० कनक केलि विलासनि कानू सड़े (प० क० त० पद ८१) |
| संपाति | संपत्ति | बँ० भरम गा कहु काहे मान संपाति (प० क० त० पद ११) |
| संत | सज्जन | बँ० संत बसंत पुकायल बरे परे (ज्ञानदास प० क० त०, पद १४१२) हि० संत समाज पयोधि रमासी (तुलसी रा० च० मा० बा० ११) |
| सबकोइ | सबलोग | सबहिं समरपहिं सुमन प्रिय (दो० ७४) |
| सबहुँ | सबको | बँ० हिममसि किरण सबहुँ पहु ब्यापि (प० क त० पद ११७) हि० सबहिं समरपहिं सुमन प्रिय (दो० ७४) |
| समझायसु | समझाऊँ | बँ० सहचरि मोह सयम समुझायल (प० क० त०, पद ४१४) हि० एहिबिधि राम सबहिं समुझावा (मा० ११८१) |
| समापि | समझकर | बँ० सो मुख कर रैयत समापि (प० क० त० पद २११७) हि० सो मुख करि गुप नाति कुँवरि ... बोमि मुख-परिमल ... |

| | | |
|---|---|---|
| धरे | चले | बं० आमा समाकार मा धरे साथि (प० क० त० पद २७००) |
| साँच | सत्य | बं० साँचकि मिश्र बहुमान (प० क० त० पद १७१) |
| | | हि० साँची कहौं कलिकाल (क० ७।१०१) |
| साँझ | साँझ | बं० अनेक साथेर दीप मिमाइल साँझेर बेल (प० क० त०, पद १७१) |
| | | हि० मनहुँ साँझ सरसीरुह सोना (मा० १।३६८।१) |
| सामारि | सँभाल करके | बं० ऐसे पुलकित तनु कहयि सामारि (प० क० त० पद २२८) |
| सायामगु | सायगु | बं० एत दिन तनु मोर साध सायामगु (प० क० त० पद १७१२) |
| सिधारल | सिधारना | बं० मलयानिल हिम सिखरे सिधारल (प० क० त० पद १७११) |
| | | हि० पुनि चित्रकूट सिध बचन सिधाई (मा० ५।१००।१) |
| सिधारि | गमन किया | हि० गौतम सिधारे गृह गौनो सो सिधाइके (क० २।६) |
| सियानी | बुद्धिमान | बं० चातुरी मा कर कामाइ चतुर सियान (प० क० त० पद ११८५) |
| सिरचि | बनाकर | बं० तबहु रसिक-राये सिरजिया मन माधे (प० क० त० पद ४११) |
| | | हि० जगदीश युवति जिमि सिरजहिं (मा० २५) |
| सीधे | सीधा | बं० सीधे चिन्ध्यामह नुपुर चोर (प० क० त० पद २७१४) |
| | | हि० लिए छुरी बँठ सीधे विमाम (गी० ७।२२) |
| सुघड़-सुघड़ | सुन्दर | बं० राधा करि गरि सुघड़ शिरोमणि (प० क० त० १०७२) |
| | | हि० सुघड़ पुष्ट उन्नत इकाटिका (गी० ७।१७) |

| | | |
|---|---|---|
| सुतन | पोशाक विशेष | बं० सुकम सुतम सुम बैठम साय<br>(प० क० त० पद २११२) |
| सुहाग | सौभाग्य | बं० देख देख प्रीतम प्यारिक सोहागै<br>(प० क० त० पद २८१४)<br>हि० अनुराग भाग सौहाग सील सकल गुन रूपभरी (बा० १८) |
| सुष सुष | होश हवास | बं० सुष-सुष सब सोय<br>(प० क० त० पद ७१) |
| सें | से | बं० सुधा सम विष सें बढ़िए मेल मन्तर<br>(राधामोहन प० क० त० पद ११२)<br>हि० रघुबर के ते चरित (बि० १९) |
| सेंचइ | सिचन करके<br>सींच कर | हि० सींची सींची सुगंध सुगंधत पावही<br>(बा० २०४) |
| सेवइ | सेवा करता है | बं० रायबसंत-मन सेवइ अनुखन<br>(प० क० त० पद २४४१)<br>हि० सेवत सुरपुर बासी (बि० २२) |
| सों | से | बं० अनु सींचि ब्यापा बिपिन सों भूमि<br>(भूपति प० क० त० पद ११४) |
| सींचि | सींचकर | बं० काहे सिर सींचि कोर पर सुविये<br>(गोविन्ददास प० क० त०, पद १२०)<br>हि० पतिन्ह सींचि बिमती मति कीन्ही<br>(मा० १।११६।४) |
| सौ | से | बं० सौ चरणाम्बुज रति माहि होमत<br>(वैष्णवदास प० क० त० पद १)<br>हि० सौ मित सौ सानि सानि (क० ६।१०) |
| सौतनि | सपत्नी | बं० अभरण सौतिनि भाग<br>(गोविन्ददास प० क० त० पद ३०६)<br>हि० मैं न सखी सौति सखी भगिनी ज्यों सेइ है (क० २।१) |
| स्मरइ | स्मरण करता है | बं० स्मरइ यो नव रूप<br>(प० क० त० पद १६२)<br>हि० पद सरोज सुमिरी (बि० १४१) |

(ह)

| | | |
|---|---|---|
| हंसिन | हंसपन | बं० जासु तुम्हार मानस बिमल हंसिनि जीहा जासु (मा० २।१२८) |
| हठ | बल प्रयोग | बं० हठ करि माह कमल मत काज (विद्यापति प० क० त० पद २११) |
| | | हि० बिन बाँधे निज हठ सठ परबस परयो कीर की नाइ (बि० १२०) |
| हम | हम लोग | बं० समय बुझि हाम सब समाधब (प० क० त० पद ११७५) |
| | | हि० हमजन छाप भरतु किन कहहु (बि० १।७८।२) |
| हमारा | हमार | बं० मृत तनु राखबि हामार (राधामोहन प० क० त० पद ४५) |
| | | हि० पुजिहि बिधि अभिलाषु हमारा (मा० २।११।२) |
| हमें | हमको | बं० हामे हेरइते तनु काँप (शेखर कवि प० क० त० पद २५६) |
| | | हि० संत सिख देह हमहिं कोउ माइ (मा० २।१४।१) |
| हरि | हरण करके | बं० जनु मधु मन हरि कमला-कुम भरि (प० क० त० पद २००) |
| | | हि० करि कृपा हरि भ्रम फंद काम (बि० १४) |
| हासत | हँसता है | बं० जैसे मंद हासि बैसे उतरोल (नरहरि प० क० त० पद १०१) |
| | | हि० सित सुमन हास लीला समीर (बि० १४) |
| हासनि | हँसी | बं० महु महु हासनि गदगद भाषनि (गोविन्ददास प० क० त० पद १) |
| | | हि० तिन्ह महँ सुखद हासरस एहू (मा० १।९।२) |
| हिलोर | मूसा | बं० ताहि बनि अपरूप रतन-हिलोर (प० क० त० पद ११५२) |

| | | |
|---|---|---|
| हिम | हृदय | हि॰ परसंत पीठ तजि मोर हिओरा<br>(मा॰ ९।५६।१)<br>बँ॰ हिम भयेमास तिमिर<br>(प॰ क॰ त॰ पद १) |
| हिमन | हिमना | हि॰ हरपहिम समुभ्रमत उव पावे<br>(मा॰ १।११।४)<br>बँ॰ हिमन कम्पतरु ललित-बिभंग<br>(प॰ क॰ त॰ पद ११) |
| हिमायत | हिआमा | हि॰ बार बार हिलिमिलि दुहुँ माह<br>(मा॰ २।१२०।१)<br>बँ॰ स्यामर काय धवाहे हिमायत<br>(प॰ क॰ त॰ पद २८८१) |
| हिमोर | भूजमा | हि॰ राम प्रेम बिनु नेम जाय जैसे मृगजल<br>जलधि हिमोरे (वि॰ १६४)<br>बँ॰ शीतल-भवन हिलोर<br>(प॰ क॰ त॰ पद १८) |
| हिलोल | तरंग | बँ॰ तहीं ताहीं उछसई कालिंदी हिलोल<br>(प॰ क॰ त॰ पद ८६) |
| हुँ | हैं | बँ॰ भुम मन भाप हुँ<br>(प॰ क॰ त॰ पद १०८८) |
| हेट | नीचे | हि॰ हरि पुरारि तेउ एकमारि सत-पालक<br>(मा॰ १०४)<br>बँ॰ लखिलि नयने अधम करू हेट<br>(प॰ क॰ त॰, पद ११५) |
| हेरइ | देखकर | बँ॰ पूरे हेरइ मधुमंगल दास<br>(प॰ क॰ त॰ पद २२१)<br>हि॰ सीय सनेह-सकुच बस पियतम हेरइ<br>(रा॰ च॰ मा॰ मा॰ १२१) |
| हेरिनु | देखनू | बँ॰ ना हेरहुँ बिम मिज नाह<br>(प॰ क त पद १२५)<br>बँ॰ त्रि हेरिनु करम्म उमाती<br>(प॰ क॰ त॰ पद १९५) |

| | | |
|---|---|---|
| हो | प्रत्यय विशेष | बँ० निके बनि आमे हो नंद-दुलाल<br>(गोविन्ददास प० क० त० पद २४२१)<br>हि० प्यारे नंदलाल हो<br>(सूरदास सू० सा० १०।१८२४) |
| होइ | होकर | हि० होनहार सहमान सब बिमल बीच महि होत (सं० १२६) |
| होत | होता है | बँ० सो पुन होत सरिह<br>(प० क० त० पद १०८)<br>हि० जानत हो कछु मत होनिहारा<br>(मा० १।१२१।४) |
| होयत | होता है | बँ० गुनइते गर्भ धर्म तब होयत<br>(प० क० त० पद १८)<br>हि० सिय निज मुखनि कही निज होनी<br>(गी० २।२२) |
| होये | होकर | बँ० कि कहिते पुन होय ना जानि<br>(प० क० त० पद १८११)<br>हि० बीती है वय किसोरी जोवन होनी<br>(गी० २।२१) |
| हो हो | भावसूचक अव्यय | बँ० रंगे हो होरि (प० क० त० पद १४४१) |

तृतीय अध्याय

# वैष्णवोत्तर (चैतन्योत्तर) काल

## १

## इस्लामिक-बंगला साहित्य की परम्परा

### १७०० १८५० ईस्वी

भारत में मुस्लिम आक्रमण तथा मुसलमानी राज्य विस्तार ने भारतीय साहित्य को एक नया मोड़ प्रदान किया है। बंगला और हिन्दी साहित्य की धारायें प्रवृत्तियाँ भी इससे प्रभावित हुई हैं। बंगला से पहले मुसलमानी राज्य हिन्दी-प्रदेश में स्थापित हुआ था। अतः हिन्दी के माध्यम से बंगला पर भी इसका प्रभाव पड़ा है। किन्तु लोक कथायें परम्परागत रूप में पहले भी विद्यमान थीं वैसे उनका इस्लामीकरण बाद में हुआ। सतरहवीं शताब्दी के पहले बंगला में हिन्दू वैष्णव कवियों की रचना होती रही है। वैष्णवों का समस्त साहित्य धार्मिक है। लौकिक शृंगार को भी वैष्णव भक्तों ने आध्यात्मिक-दृष्टिकोण प्रदान किया है। राधा-कृष्ण की प्रेम-लीला उनके लिए साधारण नर नारी का काम कला विलास नहीं है। वैष्णवों के लिये यह भगवान की लीला है। उनके लिये पूजनीय, अर्चनीय वंदनीय है। कृष्ण यदि वैष्णवों के लिये अवतार हैं भगवान हैं तो राधा भगवती हैं। अतः समस्त वैष्णव तथाकथित शृंगारिक-साहित्य धार्मिकता एवं आध्यात्मिकता से ओतप्रोत है। किन्तु इस्लामी बंगला-साहित्य पूर्णतया लौकिक प्रेम से ओतप्रोत है। दौलत काजी और आलाओल इसके थोड़े अपवाद हो सकते हैं जिनके विषय में आगे विचार किया जायेगा। हिन्दी प्रेमाख्यानक साहित्य ही बंगला-इस्लामिक सूफी और प्रेममूलक साहित्य का स्रोत है। जैसा कि समादरणीय डा० सुकुमार सेन महोदय लिखते हैं "बंगला-गीति-कविता पर यदि कुछ सूफी प्रभाव पड़ा है वह सतरहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध से पहले नहीं है, किन्तु वह हिन्दी के माध्यम से आया है"।[1]

---

१ बांगला गीति-कविताय सूफी प्रभाव यदि किछु पड़िया थाके तबे ताहा सप्तदश शतकेर शेषार्धेर पूर्वे नय एवम् ताहो आसिया छिल हिन्दीर माध्यमे।

(बां० सा० इ०, प्र० खं० पृ० २८७)

बंगाल में सिलहट चटगाँव ढाका आदि प्रदेशों और लोअर बर्मा के रोसांग आराकान आदि प्रदेशों में हिन्दी की सूफी प्रेममार्गी-परम्परा के आख्यानों का बहुत प्रचार हुआ है। हिन्दी प्रभाव के कारण ही इस प्रदेश में बंगला-साहित्य के इतिहास में एक नये युग का प्रवर्तन हुआ है। जैसा कि डा० सत्येन्द्रनाथ घोषाल भी लिखते हैं 'इन मुसलमान कवियों को केवल धर्मात्मक काव्य-रचना की धारा परिवर्तन करने ही से शांति नहीं हुई, किन्तु फारसी और प्राचीन हिन्दी से आगत प्रभाव पूर्ण अभिनव आख्यान समूह के द्वारा बंगला-साहित्य में उन्होंने एक नये युग की सृष्टि की[1]"। अतः क्रमशः इस काल में हिन्दी प्रभाव बंगला में निम्न मानचित्र द्वारा स्पष्ट किया जाता है :

मध्ययोत्तर (चैतन्योत्तर) काल में बंगला पर हिन्दी-प्रभाव




उपर्युक्त मानचित्र को विस्तारपूर्वक विवेचन से इस प्रकार हृदयंगम किया जा सकता है।

---

१ एइ मुसलमान कविरा शुधु ये निछक धर्मात्मक काव्य रचनार धारा परिवर्तन करियाइ—तुष्ट हइलेन ताहा नहे फार्सि ओ प्राचीन हिन्दी साहित्ये हइते प्रभाव पूर्ण अभिनव-काहिनी समूह बंगला-साहित्ये एक नव-युगेर सृष्टि करिलेन।

## २

## दौलत काजी[१]

इस्लामिक बंगला-साहित्यकारों में सर्वप्रथम साधन विरचित हिन्दी-काव्य 'मैनासत' का अवलम्बन (Adaptation) लेकर सूफी साधक दौलत काजी ने आराकान राजसभा में सत्रहवीं शताब्दी (१६२२-१६३८ ई०) में श्रीसुधर्मा (थिरि थु-धम्मा) के राजत्व-काल में अपनी 'सतीमयना और लोर चन्द्राणी' काव्य की सृष्टि की थी। 'मैनासत' का बंगला सतीमयना और लोरचन्द्राणी का प्रभाव दिखाने के पूर्व किंचित हिन्दी प्रेमाख्यानक साहित्य पर एक विहंगम दृष्टि डालना समीचीन जान पड़ता है। क्योंकि किंचित हिन्दीमूलक प्रेमाख्यानों का उत्स गौड़-दरबार (पश्चिमी बंगाल) हुसेनशाह के राजत्वकाल में होता है। अवधी काव्य-परम्परा ही इसका मूल है जिसे डा० सेन भी इसी मत से सहमत हैं वे लिखते हैं "किन्तु पश्चिमी बंगाल (गौड़-दरबार) से उत्तरी-पूर्वी बंगाल के प्रदेशों सिलहट और चटगांव के अंचलों से स्थानीय मुसलमान जागीरदारों के दरबारों में स्थानान्तरित हुई, वहीं से आराकान रोसांग के राजाओं और मंत्रियों की सभा में इन हिन्दीमूलक कहानियों का प्रवेश हुआ।"[२] हिन्दी में यह काव्य-परम्परा अपभ्रंश काल में अब्दुर्रहमान के सन्देशरासक से शुरू होती है, मुल्ला दाऊद का चंदायन, कुतबन की मृगावती, मंझन की मुग्धावती से लेकर मलिक-मोहम्मद जायसी में परिपूर्णता और परिपक्वता को प्राप्त होती है, किन्तु अपभ्रंश प्रेमाख्यानक-काव्य और अवधि प्रेममार्गी सूफी साहित्य में एक सूक्ष्म अन्तर है। अपभ्रंश प्रेमकाव्य-पूर्णतया लौकिक-शृंगार से ओतप्रोत है किन्तु हिन्दी सूफी प्रेम-काव्य में लौकिक शृंगार की रस रंगीनी के आवरण में सूफी सिद्धान्तों की अभिव्यंजना है। हिन्दी में यह सूफी साहित्य १३वीं १४वीं और १५वीं शताब्दी तक चलता रहा है। साधन की मनासत भी इसी परम्परा की उपज है।

मुसलमानों का राज्य लगभग सारे उत्तरी भारत में जम चुका था। पहले कहा जा चुका है कि बंगला में सूफी साहित्य और शृंगारिक साहित्य की लौकिक परम्परा का श्रीगणेश मुसलमानों के द्वारा ही लौकिक प्रेम-कथाओं और प्रणय काव्यों द्वारा १७वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में होता है। हिन्दी में भी उस समय रीति कालीन शृंगारिक परम्पराएं पनपने लगी थीं। बंगाल में वैष्णव भक्तों की परा

---

१ देखिये—विशेष अध्ययन के लिये लोर चन्द्रानी ओ सतीमयना' तथा Beginning of secular Romance in Bengali Literature (I Book)

२ बां० सा० इ० प्र० खं० पृ० ५६४।

कवियों की झनकारों की गूंज कम होती जा रही थी। उस समय यह मुसलमानी प्रेमात्मक (Romantic) साहित्य बंगला भाषा एवं साहित्य के इतिहास में एक नया मोड़ उत्पन्न करता है।

आराकान राजसभा में इस समय दो महाकवि दौलत काजी और सैयद आलाओल उत्पन्न हुए।[1] जिन्होंने हिन्दी फारसी काव्यों का अवलम्बन ग्रहण अनुवाद एवं अनुवाद से बंगला-साहित्य जगत में नवयुग का सूर्योदय किया।

दौलत काजी सूफी साहित्य का ही नहीं अपितु समस्त बंगला-साहित्य का शक्तिशाली प्रकाश-स्तम्भ है। डा० सुकुमार सेन भी हमारे मत की पुष्टि करते हुए लिखते हैं 'दौलत काजी—बंगाली मुसलमान कवियों में ही नहीं बल्कि उनके पूर्ववर्ती प्राचीन बंगला-साहित्य के शक्तिशाली कवियों में वे सर्वश्रेष्ठ एवं अन्यतम हैं।[2]' दौलत काजी ने रोसांग राजसभा में राजा श्री सुधर्मा के लश्कर वजीर अशरफ खाँ के अनुरोध से साधन विरचित हिन्दी काव्य मैनासत का अवलम्बन (Adaptation) लेकर अथवा किंचित स्वतंत्र का अविकल एवं अक्षरशः अनुवाद कर अपने बंगला काव्य 'सतीमयना औ लोर चन्द्राणी' का प्रणयन किया। इसी प्रसंग में साधन का दौलत काजी पर प्रभाव दिखाने के पूर्व साधन एवं उनके काव्य पर कुछ पंक्तियों से प्रकाश डालना आवश्यक जान पड़ता है।

साधन के व्यक्तित्व के विषय में मतभेद है। श्रीहरिहर निवास द्विवेदी इनको पुरुष कवि न मान कर स्त्री कवि, (कवयित्री) मानते हैं।[3] मैनासत के साथ में मुल्ला दाऊद के चन्दायन का कथानक भी सम्पृक्त है। श्री हरिहरनिवास द्विवेदी साधन और उनके मैनासत की भाषा को अवधी न मान कर मोहारि शब्द के वजन पर ग्वालियरी भाषा[4] मानते हैं। जबकि डा० सुकुमार सेन इसकी भाषा को भी हारि-शब्द के वजन पर बंगाली प्राचीन अवधि मानते हैं।[5] भाषा विषयक प्रसंग में ग्वालियरी भाषा की तो कोई सुदृढ़-साहित्यिक परम्परा नहीं प्रतीत होती। अवधी

१ रोसांगेर हिन्दी-फारसी रोमांटिक काव्यधारार धारीरम हल्लेन रोसांग दरबारे दुइजन सभा कवि, दौलत काजी औ आलाओल। इ० म० सा० भ० भू० पृ० २।

२ दौलतकाजी बांगाली मुसलमान कविदेर मध्ये श्रेष्ठ तबटूरे पुरानो बांगला साहित्येर शक्तिशाली कविदेर अन्यतम तिनि। इ० बां० सा० पृ० १३।

३ देखिये—श्री हरिहरनिवास द्विवेदी सम्पादित 'साधन कृत' 'मैनासत' साधन का परिचय पृ० ७१-७८।

४ देखिये—मैनासत पृ० ११ ग्वालियरी∠ग्वारियरी∠ग्वादयरी∠गोहारि∠पृ० १०१ १२७ (भाषा-विवेचन)।

५. बां० सा० इ०, प्र० सं०, पृ० २६६।

की काव्य-परम्परा तो इतिहास सिद्ध तथ्य है। किन्तु इस विषय पर अधिक लिखना अप्रासंगिक है।

मैनासत बहुत छोटा काव्य है किन्तु दौलत काजी ने इसका कुछ प्रासंगिक कुछ भावानुसार किया है। इस रूपान्तर का अभिप्राय लौकिक-प्रेम की कहानियों का प्रचार तथा मन रंजन था। दौलत काजी स्वयं लिखते हैं अरबी फारसी के अनेक उत्तम उपदेश थे। विविध प्रसंग और अनेक कथाएं थी। गौहारि (गंवारि) अवधी और (खोट्टी) ठेठ ग्राम्य-हिन्दी वाली कहानियां थीं। जिनको सुनकर सभा सदस्य रसास्वादन करते थे।[1] अशरफखाँ हिन्दी-कविता अवधी के मैनासत को सुनकर बहुत प्रसन्न हुए थे तब उन्होंने दौलत काजी से अनुरोध किया यदि इसकी रचना देशी भाषा, (बंगला) में हो जाये तो सबसाधारण भी इसका आनन्द ले सकेंगे। तब दौलत काजी ने मनासत का अनुवाद "सतीमयना ओ लोर चन्द्रानी" के नाम से किया क्योंकि साधन ने ठेठ दोहा चौपाई में अपनी कथा कही थी। बहुत लोग उस गौहारि भाषा को नहीं समझ सकते थे। देशी भाषा (बंगला) में पाँचाली छन्द में यदि इसकी रचना हो जाये तब सब लोग इसको सुनकर आनन्द ले सकेंगे। तब दौलत काजी ने उस प्रार्थना को सुनकर पाँचाली छन्द में मयना की भारती का वर्णन किया।[2]

अवधी काव्य मैनासत पहले अप्राप्य था किन्तु अब उसकी कई पाण्डुलिपियों का पता लगा है।[3] कई जगहों से प्रकाशित प्रतिलिपियां भी मिलती हैं।[4]

---

१ अरबी फारसी नाना उत्तम उपदेश
विविध प्रसंग-कथा आछिल-विशेष।
गुनिगन गौहारि औ खोट्टी बहुतर
शहुने महन्त सभा आनन्द लोक बहुतर।

सती० म० लो० च० पृ० ४८।

२ ठेठा चौपाइया दोहा कहिला साधने।
ना बूझे गोहारि भाषा कोन कोन जने।।
देशी भाषे कह ताके पाँचालीर छन्दे।
सकले बुनिया जेन बुझ्य सानन्दे।।
तबे काजि दौलत बुन्निया की भारति।
पाँचालीर छन्दे केहे मयनार भारती।।

(स० म० लो० च०, पृ० ४९)

३ देखिये *मैनासत* पृ० १३।

४ देखिये—आगरा विश्वविद्यालय की हिन्दी-विद्यापीठ की प्रथ-वीथिका में प्रकाशित सन् १९६९। तथा विद्यामन्दिर प्रकाशन ग्वालियर, १९६९।

दौलत काजी ने अपने-अपने काव्य 'सतीमयना श्री लोर चन्द्रानी' का आधार 'साधनकृत मैनासत' को बनाया है। दोनों के कथानकों में बहुत समानता है। मैनासत का वर्णन सीधा है किन्तु लोरचन्द्रानी तीन खण्डों में विभक्त है। इसकी कथा पर सिंहावलोकन करना प्रासंगिक हो सकता है। प्रथम खण्ड में सती मयना और गोहार देश के राजा लोरक का विवाह होता है। एक दिन एक योगी ने मोहरा देश की राजकुमारी चन्द्रानी (चन्द्रासी) का चित्र लोरक को दिखाया। चन्द्रानी विवाहिता थी किन्तु उसका पति वामन और नपुंसक था, लोरक सती मयना को छोड़कर चन्द्रानी के देश चला गया। वहाँ वामन को मार कर लोरक ने चन्द्रानी से विवाह किया। चन्द्रानी के पिता ने लोरक को राज भी दे दिया।

दूसरे खण्ड में मयना का विरह वर्णन है किन्तु पड़ोसी राज्य का राजकुमार छातन मालिनि को दूत मानकर मयना को अधर्म पथ पर ले जाना चाहता है किन्तु मयना दूती को पीट कर निकाल देती है।

तीसरे खण्ड में सखी के परामर्श से एक ब्राह्मण के हाथ में शुक पक्षी भेजकर सती मयना पति को अपनी पूर्व स्मृति याद दिलाती है। राजा लोरक अपने पुत्र के हाथ मोहरा का राज्य समर्पित कर चन्द्रानी के साथ मयना से आ मिलता है।

दौलत काजी ने केवल एक खण्ड पूरा लिखा था; दूसरे खण्ड में ग्यारहवें महीने का वर्णन लिखते ही कवि दौलत काजी का स्वर्गवास हो गया। दूसरे खण्ड का शेष और पूरा तीसरा खण्ड सैयद आलाओल ने बीस साल बाद मगनठाकुर के अनुरोध से पूर्ण किया था। पहले कहा जा चुका है कि मैनासत का अवलम्बन (Adaptation) लेकर दौलत काजी ने सतीमयना ओ लोरचन्द्रानी का सृजन किया। कुछ का शाब्दिक एवं भावानुवाद भी है। सम्पूर्ण कथानक तो साधन विरचित मैनासत से लिया गया है। साधन के मैनासत एवं दौलत काजी की सती मयना श्री लोर चन्द्रानी के तुलनात्मक अध्ययन से मैनासत के प्रभाव का सतीमयना श्री लोरचन्द्रानी के ऊपर स्पष्टीकरण हो सकेगा।

साधन का मैनासत एक छोटा काव्य है। आज के खण्ड काव्यों की श्रेणी में परिगणित किया जा सकता है। पहले लुप्तप्राय एवं अप्राप्य था। केवल कवि एवं काव्य का नाम ही शेष रह गया था। आजकल इसकी अनेक हस्तलिखित प्रतियाँ पाठान्तरों के साथ उपलब्ध होती हैं। किन्तु दौलत काजी की सतीमयना श्री लोर चन्द्रानी एक बड़ा काव्य है। यह महाकाव्य और खण्डकाव्य के मध्य में ठहरता है। इसको हम एक बृहद् प्रेमाख्यान काव्य कह सकते हैं। साधनकृत 'हिन्दी-मैनासत' का प्रभाव दौलत काजी पर भाव एवं भाषा दोनों रूपों में है। विशेष कर दौलत काजी की सतीमयना का द्वितीय खण्ड तो साधन की मैनासत का अनुकरण है।

दौलत काज़ी की भाषा का साधन की भाषा के साथ बहुत मेल है। कुछ उदाहरण देकर इस कथन की सत्यता प्रकट करते हैं।

१ दौलत काज़ी—

नरेन्द्र नृपति सुत रूपत सक्षण युत नाम तार प्रातम कुमार।

(स० म० लो० च० पृ० १११)

साधन—

सावन कँवर नगर कर भूत रूपर रूप मारव कर पूत। (मैं० स० पृ० ५)

२ दौलत काज़ी—

'सोसार कलकत्ते, माई करि त्रिल मोरे शिशु काले कुच शिशु लोके

(स० म० लो० च० पृ० ११३)

साधन—

'तोर पिता माइ हीं कीली बार पर्ने तोहि कुचो दीनीं'

(स० मैं० पृष्ठ ६)

३ दौलत काज़ी—

'भानु ना करे हेन के करिल मोरे, क्यसे विरह दुःकादिया मैल मोरे'

(स० म० लो० च०, पृ० ११५)

साधन—

'करहि न बैर बाँध जो कीन्हा बारि बैसि मोहि दुखदीन्हा'

(स० मैं० पृष्ठ ८)

दौलत काज़ी ने साधन के शब्दों का भी हू-बहू अनुकरण किया है। कुछ परिवर्तन के बाद वे पद हिन्दी के ही प्रतीत होने लगते हैं। कुछ दृष्टान्तों से सिद्ध किया जाता है :—

१ दौलत काज़ी—

तोर दुःख देखि मुइ मरि याम बोलों सद्धवय बाणी।
मालती भ्रमर जैन समागम, चाव पैसा देन प्रानि॥

(स० मैं० लो० च० पृ० ११७)

साधन—

बोल छाड़ि देहि मोहि मनु मना साची कहौं।
प्रानि मिलावौं तोहि मालति कौं भौंरा जिसे॥[1]

(स० मैं०, पृ० १०)

---

१ पाठ भेद—तैरे दुःख मरत हूँ बोल बचन दै मोहि।
जस मालति कौं भमरा, प्रानि मिलावौं तोही।
पंक्तियाँ १२४ १२८।

२ दौलत काजी—

श्रावण मासते मयना बड़ सुख मानी।
रिमझिम बरिखय मनोभव बाणी॥
परतो बहु धारा रात्रि आँधियारी।
झेमय मयुर सने प्रमेर धामारी॥
श्यामल अम्बर श्यामल सैत भाँति।
श्याम सखि बरखिय निबलक मुति॥

(स० म० लो० च० पृ० १२०)

इन पंक्तियों में मासते 'ते' मयुर में ह 'र' सने का सन और प्रेमेर के 'र' निकाल देने पर यह पद हिन्दी का बन जायेगा। जिन पदों को हम भावपक्ष के उदाहरण स्वरूप लेते हैं उनमें भाषा एवं भाव दोनों का ही प्रभाव है। जैसे—

१ दौलत काजी—

मंदिरेते से मालिनी प्रवेश करिल जानि सिंहासने वसिला कुमारी।
हास्य मुखे पुछे रानी साथ बड़ भो मालिनी कौथा हुनते आयमन तोमारि॥

(स० म० लो० च० पृ० १११)

साधन—

मालिनी आय मंदिर महि पैठी, मयना जहाँ सिंहासन बटी।
चंपक फूल चौसर हाथ दीन्हा भेंट धर कीन्ह जुहार।
हँसि करि पुछे मयना रानी कहु आवायमनु कीनि कमनारी॥

(स० म० पृष्ठ ६)

२ दौलत काजी—

ना रहे धारण मन चित्त बहे प्रमुसम दुया मात्र स्मारिते तोमार।
देखिलु वदन-चाँद पुषिल मनेर साध एतकालि आइलुं देखिबार॥

(स० म० लो० च० पृ० १११)

साधन—

मनु न रहे हियरा उठायो आपी बरे तन मोहि।
सिवरि सिवरि दुख उपजै, देखन आई तोहि॥[1]

(स० मै० पृष्ठ ६)

---

१ पाठ भेद—मन न रहे जिउ धरहिं आग धरे तन मोहि।

१ दौलत काजी—

सुन्दरी वचन सुनि चाई हेन सत्य मानि ।
मानित बोलाई ततक्षणे ॥
सुगंधि कुसुम्भ रसे मार्जन कराइल मने ।
स्नान कराइला सखी गणे ॥

(स म० सौ० च०, पृ० ११३)

साधन—

मैना बात साधु करि मानि कुटनी कै बोलै पतियानी ।
तबहीं नाईनि बेग बुलाई, कुसुम मरदन कुटनि नहवाई ॥

(स० मैं० पृष्ठ ७)

४ दौलत काजी—

जे पालय प्रेमांकुर जावत जीवन ।
तार सनि प्रीति सुख आश्रय सुजन ।
कांचा सुता प्राय जिम्भे प्रेमांकुर जार ।
कहन्त दौलत काजि से कि प्रेमसार ॥

(स० म० सौ० च० पृष्ठ ११२)

साधन—

सिह सों कीजै नेह, सिंह सों जर जीवा हीये ।
साधन ऐसे सनेह हूवे काचे सूत की ।

(स० मैं०)

इस प्रकार भावपक्ष एवं कलापक्ष के अनेक उदाहरण दौलत काजी ने साधन से लिये हैं। जैसे—

१ दौलत काजी—

मद सम मोर एइ मास । मेह बस हास्य बिलासे चोरिस ।
विरहीक लेह उपहास । पिया विहीन युत मधुरस करि कत
माधुरीहु विषसम ताहे ।

(स० म० सौ० च० पृष्ठ ११७)

साधन—

रितु बसंत मालिनि की आवे, बात कहत मोहि नैकु न भावे ।

(स० मैं० पृष्ठ २१)

अथवा—

रितु अनुरितु रस अनरसह मोहि अनहि न भाव।
रितु बसंत सबभनि, जब सोरह घरि आव।[1]

दौलत काजी का समस्त बारहमासा हिन्दी मैनासत के बारहमासा के आधार पर विरचित है।[2] दौलत काजी ने साधन के काव्य की नाटकीयता पात्रों का मनोवैज्ञानिक-विश्लेषण एवं नारी चरित्र के सूक्ष्म-निरीक्षण को आत्मसात किया है। प्रकृति वर्णन मानव एवं प्रकृति का साहचर्य प्रकृति-परिवर्तन के साथ मनोभावों का उतार चढ़ाव और विरहणी की प्रकृति के प्रति प्रतिक्रिया आदि में 'मैनासत का अनुकरण'सतीमयना ओ लोर चन्द्रानी' में है।

भाषा की दृष्टि से तो दौलत काजी साधन के शब्दगत वाक्य-विन्यास, कहीं-कहीं विद्यापति ठाकुर, ब्रजबुलि के परवर्ती वैष्णवों एवं कहीं-कहीं गीत गोविन्द के रचयिता जयदेव का भी ऋणी है। विद्यापति की शैली के अनुकरण पर दौलत काजी के एक ब्रजबुलि के पद का उदाहरण देते हैं —

एका चकीत निमि रजनी धम्पति निनि,
एकाकिनी जागि प्रेम जागेरे।
लोर बिन लोर लोर नयने चारिले लोर
तनु बहे मदन — हुताशेरे॥
अविरत लोर इति जयपति कलावती
प्राण मनें समतुल न हेरे।
(स० म० लो० च० पृष्ठ १२२ १२३)

३

## "महाकवि सैयद आलाओल"[3]

बंगला के मुस्लिम साहित्यकारों में महाकवि आलाओल सर्वप्रसिद्ध एवं सर्वप्रिय कवि हैं। साहित्य-सौन्दर्य की दृष्टि से उनका स्थान मुस्लिम-बंगाली

१ पाठ भेद—

रित अनरित रस अनरस मोहि चित और न भाव।
रितु सबै रस भावहीं जब साजन घर आव॥ (स० मै० पृ० २८)

२ देखिये—स० म० लो० च० पृष्ठ ११९ १४० दौलत काजी ने साधन के मैनासत के कारण बारहमासा का अनुकरण किया है।

३ बां० सा० इ० प्र० खंड, पृ० २७४, पृ० ८४, देखिये विशेष अध्ययन के लिए डा० सत्येन्द्रनाथ घोषाल का डी फिल्० कलकत्ता विश्वविद्यालय का प्रबन्ध— Beginning of secular Romance in Bengali Literature (II Book).

साहित्यकारों में दौलत काजी से दूसरा है। जिस प्रकार दौलत काजी ने मसरफस्ती के अनुरोध से साधन विरचित मैनासत का अवलम्बन कर बंगला 'सतीमयना भी लोर चन्द्रानी" की रचना की थी। उसी प्रकार सैयद आलाओल ने श्रीचन्द्र सुधर्मा (साउद मंदार अर्थात् थदो-मिन्तार) के राजत्वकाल (१६४५ १६१२ ई०) में थी कुरेशी मगन ठाकुर के आग्रह से हिन्दी के सुप्रसिद्ध महाकवि मलिक मोहम्मद जायसी के महाकाव्य पद्मावत का अवलम्बन अर्थात् आधार लेकर बँगला पद्मावती का सृजन किया था। आलाओल की पद्मावती कुछ मौलिकता लिये हुए है। किन्तु वह हिन्दी महाकाव्य का अविकल अनुवाद नहीं है। सचमुच इसमें भाषा एवं भावों का ग्रहण (Adaptation) है। डा० सुकुमार सेन के शब्दों में आलाओल की प्रथम एवं श्रेष्ठ रचना पद्मावती पाँचाली काव्य जायसी की पद्मावती (पद्मावत् अथवा पद्मावती) काव्य का क्वचित-स्वाधीन क्वचित-मूलानुगत अनुवाद है।[1]

कवि ने स्वयं स्वीकार किया है, सभा में जायसी के काव्य के प्रसंग में प्रसन्न होकर मगन ठाकुर ने आलाओल को आज्ञा प्रदान की कि इसका बंगानुवाद करो जैसे "इस पद्मावती की सरस रसकथा को शेख ने (जायसी ने) हिन्दुस्तानी अर्थात् हिन्दी भाषा में लिखा था। रोसांग प्रदेश में दूसरे लोग इस भाषा को नहीं समझते थे। यदि पयार छन्द में इसकी रचना हो तो सब लोगों की आशा पूरी हो सकती है। जिस प्रकार दौलत काजी ने चन्द्रानी (लोर चन्द्रानी) की रचना लस्कर वजीर अशरफखाँ की आज्ञा से लिखी थी उसी प्रकार मेरी आज्ञा (मगन ठाकुर) के अनुसार पद्मावती की रचना करो।"[2]

बँगला पद्मावती की हस्तलिखित प्रति दुर्लभ है, डा० मोहम्मद शहिदुल्ला के पास अब्दुल करीम साहित्य विशारद द्वारा संगृहीत ४० प्रतियाँ फारसी अक्षरों में

---

१ 'आलाओलेर प्रथम एवं श्रेष्ठ रचना "पद्मावती पाँचाली काव्य जायसीर (पद्मावत पद्मावती) काव्येर क्वचित स्वाधीन, क्वचित-मूलानुगत अनुवाद"। (बाँ० सा० इ० प्र० खंड पृ० ६०४)

२
पद्‌मावतीर सरस रस कथा
हिन्दुस्थानी भाषे शेखे रचियाछे यथा।
रोसांगेते आन लोक ना बुझे ए भाष
पयार रचिले पूरे सभाकार आश।
जैहेन दौलत काजी चन्द्रानी रचिल
लस्कर वजीर आशरफे आज्ञा दिल।
तैन पद्‌मावती रच मोर आज्ञा परि। —पद्मावती पृ० २२।

लिखित पद्मावती की प्रतियाँ बतलाई जाती हैं।[1] किन्तु परस्पर प्रभाव दिखाने के लिए कुछ तुलनात्मक अध्ययन आवश्यक है। ग्रंथकार स्वयं स्वीकार करते हैं:—

'एइ सुने कवि महाम्मदे करि भक्ति
स्थाने स्थाने प्रकाशित निजमन उक्ति"

(पद्मावती पृ० १६)

अर्थात् इसी सूत्र से मोहम्मद कवि की भक्ति करता हूँ स्थान-स्थान पर अपने मन की उक्ति का भी प्रकाश डालता हूँ। अतः यह कवि की स्वीकारोक्ति है कि यह जायसी का ऋणी है। मूलतः मूलाधार जायसी ही है। आलाओल में केवल (Adaptation) है। स्वयं कवि का कथन है, जायसी के काव्य का प्रचार आराकान प्रदेश तक था मगन ठाकुर ने इसके प्रचार से प्रभावित हो आलाओल को लिखने का अनुरोध किया। डा० सत्येन्द्रनाथ घोषाल जी हिन्दी कवि का गम्भीर प्रभाव मानते हैं।[2] अतः किंचित तुलनात्मक दृष्टि से प्रभाव का प्रकाशन उदाहरणों के साथ वांछनीय है।

बंगला पद्मावती के दो बयान, प्रथम एवं द्वितीय तो जायसी के पद्मावत के अविकल क्रमशः अनुवाद हैं जैसे—

सिरजिस्सा प्रभुर नाम आरम्भ प्रथमे।
आद्यमूल शिर सेइ शोभित उत्तमे॥ (पद्मावती, पृ० १)

तथा आलाओल— प्रथमे प्रणाम करि एक करतार,
येइ प्रभु जीवदाने स्थापित संसार।
करिल पूर्थम आदि ज्योतिर प्रकाश
तारपरे प्रकटिल सेई कविलास। (पद्मावती, पृ० १)

---

१ सर्वप्रथम पद्मावती का प्रकाशन १८६६ में हबीबी प्रेस से हुआ तीसरा संस्करण (१३३८ बंगाब्द) में प्रकाशित हुआ, सर्वाधिक प्रामाणिक प्रति अभी तक नहीं मानी जाती है। डा० सत्येन्द्रनाथ घोषाल अध्यक्ष बंगला विभाग पटना विश्वविद्यालय देवनागरी अक्षरों में हिन्दी विद्यापीठ आगरा विश्व विद्यालय से एक प्रति प्रकाशित करा रहे हैं। घोषाल जी के अनुसार यह सर्वाधिक प्रामाणिक प्रति है। इसका पाठ ६६ प्रतिशत वे शुद्ध मानते हैं लेखक के साथ शांति निकेतन में विचार-विमर्श करते समय उन्होंने अपना मत प्रकट किया।
देखिये—पुँथि परिचिति-बांगला विभाग-ढाका विश्वविद्यालय द्वारा १६५८ में प्रकाशित तथा बांगला पुँथि साहित्य पृ० ७१।

२ देखिये—Beginning of Secular Romance in Bengali Literature (II Book)

जायसी—

साँवरो आदि एक करतार,
जहँजिउ दीन्ह कीन्ह संसार।
कीन्हेसि प्रथम जोति परगासु
कीन्हेसि तेहि पिरीत कविलासु॥ (पद्मावत पृ० १)

आलाओल ने ईश्वर-महिमा वर्णन में जायसी की पद्धति को अपनाया है। हजरत मोहम्मद की प्रशंसा में भी हिन्दी कवि का प्रासंगिक अनुकरण है।

आलाओल —

निज सखा मोहम्मद प्रथमे सृजिला।
सेइ से ज्योतिर मूले भुवन निर्म्मिला॥
से सकल ज्ञान कथा कहिते अपार।
स्वमुखे पुस्तक कथा आदि अतिभार।

(पद्मावती पृ०११,२)

जायसी—

कीन्हेसि पुरुष एक निरमरा नाउँ मुहम्मद पुनिउँ करा।
प्रथम ज्योति विधि तेहि कै साजी औ तेहि प्रीति सिरिष्टि उपराजी॥

(पद्मावत पृ० ६)

आलाओल ने हिन्दी पद्मावत का अनुकरण किया है, यह अनुकरण कहीं शाब्दिक अनुवाद में है कहीं भावानुवाद में है। समस्त प्रेरणा तो हिन्दी काव्य की है। बंगला पद्मावती में लौकिक पदार्थों के वर्णन में एवं सूफी-दार्शनिक प्रवृत्ति की अभिव्यंजना में हिन्दी पद्मावत की झलक है। कथानक पात्रों का कथोपकथन और मानव भावनाओं का मनोवैज्ञानिक आरोह-अवरोह में अवश्य जायसी की छाया है। नागमती शुक संवाद में नारी-सुलभ रूप-सौन्दर्य मद और ईर्ष्या का चित्रण आलाओल ने जायसी की परिपाटी पर किया है —

आलाओल—

सत्य कहु शुकवर आमार योवन पद्मिनि सिंहलद्वीपे कैमन सुन्दर।
नृपति समक्ष शुक यदि कन आन संसारे किवा आछे आकार समान।
पद्मावती रूप शुक भाविया अंतरे रानीर वचन हेरि कहे धीरे धीरे॥
येइ सरोवरे नाहि हंसिर गमन तथा बक हंस तुल्य भावे से आपन॥

(पद्मावती पृ० ४१)

जायसी—

जौं न कहसि सत सुअटा तोहि राजा कै आन।
है कोई एहि जगत महँ मोर रूप समान।

१

आलाओल—

तोमारे जिनिते पारे कोन व्याध चोर
आपन करिले माथ पाय सोना चोर

(पद्मावती पृ० ४६)

जायसी—

तुम्ह सौं कोइ न जीता हारे बररुचि भोज।
पहिलें आपु जो खोवै करै तुम्हारा खोज।

(पद्मावत पृ० ८९)

इसी प्रकार अनेक उदाहरण हैं।

पुरुषोचित आचरण का विश्लेषण आलाओल ने जायसी के अनुसार किया है। राजा की शुक के प्रति जिज्ञासा में द्रष्टव्य है।

आलाओल—

सत्य कह शुकवर सत्य धर्ममूल
सत्येर कारणे तोर वचन रातुल।
सत्येते बाँधिछे सृष्टि सत्यवादी जन
सत्य हन्ते लक्ष्मी वश जानियो (ए) कारण।
यथा सत्य तथाते साहस सिद्धि पाय
सत्य सतीनारी स्वामी संगे जाय।

(पद्मावती पृ० ४६)

जायसी—

राजै कहा सत्त कहु सुआ। बिनु सत जस सेंवर कर भुआ।
होइ मुखरात सत्त की बाता। जहाँ सत्त तहँ धरम सँघाता।
बाँधी सिस्टि अहै सतकेरी। लछिमि आहि सत्त की चेरी।
सत्त जहाँ साहस सिधि पावा। औ सतवादी पुरुष कहावा।

(पद्मावत पृ० ९०)

पद्मावती के रूप-सौन्दर्य वर्णन में आलाओल ने जायसी के नख-शिख वर्णन का अनुकरण किया है। आलाओल भी जायसी की तरह सूफी साधक थे। पद्मावती के रूप सौन्दर्य वर्णन में सूफी-दर्शन (प्रेम-तत्त्व) का प्रतिबिम्ब समस्त विश्व में झलकता है। पद्मावती विश्व सौन्दर्य का मूर्तिमान स्वरूप है। प्रेम की पीर सूफीवाद का प्राण तत्त्व है। दोनों ही काव्यों में इसकी अभिव्यंजना है।

आलाओल के काव्य में जायसी की पद्मावती का काव्य-सौन्दर्य एवं भाव गाम्भीर्य स्वतः ही आ गया है। वस्तुतः यह जायसी की पद्मावती का बंगालीकरण है। भाषा तथा Local-colour भिन्न भिन्न हैं किन्तु उनका काव्यामृत एक ही

है। राजा रतनसेन (प्रियतम साधक) प्रियतमा पद्मावती (ब्रह्म) का रूप-सौन्दर्य हिरामन सुग्गा (गुरु या पीर) से सुन कर भाव विभोर हो समस्त ब्रह्माण्ड में उसके ही नूर की झलक देखता है। जैसे—

आलाओल—

> शोनिया अपार रूप गुण उल्लसित
> प्रेम भावे शरीर हइल पुलकित।
> पडिलेक वचन वाणिज अलंकार
> चित्र रूप रहिलेक हृदय मांझार।
> मोहन मुरति यदि हृदे प्रवेशिल
> सब पूर्ण हइल ज्योतिमय प्रकाशिल।
> चितेर नयन निरखिल रूप छाया
> जल मीन पुष्प मधी जैन एक काया।
>
> (पद्मावती पृ० ४७)

जायसी—

> सुनि रवि नाऊं रतन भा राता पंडित फेरि उहै कहु बाता।
> तुइँ सुरंग मूरति वह कही चित महँ लागि चित्र होइ रही।
> जनु होइ सुरुज आइ मन बसी, सब घट पूरि हिए परगसी।
> अब हौं सुरुज चांद वह छाया जल बिनु मीन रकत बिनु काया।
>
> (पद्मावत पृ० ६१)

पहले कहा जा चुका है कि बंगाली कवि ने जायसी के भाव भाषा एवं दार्शनिक पांभीय का बहुविध अनुसरण किया है। पद्मावती के रूप-सौन्दर्य का वर्णन समस्त जगत को आधार मानकर किया है। पद्मावती दिव्य सौन्दर्य दिव्य ज्योति का प्रतीक है। बंगाली कवि ने जायसी के रूपक (सृष्टि दर्शन) को आधार मान कर अपने महाकाव्य का सृजन किया है।[1]

आलाओल ने जायसी के मानव भावनाओं के सूक्ष्म पर्यवेक्षण (Minute observation) को अपनाया है। उनके काव्य में मानव-जीवन का सूक्ष्म

---

1 जायसी के रूपक 'तनचित उर मन राजा कीन्हा' को आचार्य रामचन्द्र शुक्ल पद्मावत का प्रामाणिक अंश मानते हैं। (जा० ग्रं०) हि० सा० इ० पृ० १०२। डा० सुकुमार सेन महोदय भी आलाओल के काव्य में इसका ग्रहण मानते हैं। देखिये—बां० सा० इ० प्र० ख० पृ० ९८१। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल इसको प्रक्षिप्त मानते हैं पद्मावत संजीवनी-टीका। डा० सत्येन्द्रनाथ घोषाल उनका समर्थन करते हैं।

अध्ययन है कन्याओं का तीर्थ-स्नान में स्नान इसका ज्वलंत उदाहरण है। मानव जीवन की अस्थिरता दोनों काव्यों में समान है।

आलाओल—

आपना भनेते कन्या देखह विचारि,
पितार गृहेते कन्या रहे दिन चारि।
के जिनु खेलिते योग्य पायो माय केलि
कालि श्वसुराले येन कोथा पाये रसकेलि।
निज घर ना हइब आपन इच्छामन
सखिगण संगे पुनि कोथा वा मिलन।

(पद्मावती पृ० ११ १७)

जायसी—

ऐ रानी मनु देखु बिचारी एहि नैहर रहना दिन चारी।
जौ लहि अहै पिताकर राजू, खेलि लेहु जो खेलहु आजू।
पुनि सासुर हम गोनब काली। कित हम कित यह सरवर पाली।

(पद्मावत, पृ० ११)

आलाओल ने जायसी के प्राकृतिक सौन्दर्य एवं मानव-हृदय की उसके प्रति स्वाभाविक आकर्षण को भी हू-बहू अपनाया है। पद्मावती के संग लड़कियों की जल क्रीड़ा इसकी साक्षी है।

आलाओल—

एक बचन देख मनने निशाकाले विषये दोसर बन्ध प्रवेशित बाले।
हेनकाले पद्मावती सरोवर मुनि मधुर बचने कहे सुन सब सखी।
श्यामल श्यामल सपि पीरी संगे गीरी जुटे जुटे हार लइ वेवहार करि।

(पद्मावती, पृ० १२)

जायसी—

लागी केलि करै मझ नीरा। हंस लजाइ बैठ होइ तीरा।
पदुमावती कौतुक करि राखी। तुम्ह ससि होहु तराइन साखी।
बाहि मेलि कै खेल पसारा। हार देइ जो खेलत हारा।
सँवरहि साँवरि गोरिह गोरी। आपनि आपनि लीन्हि सो जोरी।

(पद्मावत पृ० ११)

जायसी के परम्परागत भाग्यवाद का ग्रहण भी बँगला पद्मावती में है।

आलाओल—

आद्य प्रभु निरंजन त्रिभुवन कर्ता।
यत जीव जन्तु सबकेर भक्ष दाता।

}

पापाचेरमध्य कीट नहि विस्मरण
यथा तथा भक्षणाने करह पालन ।

(पद्मावती, पृ० १४ १६)

जायसी—

ए गोसाईं तू ऐस विधाता । जाँवत जीउ सबक मख दाता ।
पाहन महँ न पतंग बिसारा । जहँ तोहि सँवर दीन्ह तुइ चारा ।

(पद्मावत पृ० ६६)

रत्नसेन के प्रेम एवं विरह सांहसिक कार्यों का वर्णन आलाओल ने जायसी के अनुसार ही किया है।

आलाओल—

रत्न तुल्य प्राप्ति हैव अमूल्य माणिक ।
जग सूर्य मिलने आनन्द हैव दिक ।
मालति भ्रमरा प्राय हइया वियोगी ।
राज्य पाट त्यजि जाइव हइन महायोगी ।

(पद्मावती पृ० १८)

जायसी—

पदिक पदारथ लिखी सो जोरी ।
चाँद सुरुज जसि होइ अंजोरी ।

(पद्मावत पृ० ७२)

डा० सुकुमार सेन का मत है "आलाओल ने हिन्दी पद्मावत का आधार ग्रहण (Adaptation) किया है[1] । बंगानुवाद में कवि की कुछ मौलिकता भी है। किन्तु थोड़ी गहराई से दोनों काव्यों का तुलनात्मक-दृष्टि से अध्ययन किया जाये तो आलाओल की मौलिकता नाममात्र की ही मिलेगी। हाँ [illegible] प्राकृतिक दृश्य अवश्यमेव बंगभूमि के हैं। नारी सौन्दर्य चित्रांकन में कुछ अंतर है। ऐसा होना स्वाभाविक है, क्योंकि कोई भी कवि वर्तमान तत्काल परिस्थितियों से मुँह नहीं मोड़ सकता है। प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष रूप में उनका प्रभाव होना अवश्यं भावी है।

आलाओल—

जगने सुजिल विधि जपतेर ज्योति
किंचित भ्रमक पाइल हिरा रत्न मोति ।

(पद्मावती पृ० २१ २६)

---

1 लेखक की डा० सेन से इस विषय पर चर्चा हुई। उन्होंने इसको स्वीकार किया।

जायसी—

बहु जो जोति हीरा उपराही।
हीरामनिहि सो तेहि परिछाहीं।
जेहि बिनवान जोति निरमई।
बहुतन्ह जोति जोति ओहि भई।

(पद्मावत पृ० १०४)

विरह पीड़ा या प्रेम की पीर ही काव्य की आत्मा है। बँगला कवि ने हिन्दी काव्य की इस आत्मा को भली प्रकार सुरक्षित रखा है।

आलाओल—

तार वाम पाशे एक तिल मनोहर
पोतसिर छाया किवा दर्पण अंतर।
जेइ लोक तिल सेइ तिले हय बरसन
तिले तिले करि यंत्र करय दाहन।

(पद्मावती पृ० ५६, ५२)

जायसी—

तेहि कपोल बाँए तिल परा। जेइँ तिल देखसो तिल तिल जरा।

(पद्मावत पृ० १०६)

नख-शिख वर्णन में भी हिन्दी काव्य का अक्षरशः अनुकरण है। शरीर के अंगों के वर्णन की समस्त उपमाएँ जायसी ही से ली गई हैं। भुजा की उपमा कमल दंड से कुचों की कनक कटोरा से उदर की कमल पाटल से तथा कटि की सिंह से इत्यादि सब हिन्दी-काव्य परम्परा के अनुसार है। प्रेम का आदर्श भी जायसी का ही है।

आलाओल—

प्रमेर सागरे यत उठिल हिल्लोल प्रेम कप मूल प्रेम विच्छेद मूल।

(पद्मावती पृ० २७)

जायसी—

परा सो प्रेम समुद्र अपारा लहरहिं लहर होइ विसम्भरा।

*(पद्मावत, पृ० ११२)*

आलाओल—

गुरुर वात्सल्य शिष्य हुवे अग्नि कण मेला।
प्रज्ज्वलित करे सेइ शिष्य महाजना॥

(पद्मावती पृ० ६१)

चैतन्योत्तर-काल

जायसी— गुरु बिरह चिनगी मेला जो सुलगाइ लेइ सो चेला।
(पद्मावत पृ० १२०)

रत्नसेन के योगी भेष का वर्णन दोनों महाकवियों का एक जैसा है।

आलाओल— राज्यपाट त्येजिया नृपति हैल योगी।
कर्णे किन्नुर (किंगरी) लइ आत्माय वियोगी।
शिरे जटा कर्णे मुद्रा भस्म कलेवर।
हस्ते लिया डुम्बुर त्रिशूल लैया कर।
(पद्मावती पृ० ६१ ६२)

जायसी— तजा राज राजा भा जोगी, औ किंगरी कर गहेउ बियोगी।
(पद्मावत पृ० १२१)

शकुन-अपशकुन का विचार दोनों कवियों में है, मातृ प्रेम की झलक दोनों में समान है। माता कहती है—

आलाओल— राजा चक्रवर्ती तुमि संसार माझार।
सोमाधिक केवा सुख आछ्य संसार।

पाठ— राज चक्रवर्ती तुमि संसार माझारे।
सोमाधिक केवा सुखी आछ्य संसारे।
(पद्मावती पृ० ६१ ६६)

रत्नसेन कहता है—

आलाओल— यदि काल हरत संसार सुख भोग।
राज्य त्यजि योगीचन्द्रमा साधित योग॥
(पद्मावती पृ० ६६, ६७)

जायसी— जो मन होत राज औ भोगू।
गोपीचन्द कस साधत जोगू।
(पद्मावत पृ० १२६)

नारी हृदय का चित्रण बंगला कवि ने जायसी से ग्रहण किया है—

आलाओल—

देशान्तरे आयपति शुनि नागमति।
सजल नयने आसि करिल मिनति।
(पद्मावती, पृ० ६४)

जायसी—

रोवै नागमती रनिवासू। केइ तुम्ह कंत दीन्ह बनवासू।
(पद्मावत पृ० १२६)

राजा के साथ जलचमन उद्यत अन्य राजकुमारों का वर्णन भी आलाओल ने हिन्दी काव्य के अनुसार ही किया है।

आलाओल—

नृपति गमन शुनि हइला वियोगी।
षोलशत राजार कुमार हैल योगी।
(पद्मावती पृ० ६६)

जायसी—

राय राने सब भये वियोगी। सोरह सहस कुँवर भए जोगी।
(पद्मावत पृ० १२९)

प्रेमी राजा का चित्रण बंगला काव्य में हिन्दी काव्य के अनुसार ही है।

आलाओल—

रात्रि हैले वन मध्ये करेन्त बसति।
दिवे भिक्षा मागन्त आसेन्त नरपति।
चार हूवे प्रज्वलित प्रेम हुताशन।
भिक्षा छार भिक्षा सुख साधन भोजन।
(पद्मावती, पृ० ६८)

जायसी—

जोगिहि जोग सोवहि सब चेला।
राजा जागे आपु अकेला।
जेहि के हिए प्रेम रंग जामा।
का तेहि भूख नींद बिसरामा।
(पद्मावत पृ० १३२)

राजा गजपति का उपाख्यान दोनों महाकाव्यों में समान है।

आलाओल—

रत्नसेन हइल योगि अति सम्भाषिते आइल शुनि नृप गजपति।
(पद्मावती पृ० ६८)

जायसी— रतनसेनि भा जोगी जती। सुनि भेंटै आएउ गजपति।
(पद्मावत पृ० ११६)

रत्नसेन राजा गजपति की जिज्ञासा का उत्तर भी हिन्दी काव्य के अनुसार ही देते हैं—

आलाओल—

हिन्दुस्तानी भाषे न न बरे एहमत। संस्कृत भाषे भेद गुनह बेकत।
प्रथमे सबब हेतु सुरापूत आर दवि-गुण बलान्तर मुनि कहि सार।
ए सब समुद्र हैति सप्तम संयोग, सत मध्ये एक भाव पुष्प फल भाग।
एमन संकट मध्ये गमन तोमार आपने भाविया चाह की बलिब आर।
+ + + +
राजा बले गजपति मने चिन्त जिव आर यदि प्रमाणल किवा तार जीव।
प्रथमे जीवन हैति प्रेम पथे मम पृथुक बनर कि करिते पारे यम।
सुख संकल्पिया कैल कुबेर सम्बल तबे परदेस पन्थे नगर सिंहल।
के बन परिल प्रेमसागर गंभीरे। काल बन सम हैले एइ समुद्रे।
(पद्मावती पृ० ९६)

जायसी—

गजपति यह मन सकती सीऊ। पै जेहि प्रेम कहाँ तेहि जीऊ।
जौ पहिले सिर दै पगु धरई। मूए केर मीचुहि का करई।
सुख संकलपि दुख साँबर लीन्हेउँ तौ पै भाल सिंघल कहँ कीन्हेउँ।
भँवर जान पै कँवल पिरीती, जेहि महँ बिथा पेम कै बीती।
औ जेहि समुद पेम कर देखा, तेहि यह समुद बुन्द बर लेखा।
(पद्मावत पृ० ११८)

अधिक उदाहरण देना समीचीन नहीं जान पड़ता है। सारांश में उपर्युक्त उदाहरणों से स्पष्ट है कि आलाओल ने जायसी के कथानक, नाटकीयता व कथनोपकथन का भी समावेश अपने काव्य में किया है। लगभग सब रसों का परिपाक आलाओल के काव्य में हुआ है। क्या कलापक्ष क्या भावपक्ष क्या अलंकार विधान क्या प्रेम की पीर एवं क्या सूफियों की आध्यात्मिक व्यंजना सभी क्षेत्रों में आलाओल की कथा-कल्पना जायसी से आवृत एवं अलंकृत है। पद्मावत की महिमा डॉ० सुकुमार सेन के शब्दों में इस प्रकार है—जायसी का पद्मावत केवल अवधी साहित्य का ही नहीं अपितु समस्त नवीन भारतीय साहित्य की एक श्रेष्ठ रचना है।[1]

---

१ जायसीर पद्मावती काव्य शुधु अवधी साहित्येर नय-समग्र नवीन भारतीय साहित्येर एकटि श्रेष्ठ रचना। इ० बां० सा० पृ० १०।

४

## "मुसलमानी बँगला साहित्य"

दौलत काजी और आलाओल की साहित्यिक परम्परा शैली की दृष्टि से अपने पूर्ववर्ती साहित्यकारों (वैष्णव पदकर्त्ताओं) से भिन्न नहीं थी। केवल साहित्यिक मानदण्डों में ही अन्तर आया था। वैष्णव-साहित्य धार्मिक (राधा कृष्ण प्रणय विषयक) था। किन्तु परवर्तीकालीन मुस्लिम बँगला साहित्य का विषय लौकिक (इश्क मजाजी) के आवरण में आत्मा-परमात्मा (इश्क हकीकी) प्रेम था। जायसी के आधार पर आलाओल ने अपने काव्य की रचना की थी। दोनों सूफी-साधक थे।

उनके परवर्ती जो मुसलमान लेखक आये वे अधिकतर अनुवादक थे। उनका साहित्यिक पराक्रम पूर्ववर्ती कवियों के समान ऊँचा नहीं था। फिर भी बँगला साहित्य में उनका स्थान गौरवपूर्ण है। उनका साहित्य पूर्णरूपेण लौकिक प्रेम पर ही आधारित था। उनकी भाषा में भी अन्तर आ गया था। उनकी भाषा संस्कृत गर्भित बँगला से कुछ सरल हो गयी थी। वह साधुभाषा से चलित भाषा के अधिक निकट आ गयी थी। उसका कारण मुसलमानी-साहित्य का सम्पर्क और मुसलमानी राज्य विस्तार है।

पहले कहा जा चुका है; बहुत मुसलमान उत्तरी पश्चिमी भारत पंजाब उत्तर प्रदेश तथा बिहार से आकर बंगाल के कई प्रदेशों में बस गये थे। विशेषकर चटगाँव ढाका सिलहट एवं लोअर बर्मा के रोसांग आराकान आदि प्रदेशों में बस गये थे। उनकी भाषा बोलचाल के रूप में हिन्दी ही थी। अतः उत्तर प्रदेश एवं बिहार से वे परम्परागत लोक-प्रचलित लोक-कथायें भी साथ लाए थे। मुस्लिम काल में फारसी के साथ-साथ हिन्दी को भी प्रोत्साहन मिला था। अतः अरबी, फारसी एवं हिन्दी के सम्पर्क से उस भाषा का जन्म हुआ जिसे हम मुसलमानी बँगला कहते हैं। डा० दीनेशचन्द्र सेन का मत है, "जो शैली मुसलमानी बंगला कहलाती है उसमें अरबी फारसी और उर्दू शब्दों का विकृत बँगला के साथ सम्मिश्रण है[1]।" उन्नीसवीं शताब्दी से यह परम्परागत साहित्यिक एवं चलित भाषा के रूप में अविरल रूप से चली आ रही है। जिस प्रकार हिन्दी की खड़ी बोली (कौरवी) के शैलीगत हिन्दी या उर्दू दो भेद हैं। उसी तरह बँगला का एक शैलीगत भेद

१ Style known as Musalmani Bengali which shows an admixture of Urdu, Persian and Arabic words with corrupt Bengali.

H. B. L. L. Page 083.

२. इस प्रकार का अधिकांश साहित्य बटतला ग्रंथ कलकत्ता से प्रकाशित हुआ है।

मुसलमानी बँगला कहलाता है। किन्तु साहित्यिक परम्परा एवं भाषा की दृष्टि से उर्दू हिन्दी से थोड़ी अलग मानी जाने लगी है। किन्तु व्याकरण एवं भाषातत्व की दृष्टि से दोनों एक ही भाषा के दो शैलीगत भेद हैं। उसी तरह प्रायः परम्परागत मुसलमानी बँगला में भी यह प्रवृत्ति पनपने लगी है। डा॰ सुनीतिकुमार चटर्जी लिखते हैं "हिन्दुस्तानी अपने आप ही फारसी और मुस्लिम भावना (Spirit) की उत्तराधिकारिणी और प्रचारक तथा जनक भारत में बनी सत्रहवीं और अठारहवीं शताब्दी में उसका प्रवेश बँगाल में हुआ, फारसी शब्दावली जो पहले बँगला में अधिकतर प्रत्यक्ष रूप में आयी थी किन्तु अब बहुत परिमाण में हिन्दुस्तानी के माध्यम से बँगला और भारत की अन्य प्रान्तीय भाषाओं में प्रवेश पाने लगी।[1] किन्तु मुसलमानी बँगला में तो यह प्रवृत्ति पहले से ही चली आ रही है। अरबी, फारसी एवं हिन्दी या उर्दू शब्दों का इसमें बाहुल्य है। वाक्य-विन्यास भी हिन्दीनुमा है। कई पद हिन्दी-मिश्रित बँगला के हैं। ऐतिहासिक क्रम से साहित्य एवं भाषा का विवेचन निम्न प्रकार है —

## कुतबन की मृगावती का अनुकरण

कुतबन की मृगावती का अनुकरण भी बँगला में हुआ है। मुहम्मद खातर की मृगावती यामिनीभान की कहानी से परवर्तीकाल के इस्लामी बँगला साहित्य पर भी प्रभाव पड़ा है। कहानी छोटी है मालूम पड़ता है कि यह किसी हिन्दी काव्य से ली गई है। इसमें हिन्दी मिश्रित बँगला का प्रभाव है।[2]

## विविध रोमाण्टिक कहानी

मनोहर मालती उपाख्यान का उल्लेख और चन्द्रानी काव्य के आलामोल विरचित ग्रंथ में है। हिन्दी में इस विषय की रचना अठारहवीं शताब्दी में मिलती है। इस समय बँगाली कवियों ने भी इसी विषय पर कलम चलाई थी। मुसलमान

---

१ Hindustani made itself inheritor and propagator of the Persian and Muslim spirit in India from the 17th and 18th century and came to Bengal Persian words which formerly were brought into Bengali mostly directly now began to be admitted in large number through Hindustani into Bengali and the Various other Vernaculars of the land

O D B L, Appendix D Page 206

२ देखिये— कहे एक लाड़का चले हाथो सियाना।
बेचिया प ोर चले हाथो सियाना।
लेह गये आएर करिले वेसे बैसे।
दुख पावे सुख ताते हावो वैसे।
(बां॰ सा॰ इ॰, प्र॰ सं॰ पृष्ठ ८६२)

कवियों में अग्रणी लोककवि मोहम्मद कबीर थे। इन्होंने किसी हिन्दी काव्य का अनुवाद और अनुसरण किया था। कवि स्वयं लिखते हैं —

एइ से मुन्दर (सोनार) केच्छा हिन्दीते आछिल
देश भाषाए मुचित पाँचाली करिल।
(इ० बाँ० सा० पृ० ४१)

## नबि बंश और जंगनामा

चटगाँव और सिलहट से सत्रहवीं शताब्दी में इस्लामी पुराण पाँचाली लिखी थी। सिलहट के मुसलमान उत्तर पश्चिम के हिन्दी भाषी मुसलमानों के साथ बराबर सम्बन्ध रखते थे। किन्तु फिर भी पूर्णरूप से बंगाली होते जा रहे थे।[1] उन्नीसवीं शताब्दी तक ये कायथी अक्षरों का व्यवहार करते रहे। इन्हीं हरफों को सिलेटी या सिलहटी नागरी कहते हैं। इसके बाद सत्रहवीं शताब्दी में उत्तर बंग में एक इस्लामी लेखक गोष्ठी बनी। सिलहट में और पश्चिम राढ़ में उत्तर पश्चिम भारतीय हिन्दी इस्लामी प्रभाव प्रकट हुआ।[2] कवि नवसरवा अपनी रचना की भूमिका में लिखते हैं —

ते काजे फारसी भाँगि कैनुम हिन्दुस्थानी।
बुझिबारे बाँगाले से किताबेर बाणी। (इ० बाँ० सा०पृ०४८)

## प्रणय-गाथा

सिलहट चटगाँव के मुसलमानों में हिन्दीमूलक आख्यायिकाओं का प्रचलन था। रोमांटिक आडम्बरविहीन विशुद्ध प्रणय-गाथा अनेक दिन तक चलती रही। भोजपुरी के लोकगीतों में से यह पश्चिमी बंग पूर्व बंग और आसाम में चली गई।

## त्रिवेणी के पण्डा की कहानी

त्रिवेणी के पंडा की कहानी का मूल कोई हिन्दी या उर्दू किताब है। कवि स्वयं कहता है—

हिन्दी जबानेते सेइ किताब आछिल
पड़िया सकल भेद मालुम हइल। (इ० बाँ० सा० पृ० १०१)

---

१ सिलहटेर मुसलमानेरा उत्तर पश्चिमेर हिन्दी भाषी मुसलमानेदेर संगे बराबर योग रखे चले छिलेन। एरा पुरा पुरी बाँगाली हये उठते पारेछि अनेक दिन अवधि।
(इ० बाँ० सा० पृ० ४४)

२ इ० बाँ० सा० १४४।

हिन्दी प्रभाव की झलक दृष्टव्य है—

वीरेर बाहेर आस्सा करेछेन तैयार
× × ×
घाश्तार पैयारा पीर शायुकी सोलतान।
पयघा माते कलमीक करे कहा मुना
नाहि बाने कोमकप मेहात ठिकाना।
× × ×
शेख पुराइया बाग देखिया यकान
एकसेर छिले पैरा बाकमोष करिल
बहुतर बालेमेर मिकरे लाइया
पुछिलु खबर खूब बातिबि करिया
× × ×
हिन्दी बवामेते बोड़ केवाब बाधिल
पड़िया सकल भेद मालुम हइल।
पयघा केरामत दिल से पामीर मुनि
मोर्दा छिले जिन्दा हइत फुरेते रवबानि।

## मुरशुट-मन्दारन लेखक

पश्चिमी बंगाल में इस्लाम की पीठ यही स्थान पाण्डुआ थी। इस्लामिक परम्परा एवं हिन्दी प्रभाव में उत्पन्न कवि भारतचन्द्र रायगुणाकर का निवास स्थान भी यही है। यहीं बड़वी पाखी को आश्रय करके मुरशुट मन्दारन में इस्लामी साहित्य का केन्द्र अठारहवीं शताब्दी में बन गया था। इस साहित्य की भाषा की विशेषता अरबी फारसी एवं हिन्दी शब्दों की प्रचुरता है। इसी प्रसंग में बंगाली कवि की इस्लामी ढंग की हिन्दी रचना का प्रथम उल्लेख करना उचित है—

माय पिया   दिया करे चौब
होया हरामजाद पाले बाबार
घोमुते हो दमिशराय ऐछा बनावाज
बाँधके मे प्यारेपि तबे हामराजी।
कानानस पेरणु तोड़ने कहे कोन
सिताब (र) देखने बाद केपाह सयताम।

(द० बी० सा० पृ० १०९)

परीबुल्ला की इसुफ जुलेखा, आमीर हामजा के जंगनामा के उदाहरण भी देखने योग्य है—

कवियों में अग्रणी लोककवि मोहम्मद फकीर थे। इन्होंने किसी हिन्दी काव्य का अनुवाद और अनुसरण किया था। कवि स्वयं लिखते हैं —

एइ ये सुन्दर (सोनार) केच्छा हिन्दीते आछिल
देश भाषाए मुकिल पाँचाली करिल।
(इ० बाँ० सा० पृ० ४१)

## नवि वंश और जंगनामा

चटगाँव और सिलहट से सत्रहवीं शताब्दी में इस्लामी पुरान पाँचाली लिखी गी। सिलहट के मुसलमान उत्तर पश्चिम के हिन्दी भाषी मुसलमानों के साथ बराबर सम्बन्ध रखते थे। किन्तु फिर भी पूर्वक्रम से बंगाली होते जा रहे थे।[1] उन्नीसवीं शताब्दी तक ये कायथी अक्षरों का व्यवहार करते रहे। इन्हीं हरफों को सिलैटी या सिलहटी नागरी कहते हैं। इसके बाद सत्रहवीं शताब्दी में उत्तर बंग में एक इस्लामी लेखक गोष्ठी बनी। सिलहट में और पश्चिम राढ में उत्तर पश्चिम भारतीय हिन्दी इस्लामी प्रभाव प्रकट हुआ।[2] कवि नसरुल्ला अपनी रचना की भूमिका में लिखते हैं —

ते कारणे फारसी भांगि कैनुम हिन्दुयानी।
बुझिवारे लोयाके से किताबेर वाणी। (इ० बाँ० सा०पृ०४८)

## प्रणय-गाथा

सिलहट, चटगाँव के मुसलमानों में हिन्दीमूलक आख्यायिकाओं का प्रचलन था। रोमांटिक आडम्बरविहीन विशुद्ध प्रणय-गाथा अनेक दिन तक चलती रही। भोजपुरी के लोकगीतों में से यह पश्चिमी बंग पूर्व बंग और आसाम में चली गई।

## त्रिवेणी के पण्डा की कहानी

त्रिवेणी के पंडा की कहानी का मूल कोई हिन्दी या उर्दू किताब है। कवि स्वयं कहता है—

हिन्दी बयानेते सेइ केताब आछिल
बङ्गिया सकल लोक मालुम हइल।(इ० बाँ० सा० पृ० १०१)

---

१ सिलहटेर मुसलमानेरा उत्तर पश्चिमेर हिन्दी भाषी मुसलमानेदेर संगे बराबर योग रखे चले छिलेन। पुरा पुरा पुरी बाँगाली हये उठते पारेनि अनेक दिन अवधि।

(इ० बाँ० सा०, पृ० ४४)

२ इ० बाँ० सा० १४४।

हिन्दी प्रभाव की झलक द्रष्टव्य है—

पीरेर खातेर आल्सा करेछेन तैयार
× × ×
आल्लार पैयारा पीर आपुष्टी सोलतान।
एयया माते कतलोक करे कहा सुना
नाहि जाने कोनरूप नेहात ठिकाना।
× × ×
दिल खुड़ाइया जाण देखिया मकान
एकारेर दिले मेरा आफसोष करिल
बहुतर आदेमेर मिल्ते जाइया
पुछिनु खबर खूब ख्याहिश करिया
× × ×
हिन्दी जबानेते सेइ केताब आछिल
पड़िया सकल भेद मालुम हइल।
एयसा केरामत छिल से मामीर धुनि
मौर्चा दिले जिन्दा हइत मुरदेते रखवानि।

## मुरशुट-मन्दारन-लेखक

पश्चिमी बंगाल में इस्लाम की पीठ यही स्थान पाण्डुया थी। इस्लामिक परम्परा एवं हिन्दी प्रभाव में उत्पन्न कवि भारतचन्द्र रायगुणाकर का निवास स्थान भी यही है। यहाँ बड़खां गाजी को आश्रय करके मुरशुट मन्दारन में इस्लामी साहित्य का केन्द्र अठारहवीं शताब्दी में बन गया था। इस साहित्य की भाषा की विशेषता अरबी फारसी एवं हिन्दी शब्दों की प्रचुरता है। इसी प्रसंग में बंगाली कवि की इस्लामी ढंग की हिन्दी रचना का प्रथम उल्लेख करना उचित है—

भाग पिया फिया करे मीब
होमा हारामजाद जाने खाबार
खोनुते हो वलिमराय पैदा बमाबाब
बोंमके मैं जानेछे तबे हारामजादी।
कामालत पेरकु तोड़ने कहे कौन
सितार(र)देखने बाद केदाइ सपराम।

(इ० बाँ० सा० पृ० १०१)

परीबुस्सा की इसुफ जुलेखा, आमीर हामजा के जंगनामा के उदाहरण भी देखने योग्य है—

खबर बतैन पाओ तोमाके समझाई।
इफसुफ नबीर बात सुन मेरा भाई॥
× × ×
प्रास्तार दरगाय खबर मोगाइया माथा।
कहित लागिम इफसुफ-बैसेकार कथा।
× × +
तामाम हुहस पुथि बालि ले करिलेम इति।
प्राखा पुथ हुहस प्रामार
बीरहामीर मातारे ये और कबेर जिबे
उतारिया छिम विवि पहाड़ेर नीचे।

## लैला मजनू की प्रेम कहानी

लैला मजनू की प्रेम कहानी समस्त भारत में प्रसिद्ध है। उन्नीसवीं शताब्दी में कलकत्ता में बहुत सस्ते छापाखाने हो गये थे। इनके मालिक और प्रकाशक मुसलमान थे। बंगला के कथा-साहित्य के प्रचार के लिये मुसलमान प्रकाशक ही नहीं हिन्दू भी बहुत उत्साहित थे। अशिक्षित और अल्पशिक्षित जनता में विशेषकर नगर-प्रवासी माम्झी मल्लाह, दुकानदार पंसारी चाकर और दलाल सबके पास अरबी फारसी हिन्दी मिश्रित इस्लामी-बंगला की छोटी बड़ी पुस्तकों का बाहुल्य था। इसी समय गुरगुट मन्दारन अंचल के कवियों का ही प्राधान्य था। हिन्दी इस्लामी पद्धति ही अपनायी जा रही थी। उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य भाग में मुसलमान प्रकाशकों में सर्व प्रधान काजी सफीउद्दीन थे। इनके ही प्रेस के लोगों ने अधिक फारसी एवं हिन्दी से अनुवाद किये थे। फारसी पुस्तक गुलबकावली के नेमीचन्द्र कृत हिन्दी अनुवाद गुलबकावली के बंगानुवाद का प्रकाशन १८२१ ई० में हुआ था। मृगावती शाहनामा और तूतिनामा का बोलबाला इसी समय था। लैला-मजनू में से हिन्दी बंगला मिश्रित एक गीत द्रष्टव्य है—

ए महब्बत छोड़के प्यारी किधरे गुलिके मोरे
मे तेरा दुखाइये बांचि नारे बांचि नार।
जबसे लैला हो तुझे एसक गम हुए मुझे
पिलिया महब्बत का प्याला तबसे मैं मुसि नारे।
थार प्राणा ए पाजराह जहाछा प्रम धारा।
नाय रोके महब्बत में पेयारी मुसिले पामारि तेरे।
तुमि कारति हो सदा तुझे चोल राति चोल
हामको दारदिया दुखाधार दुख सहेना मोर(इ बां० सा० १२४)

पुरानी रोमांटिक कथा कहानियों का आदर्श उन्नीसवीं शताब्दी के अन्त में प्रचुर था। इस समय की रचना सब पद्य में है। विक्रमादित्य का उपाख्यान, तूति नामा (शुक-सप्तति) सखोनामा हातमताई, यूसुफ जुलेखा एवं गुलबकावली सब ही हिन्दू मुसलमानों को समान रूप से प्रिय थीं। अरबी फारसी तथा हिन्दी या उर्दू इनका मूल था। माधेर अली ने लैला का प्रथम खण्ड लिखा था। इस पुस्तक में बहुत गीत हैं। उनमें विशुद्ध बंगला केवल हिन्दी और हिन्दी बंगला मिश्रित गीत भी हैं। इस प्रकार हिन्दी प्रभाव के अनेक उदाहरण हैं—

देखको मर तु करनी चाहे ताहारि सने मिलन
बतनत छाया करो पावें अमूल्य रतन
ऐए बात करो देखो आपना तारिकिर्दे तरके रहना।
परत पत्ते तारें कि साथ थमे आसन।
बोल को बांधे लिया एक बार अंद्रका हुय दिवारके दरकार
मुरषद परिया से थमये करो सेवन।
माधेरआलि रोरकर पुकारी लिया ऊपर
अिमाय न पाय तनु विने मुरषद सामन। (इ० बां० सा० पृ० १३२)

हिन्दी मिश्रित बंगला गीतों के कई उदाहरण हैं —

एरसादि आवसदे लैल बसके काबार हुआ।
फुवार ताहकिन छारा बिछे मेरा मया
रात को मा वाम चेतन बेस्तार पर छोने हैं।
मम हुआ पोल वेतदे आवला हुय सम बरन छारा
एस्तोवारि में मिल्न आँखों से एर मील बहु पैदा।
अतमों कि आवधि
पुकार मैकाननता है मुर्षे पुकार पुकार बोल
मुए मैदाने कामा आज आतन पुरा हुआ।
हम अरम रफाइ कार छाले पैरान
माधेरअलि देखकर बेहुस रह पैदा। (इ० बां० सा० पृ० १३२)

मुसलमान रोमांटिक कवियों में अनेक सूफी मतावलम्बी थे। उनका परिचय उनकी रचनाओं में मिलता है। शमसुद्दीन सिद्दीक का भीमकार का भावलाभ और पुरत नाल (देसरामेर काहिनी) भावलाभ में अनेक गीत हैं। विशुद्ध बंगला हिन्दी बंगला मिश्रित केवल हिन्दी के गीत भी मिलते हैं। जैसे—

हिन्दी चैतावेते दिल केवटा देलाराम
लाहाते मिलिमाहिल एकमात कालाम

हिन्दुस्थान देशे एक शाहिम हातमताई
शुन तार कथा बाँगालाय लिखे जाई ।[1]

ग्रन्थ में शमसुद्दीन फकीर के आध्यात्मिक गीत हैं। हिन्दी के आधार पर बँगला (हिन्दी-मिश्रित बंग भाषा) में एबादतुल्ला ने पुष्पकावती लिखी थी। मुरशुट के वालेश्वर ने मृगावती की कहानी लेकर कुरंग भानु लिखा था। अब्दुल मजीद के बंगबहार से उदाहरण देते हैं—

एयसा केहु बाँयजार स्वामेर ना करे प्यार ।
जब तक दुनिया बाहाल—

—इ० बाँ० सा० पृ० ११६ ।

× × ×

करिनु आवाज कैच्छा (कैच्छा) सब तारिख बिन शाम्भा ।
लाड्काई उम्र मेरा ना जानिल कबिता धारा ।

× × ×

मेरा भि सरकार लिखे बहुतेकभाषी धाधि ।
फारसी बाँड्स्या बंग इंगरेजी नागरि संग ।

× × ×

आवाते नमक जमेका हुम ।
थोड़ा थोड़ा पड़िमुनि केताब कोरान शुनि

× × ×

शुद्ध ए बाँगला नय हिन्दि मिशेछेताय
ए कारणे पर बैधि कम ।

हातमताई के किस्सा शाह गर्जतुल्ला में भी हिन्दी प्रभाव है—

एस समालेर कैच्छा हुदी तामाम ॥
कलमेर थोड़ा मेरा तुड़िया लगाम ।

मुरशुट के वालेश्वर की भी हिन्दी-बंगला मिश्रित रचना है—

एइ मे लाड्काइ उमरेते
लाड्काई उम्मर मेरा ना जानि कबिताधारा ।

बंगबहार की रचना भी इसलामी बँगला में हुई थी। कवि स्वयं स्वीकार करते हैं—

शुद्ध ए बाँगला नय हिन्द मिशेछे ताय ।[2]

---

१ बाँ० सा० इ० प्र० खंड पृ० ६२२ ।
२ एताहि आमार थोड़ा उम्मेदेर बोल
आपनि बतावत ह्ये जाते जाते बोल ।

सिद्ध हो चला था उस समय मुस्लिम सम्राटों का राज्य ग्रस्त हो गया था। छोटे-बड़े राजाओं और नवाबों के मनोरंजन के लिए कवि लोग दरबारों में ऐसी ही रचना सुनाया करते थे। जनता में भी यही डा० गोपाल जी की सम्मति में छिन्नसूत्र रोमांस की साहित्यधारा ही सर्वप्रिय थी।

## ५

## मुसलमानी—बँगला भाषा

जिसे मुसलमानी-बँगला कहते हैं उसकी सृष्टि उन्नीसवीं शताब्दी में हुई। इससे पहले मुसलमान लेखक साहित्य सृजन में परंपरागत साधु-बँगला का ही प्रयोग करते रहे हैं। उन्हें बहुत कम अरबी-फारसी—यावनी भाषाओं के शब्दों का समावेश हो पाया था। इन शब्दों को बहुत मुसलमान जानते थे। किन्तु हिन्दू-मुसलमानों के काव्य की भाषा सामान्य परंपरागत संस्कृतनिष्ठ साधु-बँगला थी।

कुछ बँगला गद्य में अवश्यमेव अरबी फारसी उर्दू शब्द मिलते हैं। जब से गद्य का निदर्शन मिलता है तब से ही ये शब्द हैं। सोलहवीं शताब्दी में कोच बिहार के राजा नर नारायणसिंह के संस्कृत बहुल पत्र में फारसी का खिताब-खिताप है। उस समय से बाद के पत्र दलिलों में भाषा का प्रभाव बढ़ता गया। यह मुद्रित प्रतिलिपियों में मिलता है, और एक सौ साल बाद इस भाषा में तथा कथित इस्लामी बँगला के कुछ बाद उसका नमूना आनरेबल कम्पनी के कामरेसन्ट के पास १७७६ ई० का लिखा हुआ हरमोहन शर्मा की अर्जी है।[1] पुरानी बँगला में साहित्य सृष्टि पद्य में हुई थी। पद्य की भाषा प्राचीनता का बहुधा अनुसरण करती है। संस्कृत का प्रभाव बराबर विद्यमान है। किन्तु कहीं-कहीं कथा-वार्ता की भाषा में विदेशी शब्दों का प्रवेश बिलकुल ही निषिद्ध नहीं था। श्रीकृष्ण कीर्तन में फारसी 'मजूर' शब्द है, उसमें बँगला के प्रत्यय के योग से ठेरि मजुरिया है। गौण कर्मवाचक अनुसर्ग रूप में बराबर श्रीकृष्ण विजय में मिलता है। सोलहवीं शताब्दी में एकाधिक उल्लेख योग्य रचना विदेशी शब्दों में नामधातु की सृष्टि हुई। बदल ∠ से बदलिया, कुसुप ∠ से कुसुपित (विशेषण) इत्यादि मिलते हैं। डा० सुकुमार सेन महोदय के अनुसार

१ श्रीयुत ओनरेबल कोम्पानिते प्रार्थना लिर मूमेर चौकी नारिकेर बाटनी प्रामि मरवा टाका पाइब जामानी करियाछी आपरेल माहाते एवम् ओकाम मजकूरेर गोमस्ता नायक ग़रीब करितेछिल एवम् कापड़ कषक कषक आमदानी हइयाछे एवम् हइतेछिल दास कषकर दरबार हइयाछे एवम् मवसक कापड़ ओजार हाते बराबर कारन रहियाछे———इत्यादि।

(इ० बाँ० सा० पृ० १८२)

हिन्दी शब्द और मुहावरों को अपनाकर इस्लामी-बंगला का जो स्वरूप होता है। वह उन्नीसवीं शताब्दी के प्रथम भाग की व्यवहारिक बंगला फोर्ट विलियम कालेज के पंडितों की साधु-भाषा नहीं थी। उस भाषा[1] के साथ पंडितों की भाषा का मेल नहीं था। फिर भी पत्र चिट्ठी-पत्री दलील दस्तावेजों में उसका प्रचुर प्रयोग होता है।[2] किन्तु चलित[3] भाषा में उसका व्यवहार होता ही था। कर्ताभाषा के निम्न गीत से स्पष्ट है—

> भाई आमार आहुवान किछू सुन दल मोदे
> करिले धार दुमगत भाई सुलुके।
> एक बफाते फौपर दुमेदी
> तोफा एक देयार साथे पिरीत करेछि।
> और मुझेसे कारवाति मात्र समाहुत बदनामि।
>
> (इ० बां० सा० पृ० १८५)

इस प्रकार कुछ हिन्दी का भी पुट उसमें रहता था जैसे—

> तोम तुरा होके कोराह दरबतता में सोया,
> ना खाया कैया किमारे भाई बरकत ना हुदया।
> और लिया पुछिया खिहास तोमि
> आयोगा आर आयो ना देरख दुनिया के लिबले।
> से चिठे उसारे देख चाहिले ना चाहिले।
>
> (इ० बां० सा० पृ० १८६)

उन्नीसवीं शताब्दी में संस्कृत और अंग्रेजी शिक्षित लोग प्राचीन परंपरागत साधु-बंगला भाषा में ही रचना करते रहे किन्तु अन्य मुसलमान लोग फारसी उर्दू या हिन्दीमूलक बंगला का ही पत्र पकड़े रहे।

१ हिन्दी प्रभाव का कुछ भाषा वैज्ञानिक विवेचन इस प्रकार है —

मुसलमानी बंगला में हिन्दी शब्दों का बाहुल्य रहा है, जिस प्रकार—मुझे, तुझे, मेरा तेरा एता (इतना) एमो (यह), येता (इतना) एइसा (ऐसा) वइसा बइसा (वैसा) जइसा तइसा (तैसा) आइया∠आना जाइया∠जाना, वैसाहा, तैसा∠तैसा, भाभि∠भाभी भि∠भी, तक, दो पाचटा∠पाँच छइटा∠छठा सातटा∠सात चौगा∠चूना मच्छर, बात।

---

१ साधु=साहित्यिक
२ देखिये—इस्लामी बांगला साहित्य, पृ० १८१ १८६।
३ चलित=बोलचाल की।

२ हिन्दी धातुओं का व्यवहार —

ऐसा∠एइचा माते कतुरे भेकासिया ∠निकास खाय∠खाना मत्पर्यक करमे गिरीनू∠गिर धातु पतनार्थे धामि तुइवेक∠तुइ (कममेर घोड़ा तुड़िया सामाम हायमकाई) हाती घोड़ा ऊट माये डासिया∠डास सुमारी ∠सवारी घोड़े पेके कूदे∠कूद उठे∠उठ बेचिल∠बेच∠बीच खेलाइव∠खिला खाना पीना किस प्रकार बाहार चाकरि बाजाई∠बाजाना आरचाकि धामिमिले, आमीर क्सदाम परे पड़े उतारिया∠उतार, खोदासिसे बकिर पोशाक मौगाइया ∠मौगा बोरे देना घाडाइया (बुझाना) परे घो घुमाइया∠घुमाना मारे कर घोड़ाना उपरे मार∠मारना भेजिया∠भेजना बियाछे भेजा हुजुरे शोमार ढाका दिया∠ढाका देना ढुकेरे देखाव∠देखा इत्यादि हिन्दी धातुओं के मुसलमानी बंगला में प्रयोग के अनेक उदाहरण मिल सकते हैं।

३ विविध हिन्दी शब्दों के अनुसग[1] उपसर्गों का व्यवहार[2] —

हिन्दी शब्दों के अनुसर्गों और उपसर्गों का व्यवहार भी मुसलमानी बंगला में हुआ है।

(क) वासते—रे—विभक्ति के समान गौण और मुख्य कर्म में आमू तामार तरे—

(ख) बराबर—उपमा गौण कर्म के अर्थ में—घूट बराबर मत आमारि आमीर पवन भाग बराबरि—अग्नि के समान—आगुनेर मत—

(ग) बिच (सप्तमी के अर्थ में)—आपन बाड़ीर बिच रहे खोदासिते अकेला जगत बिच नहे आरि साथे।

इस प्रकार हिन्दी के उपसर्गों एवं प्रत्ययों का प्रयोग इस्लामिक बंगला में हुआ है।

किन्तु आज भी साहित्यिक-स्वरूप में मुसलमानी साहित्यकारों (भारत और पाकिस्तान) हिन्दी या उर्दू प्रभावित साधु-बंगला का भी प्रचलन है। किन्तु प्रमुखतः साहित्य की शैली परम्परागत संस्कृत गर्भित बंगला ही है। लोकभाषा या चलित भाषा साहित्यिक साधु-बंगला की तरह जनभाषा के रूप में कलकत्ता से बंगाल के

---

१ अनुसग = प्रत्यय।

२ मुसन ताकिर, नजदिग (नजदीक) सिवाय वगैरह, हुजूर आदि शब्द अरबी फारसी के हैं किन्तु हिन्दी या उर्दू में अब वे पूर्णतया आत्मसात हो गये हैं। अब वे हिन्दी की सम्पत्ति माने जाते हैं। हिन्दी के समस्त शब्दकोषों में उनका उचित स्थान है। देखिये—संक्षिप्त हिन्दी शब्द सागर, पृष्ठ ४१ ५१८, ६८१ १ २९।

}

अन्य प्रदेशों में फैली है, और देश विभाजन के कारण बाजारू हिन्दुस्तानी या उर्दू का पाकिस्तान के पूर्वी बंगाल और भारत के पश्चिमी बंगाल में अनेक रुकावटों विरोधों एवं राजनीतिक सम्बन्धों के बावजूद भी सहज रूप में नदी की स्वाभाविक धर्मधारा के रूप में प्रचार, प्रसार एवं प्रभाव हो रहा है।

भारत विभाजन के बाद पाकिस्तान की राष्ट्रभाषा उर्दू का राजकीय एवं जन-स्तर पर प्रसार पूर्वी बंगाल में हो रहा है। बहुत मुसलमान शरणार्थी उत्तर प्रदेश बिहार, पश्चिमी बंगाल से पूर्वी पाकिस्तान में बसे गये हैं। अतः उनकी मातृ भाषा हिन्दी या उससे मिलती जुलती भाषा है। साधु-बंगला के साथ-साथ हिन्दी या उर्दू नुमा बंगला बलित भाषा एवं लिखित साहित्यिक स्वरूप को भी प्रभावित करने लगी है। हिन्दी भारत की राष्ट्रभाषा होने के कारण साधारणतः समस्त पश्चिमी बंगाल विशेषतया कलकत्ता-केन्द्र में उसका प्रभाव दिन दूना रात चौगुना हो रहा है।

## ६

## "भारतचन्द्रराय गुणाकर १७२२ १७६० ई०

भारतचन्द्र आलाओल की परम्परा के परवर्ती कवि हैं। वे हिन्दी बंगला संस्कृत फारसी आदि भाषाओं के पण्डित थे[1] उनकी काव्य-शक्ति का भी विकास उस वातावरण में हुआ था। जो फारसी एवं हिन्दी से ओतप्रोत थी।[2] हिन्दी शब्दावली एवं हिन्दी पद उनकी रचनाओं में मिलते हैं। उन पर हिन्दी प्रभाव का वर्गीकरण दो रूपों में कर सकते हैं —

१ प्रत्यक्ष — हिन्दी

२ अप्रत्यक्ष — ब्रजबुलि

प्रत्यक्ष रूप में उन्होंने हिन्दी पदों की रचना की है। अप्रत्यक्ष में ब्रजबुलि के माध्यम से उन पर हिन्दी का प्रभाव पड़ा है। कुछ उदाहरणों से यह स्पष्ट किया जा सकता है —

जय शिव नाचहि पाँचहि ताता।
बाजत डमरू पिनाक रसाला॥

---

१ बं० भा० सा० पृ० ६६६ ६०८। कतकगुलि कविताय भारतचन्द्र हिन्दो ओ फारसी के आश्रय करिया रस सृष्टिर प्रयास करियाछेन। बां० सा० इ०, प्र० खंड, पृ० ८१६)

२ सुमसित एवम् रसाल शब्द अपने पूर्ववर्ती कविदेर तुलनाय भारतचन्द्रेर योग्यता अधिकतर बेनमा इति संस्कृत छाड़ा फारसी ओ हिन्दी भाषाओं जानितेन। (वही पृ० ८४०)

चोर को मशान में कहा दियो पठायके ।
भाग मानि आप जाय लायहु समायके ।
भट्ट को कहे महीप विद्दमोद सायके ।
साथमें चले मशान भारती बनायके ॥
(भा० ग्रं० पृ० ११० १११)

उन्होंने ऐसी भाषा का भी प्रयोग किया है जिसे हम हिन्दी भी कह सकते हैं और व्रजबुलि भी। निम्नलिखित उदाहरण से इस तथ्य को समझा जा सकता है—

मानसिंह को यशोर यात्रा

धो धों गुरु गुरु बाजे नाघारा बाजे रवाब मृदंग दोतारा ।
पयदल कसबल मुगल हलमल साबल डलबल पठन सोमारा ।
दामिनी दक दक बाम को धक धक, झकझक झक मक करतरवारा ॥
ब्राह्मण रजपुत क्षत्रिय रघुत मोगल मारुत रण अभिचारा ।
मोड़ कलावत नाचत गायत, भारत अभिमत गीत सुधारा ॥
(भा० ग्रं० पृ० १२७)

इसके अतिरिक्त हिन्दी भाषा की कविता भी उन्होंने की है—

हिन्दी भाषार कविता

एक समय एक भानु कुमारी भरूस्थि सम बैठ भिखारी ।
हुये लय भावो सब पूछी जो आयि मेहबस नम्रतास बोलायि ।
देव नहि प्राण सुन नहि कान का कुछ आयि हो भायोल जायि ॥
कोहा के भागाया तास कोहा सो पश्चनू जानू ।
कोहा सो तु आयि है जाक पर तरे बर्जक बसने ।
जानि में भाप समायोने आयि ।
कुछ बात ए दील को कुछ, बातयोतोक को बातोन सुन ।
बात हामारि सात सामायि है ।
(भा० ग्रं० पृ० ४२०)

उनकी विविध कविताओं में हिन्दी का अनुकरण किया गया है। कवि की विविध कविताओं में ऋतुओं पर कविता चौपदी में है। एक हिन्दी का पद इस प्रकार है—

धुम बड़ा धुम किया खाने सोने नाहि दिया
चहुँयार घेर लिया फौज किसि कायोया ।

कामजाला कोट किया कामात से घेर लिया।
तहुँमान धागा दिया प्राण किसि ताग्रोया।
देखने में हुआ चूर छोड़ लिया मेरि पुर,
तोंहारि आसाई दूर भाग्यो मेरे बाग्रोया।
चुप लिया नरम सहि जगलिया गरम सहि,
विरह लियो परम सहि आहुमारे हाथ्रोया।
(भा० ग्रं० पृ० ४४८)

पहले कहा जा चुका है कि भारतचन्द्रराय गुणाकर को कई भाषाओं का ज्ञान था। वे सफलतापूर्वक उन भाषाओं में कविता कर सकते थे। उनके अपूर्ण चण्डी नाटक में इसका स्पष्ट प्रमाण है। अपूर्ण चण्डी नाटक में एक पात्र संस्कृत पद बोलता है। उत्तर में दूसरा पात्र हिन्दी में बोलता है—

नटी की उक्ति

सुन सुन ठाकुर शिष्य विशारद चतुर सभासद सारि,
नूतन नाटके नूतन कवित्त हमि तोंहि नूतन नारी।
श्यामले प्राणाधव भाव भवानी को भीति में समुझे भारि।
बालक बलने भारती मण्डले तारिणी से अवतारी।
ध्रुव सम धीर वीर सम कृष्ण सगुण मुरारि।
कृष्णचन्द्र नृप राजा शिरोमणि भारतचन्द्र विचारि।

महिषासुर की उक्ति

आयेगा देवदेवी पाकड़ पाकड़ इन्द्र को बाँध लागे
मेर्कस को रीति वैसा ममभर यम को प्राण को प्राण लागे।
वायोंको रोग करके करत वरुणको मजदू सो आग भागे।
ब्रह्मा लोकानुकि सों कमिनहि समको कोंबो कुबेरा न भागे॥
(भा० ग्रं०, पृ० ४५५)

प्रजा के प्रति महिषासुर की उक्ति

लोग रे गोंवार लोग छोड़दें उपास रोग।
मानहुँ आनन्द भोग मैंपराज योग में॥
आपमें लगाओ चीत काहे को जलाओ जीव
एक रोज प्यार पिउ भोगएहि लोग में।
आपको लगाओ भोग कामको लगाओ योग
छोड़दो योग भोग, मोक्ष एहि लोक में।

बधा एणाम् बधा बयाम् अर्धनार प्राकृमाम् ॥
एहि ध्यान एहि ज्ञान यार सम्बरोप में ।
(भा० ग्रं० पृ० ४२१)

इसी प्रकार एक उदाहरण और दृष्टव्य है—

एक बासये बघबतोर कोप प्रकमे हास्य करिलेन
कमल करटक कलि कमा कलतट दिलपथ उमयार
अपघट व्याम् रे ।
वसुमती कम्पत गिरिगण नयत जलनिधि मम्मत बाहूबमय रे ॥
त्रिभुवन पुलक रविरथ हुकत घन घन मुरत मेघ परसत रे ।
त्रिबली घट बाड धर घर घट घट ममुद लद घद मद्
मा गया हाय रे ॥
(भा० ग्रं० पृ० ४२९)

भारतचन्द्र हिन्दी इस्लामी प्रभाव की परम्परा की उपज हैं[1]। व्यक्तिगत रूप में भी वे हिन्दी के ज्ञाता एवं प्रेमी थे। उनकी भाषा में व्याकरणिक एवं उच्चारण सम्बन्धी भाषा की त्रुटियाँ अवश्य हैं। इसका कारण हिन्दी-बंगला का उच्चारण भेद ही है। वैसे उनमें हिन्दी प्रभाव मज्जागत था। इसका अंतरंग प्रमाण कवि की स्वीकारोक्ति में मिल जाता है।

'भारतचन्द्र पाठआम हुइल जे जानी
संचित ये भारती फारसी हिन्दुस्थानी
पड़ियाछी सेइमत वर्णिबार पारी।

नूतन पुरातन की युग-सन्धि पर भारतचन्द्र की तरह रामनिधि गुप्त भी हिन्दी से प्रभावित हैं उनके विषय में अगली पंक्तियों में कुछ प्रकाश डाला जायेगा।

७

## ''रामनिधि गुप्त (१७४१ १८३९ ई)''

प्रणय-भावनाओं की परम्परा मुसलमान कवियों में चलती रही है, भारत चन्द्र पर भी इस परम्परा का प्रभाव पड़ा है, किन्तु हिन्दू कवियों में सर्वप्रथम

---

1 इ० बां सा० पृ० १०६ एइ समये फारसी ओ भाषरी (अर्थात्) साधारण बांगाली-सन्तानेर अन्यतम शिक्षणीय विषयछिल विशेष करिया कायस्थ भद्रलोकेर घरे। ब्राह्मण घरेर उन्नतिकामी सन्तान ओ फारसी-हिन्दी-शिखित। ताहार उदाहरण भारतचन्द्र। अंतएव एइ फारसी ओ हिन्दी मुख्य रूपे अभिमत इस्लामिक बनियाद भारतचन्द्र मतानुगतिक साहित्येर एकटु मोड़ फिराइते पारिया छिलेन।
(बां० सा० इ०, प्र० खंड, पृ० १०७)

रामनिधि गुप्त या निधु बाबू ने ही विशुद्ध प्रणय गीतों की रचना की है। निधु बाबू को इन लघु प्रणय-गीतों अथवा टप्पों की प्रेरणा हिन्दी-संगीत से ही मिली है।

डा० दिनेशचन्द्र सेन[1] और डा० सुकुमार सेन इस तथ्य को स्वीकार करते हैं। डा० सुकुमार सेन का मत है, 'दशसाला बंदोबस्त के समय निधु बाबू छपरा गये थे, वहीं पर हिन्दुस्तानी संगीत अच्छी तरह से सीख कर हिन्दी गीतों के आधार पर बँगला में टप्पा अर्थात् संक्षिप्ताकार गीतों की रचना करते रहे[2]।

कवि ईश्वरचन्द्र गुप्त विरचित रामनिधि गुप्त के जीवन के सम्पादक श्री भवतोषदत्त जी ने भी उपयुक्त मत का समर्थन किया है। टप्पा शब्द के हिन्दी में अनेक अर्थ होते हैं[3]। किन्तु यहाँ पर टप्पा से अभिप्राय हिन्दी के एक रागविशेष से है जिसमें तान की प्रधानता होती है। शब्द-कोशों में टप्पा की परिभाषा इस प्रकार है—"व्युत्पत्ति की दृष्टि से टप्पा शब्द हिन्दी-शब्द से उत्पन्न है जिसका अर्थ होता है

---

१ ब० भा० सा० पृ० ११५, हि० ब० भा० लिट्० पृ० १२६, बाँ० गा०, पृ० ६२८ से तथा ८२९।

२ दशसाला बन्दोबस्तेर समय निधु बाबू छापराय गिया छिलेन सेखाने हिन्दुस्थानी संगीत भालोकरिया शिखिया लइया हिन्दी गान भाँगिया बाँगलाय टप्पा अर्थात संक्षिप्ताकार गान रचना करिते थाकेन—(बाँ० सा० इ०, प्र० खंड, पृ० ६७४)

३ देखिये—बृ० हि० को० पृ० ५२० हि० श० सा० सं० हि० श० सा०, पृ० ४२६, बाँ०भा०अ० पृ० ८२९। Etymologically derived from a Hindi word which means tripping or frisking about with light fantastic toe a tappa means a little song of light nature-H. Music.

हिन्दी खेयालेर अनुकरणे रचित ललित पदबद्ध संगीत, विशेष सुर लये गेय लघु प्रकृतिर क्षुद्रगीत टप्पा गेये शोरियान उद्भावक छिलेन। टप्पा शृंगार रस प्रधान साहित्य है। संकीर्ण राग में रचा गया है। विलंबित ठिमठ या धीमा तिताला तिलवाड़ा और झूमरा वगैरह तालों में होता है। इसमें स्थायी और अंतरा दो अवयव हैं। पद और विस्तार दो ही अंग हैं। स्फुरित, आहति, प्रत्याहति—इन गमकों से युक्त खटका मुर्की प्रयोग बहुत है। शोरी मियाँ ही टप्पे के प्रमुख रचयिता हैं। कहा जाता है कि टप्पे की उत्पत्ति पंजाब में हुई और ऊँट पालने वाले ही इसको गाते हैं। इसकी पंजाबी या पंजाबी मिश्रित हिन्दी है। टप्पे का मुख्य विषय है हीर व रांझा का प्रणय-संगीत शास्त्र पृ० २४४ बाँ० गा० पृ० ६२८।

धीम, अस्थिर अंगूठे से चक्करना फूलना। टप्पा का अर्थ है—एक छोटा गीत ललित प्रकृति का। हिन्दी ख्याल के अनुकरण पर रचित ललित पद बहुल संगीत[1]।"

कवि जीवनी लेखक स्वयं स्वीकार करते हैं 'छपरा की कलेक्ट्री कार्य से केरानी का कार्य ग्रहण करके सायंकाल संगीत विद्या के सुपण्डित एक यवन गायक को वेतन पर नियुक्त कर अपने अवकाश के समय उससे संगीत-शास्त्र की शिक्षा प्राप्त करने लगे। गीत विद्या में निपुण मुसलमान उस्ताद आसानी से यथार्थ रूप में किसी को उपदेश नहीं देते थे। इससे निधु बाबू के कुछ संस्कार उत्पन्न हुए। इस शिक्षा-दान विषय में मियां साहब को उलाय करके कहने लगे मैं आप लोगों के जातीय भाषामिक गीत और गान नहीं कर था अपने लिये हिन्दी गीतों के अनुवाद पूर्वक राग रागिनी संयुक्त करके बंगभाषा में गान कर था। इसके फलस्वरूप उन्होंने वैसा ही किया अर्थात् उक्त मुसलमान गायकों को विदा कर, अपने आप ही राग रागिनी ताल मान के अनुसार बंगला-गीत रचना करने के लिये प्रवृत्त हो गये[2]। हिन्दी टप्पा के अनुकरण पर निधु बाबू ने सकड़ों बंगला टप्पों की रचना कर एक नूतन प्रेम-गेय-पदावली को जन्म दिया। रामनिधि गुप्त को बंगला का प्रथम

---

१ राम निधि गुप्त अर्थ निधु बाबू (११४८ बंगाब्द) आसे हुगली जायगा, ग्रामे जन्मे "शोरि मियाँर" टप्पार अनुकरणे बाँगाला टप्पा वा प्रणय संगीत रचनार प्रवर्तक "बंगाल की टप्पा" संगीत गानेर प्रकार भेद (संगीतराग कल्पद्रुम)

'Tappa unlike कवि बीचाली वा यात्रा was essentially Baithaki gan or songs for the drawing room, which was appreciated chiefly if not wholly by the upper class.

(बां० सा० अभि० प्र० पं० ८१६)

२ "छापरार कलिक्ट्री केरानिर कर्म ग्रहण करिया निधु बाबु तत्काले तत्प्राय संगीतविद्याय सुपण्डित अनेक यवन गायके वेतन दिया नियुक्त करत स्वावकाश समय ताहार निकट संगीत-शास्त्र शिक्षा करिते लागिलेन। गीतविद्या तत्पर यवनेरा प्राय सहजेइ कूर कहने काहाकेउ यथार्थरूपे उपदेश करेना। यवन विदाय बाबुर किंचित तस्कार जन्मिल उक्त शिक्षादान विषये विरक्तेर कार्पण्य जानिते मियां साहेबके सेलाम करिया कहिलेन, 'आमि तोमारदिगेर जातीय भाषामिक गीत आर गान करिब न। आपनिय बंग भाषाय हिन्दिगीतेर अनुवाद-पूर्वक राग रागनी संयुक्त करिया गान करिब।' फल ताहार अल्पेक दिन परे ताहाई करिलेन अर्थात् उक्त मुसलमान गायकेर विदाय दिया आपनिइ राग रागनी ताल मान अनुसारे बांगाला गीत रचना करणे प्रवृत्त हइलेन।"
(ईश्वरचन्द्र गुप्त विरचित कवि जीवनी पृ० १०२)

आधुनिक कालीन गीत-लेखक कह सकते हैं। वे प्रथम हिन्दू बँगला के गीत लेखक हैं जिन्होंने धर्म और परलौकिकता से साहित्य को अलग किया। टप्पों के कुछ उदाहरण देना अपेक्षित होगा—

"भाल बासिबे बले भालबासिनें।
आमार स्वभाव एई तोमा बइ आर जानि नै
बिधु मुखे मधुर हासि देखते बड़ भाल बासि
ताई देखे येते आसि देखाँ दिते आसिनें[1]॥"

अर्थात् मैं तुझे इसलिये प्यार नहीं करता हूँ कि तुम भी इसके बदले में प्यार करो। यह तो मेरा स्वभाव बन गया है कि तुझे प्यार करूँ केवल तुझे। मैं तेरे अधरों पर मुस्कान देखना चाहता हूँ। उसके लिये मैं प्रतिदिन यहाँ आया करता हूँ। ओ प्रिये, मुझे समझने में भूल मत करो मैं तुझे देखने आता हूँ। इसलिये नहीं कि तू मुझे देखे। इसी प्रकार हिन्दी-संगीत के प्रभाव की परम्परा आधुनिक काल तक आती है।

१८

## उपसंहार

बँगला प्रेमाख्यानक-काव्य की परम्परा हिन्दी के माध्यम से आयी है। बँगला में यह परम्परा सत्रहवीं शताब्दी से शुरू होती है। दौलत काजी और आलाओल इस परम्परा के बँगला के शक्तिशाली मुसलमान कवि हैं। इन पर हिन्दी कवियों का साहित्यिक एवं भाषामूलक गम्भीर प्रभाव रहा है।

दौलत काजी ने हिन्दी-कवि मुल्ला दाउद के चंदायन का कथानक एवं साधन की मैनासत का आधार लेकर अपनी 'सतीमयना ओ लौर चन्द्रानी' की रचना की थी। जायसी के महाकाव्य पद्मावत का आधार लेकर आलाओल ने बँगला पद्मावती का निर्माण किया था।

१ हि० बं० सा० वि०, पृ० १२१ बाँ० सा० इ०, प्र० खं० पृ० ९७८, संगीत रत्नावली पृ० २१, बं० सा० प०। प्रसंगवशात शोरी मियाँ का भी कुछ परिचय देना समीचीन जान पड़ता है। शोरी मियाँ का असली नाम गुलाम नबी था। इनकी पत्नी का नाम शोरी था। अपना नाम गौण रख कर पत्नी के नाम से टप्पों का प्रचार किया। हिन्दी टप्पा रचना और गायक के रूप में वे अद्वितीय हैं। टप्पा का उदाहरण देना अपेक्षित है।

रे दिवा नाम ना करिये सखि रखते डरिये।
आयो शोरी मिल पियासा पीले,
समझ समझ पाग धरिये।

(संगीतसीर राग पृष्ठ ११६)

किन्तु परवर्ती इस्लामिक बंगला-साहित्य के लेखक भाव-एवं भाषा की दृष्टि से हिन्दी से प्रभावित रहे हैं। वस्तुतः इस युग का साहित्य अनुवादात्मक है। हिन्दी-पुस्तकों के अनेक अनुवाद बंगला में हुए थे। मूलतः इस मुसलमानी बंगला भाषा और साहित्य का आधार एवं प्रेरणा हिन्दी ही थी। इस साहित्य में से बहुत कुछ को हम लोक-साहित्य के अन्तर्गत परिगणित कर सकते हैं।

इस युगीन प्रसिद्ध हिन्दू कवि भारतचन्द्रराय गुणाकर भी इसी हिन्दी इस्लामिक बंगला के वातावरण और इसी परम्परा की उपज हैं। इनके काव्य में भी हिन्दी प्रभाव का पुट है। इन्होंने ब्रजबुलि और हिन्दी में सफलतापूर्वक कविताएँ की हैं।

बंगला के प्रसिद्ध टप्पाकार रामनिधि गुप्त भी इसी काल की उपज हैं। उनको टप्पा रचना की प्रेरणा हिन्दी संगीतकार शोरी मियाँ के टप्पों से मिली है।

## परिशिष्ट

## बंगला रामायणों पर तुलसी रामायण का प्रभाव

डा० दीनेशचन्द्र सेन लिखते हैं 'जैसे कि मुस्लिम काल में हिन्दी भारत की सार्वदेशिक भाषा थी तुलसीदास की रचना सारे देश में पढ़ी जाती थी और बहु प्रशंसित हुई थी और उसने भारत के अन्य भागों के साहित्यकारों को भी प्रभावित किया था।' हम अब देखेंगे कि अठारहवीं और उन्नीसवीं शताब्दियों की कुछ बंगला रामायणों पर तुलसीदास के प्रभाव की कुछ छाप है।[1]

श्री कालिदास राय लिखते हैं 'कृत्तिवासी रामायण के भावों और भाषा के अनुसरण पर परवर्ती रामायणकारों ने अपने-अपने ग्रन्थों की रचना की थी। तब उन्होंने केवल वाल्मीकि का ही आश्रय नहीं लिया किन्तु उन्होंने जैन रामायण अध्यात्म रामायण एवं तुलसीदास की रामायण आदि से कुछ-कुछ अंश ग्रहण किए थे।[2]

१ As Hindi during the Mohamedan times was the lingua franca of India Tulsidas's work was read and appreciated throughout India and influenced the writers of other parts of the country We shall presently see that some of the Bengali Ramayanas of the 18th and 19th centuries were stamped with his influence.
B. R. page 136

२ कृत्तिवासेर रामायणेर भाव ओ भाषा अनुसरणेइ परवर्ती रामायण प्रणेतारा स्व स्व ग्रन्थ रचना करियाछिलेन—तबे ताँहारा एकमात्र वाल्मीकि केइ आश्रय करेन नाइ। ताँहारा जैन रामायण अध्यात्म रामायण, तुलसीदासेर रामायण इत्यादि हइते ओ कोन कोन अंश ग्रहण करियाछेन।

—श्री कालिदास राय प्राचीन बंग साहित्य पृ० ५१।

अत सुविधा के लिए तुलसीदास की रामायण के प्रभाव का वर्गीकरण इस प्रकार हो सकता है —

१ बंगला रामायणकारों पर तुलसीदास जी के प्रभाव की छाप है। जैसे—

(क) रामानंद यति (चण्डीर-गीत रचनाकाल, शकाब्द १६७८—१७६६ ई०)
(ख) रघुनंदन गोस्वामी (रामरसायन रचनाकाल ११९१ बंगाब्द१७८५ ई०)
(ग) राममोहन बंद्योपाध्याय (रामायण रचनाकाल १७६० शकाब्द१८३८ ई०)

२ (क) तुलसीदास के कुछ दोहे बंगला-पाण्डुलिपियों में पाये जाते हैं।
(ख) तुलसीदास की समस्त कृतियों का अनुवाद बंगला में हुआ है।
(ग) तुलसीदास के पावन एवं उच्च व्यक्तित्व तुलसी रामायण की धार्मिकता एवं काव्य-सौष्ठव तथा साहित्यिक सौन्दर्य के कारण सामान्य प्रभाव आज तक निरंतर गति से चला आ रहा है।[1]

यद्यपि बंगला रामायणों पर मुख्यत: तुलसी रामायण का प्रभाव है किन्तु स्वल्प रूप में हिन्दी प्रभाव भी कहीं-कहीं दृष्टिगोचर होता है। निम्न मानचित्र द्वारा हिन्दी प्रभाव बंगला रामायणों पर अधिक स्पष्ट हो सकेगा।

## बंगला रामायणों पर हिन्दी प्रभाव




उपर्युक्त मानचित्र का किंचित विवेचन अपेक्षित है।

---

१ आधुनिक काल में शचीनाथ माथुरो विरचित चौपाई चरित-मानस पर तुलसी कृत रामचरितमानस का प्रभाव है। यह तुलसीकृत रामचरितमानस के अनुकरण पर विरचित है। इसमें बीच-बीच में हिन्दी रामायण के पद भी उद्धृत हैं। हिन्दी के चर्चित रामायणी की उक्त पुस्तक पर छाप है।

अठारहवीं तथा उन्नीसवीं शताब्दी के बँगला रामायणकारों पर तुलसीदास का स्पष्ट प्रभाव है। इस प्रभाव के निम्न ऐतिहासिक प्रमाण हैं —

१ श्री रामानन्दयति

श्री रामानंदयति ने अष्टीर गीत लिखा है।[1] इन्होंने स्वयं तुलसीदास जी का ऋण स्वीकार किया है। इनके अष्टीर गीत में तुलसीदास जी का प्रभाव है। जैसे :—

लघु शाप विवरण ताहि करि रामायण तुलसीदासेर विवरण।

कवि स्वयं अपने ग्रंथ में तुलसीदासजी की वंदना करते हैं।

कत श्री तुलसीदास महापुण्यधाम। जाके वरदान दिया द्विज प्रभुराम॥
किन्तु काले कवि पायलो स्मरण। अन्यरे तुलसीदास देखायो चरण॥[2]

२ श्री रघुनन्दनदास गोस्वामी (श्रीमद्रामरसायण)

रामरसायण तुलसी रामायण की तरह एक भक्ति प्रधान काव्य है। यदि रामरसायण को बंगला की रामचरितमानस कहें तो कोई अनुचित नहीं होगी। डा० दीनेशचन्द्र सेन रामरसायण का बहुत कुछ आधार तुलसी रामायण को मानते हैं। वे लिखते हैं 'कवि की संस्कृत परायणता तो सत्य है किन्तु हिन्दी भाषा का मेल उनके काव्य में प्राय सर्वत्र ही दृष्टिगोचर होता है। जैसे—लोहित, कैनू, तिहं तबहुं प्रभृति छोटे-छोटे शब्द संस्कृत की गुरु घन और परिशुद्ध प्रणाली के मध्य में हिन्दी प्रभाव की पतनोन्मुख ध्वजा उड़ाते हैं।'[4] वे अपने अंग्रेजी ग्रन्थ बंगला भाषा तथा साहित्य के इतिहास में लिखते हैं 'यह ग्रन्थ केवल वाल्मीकि की रामा

---

१ एशियाटिक सोसाइटी ऑव बंगाल की हस्तलिखित प्रति संख्या ८० रामानंद यति का अष्टीर गीत है। यह फोर्ट विलियम कालेज की हस्तलिखित पोथियों में से है। यह सुन्दर रूप में सुरक्षित है। देखिये पत्र संख्या अष्टीर गीत १४१।

२ यह प्रसंग काव्य के अंत में मिलता है। —डॉ० सा० इ० प्र० खण्ड पृ० ६७८ हस्तलिखित प्रति पत्र १०४ १०५ पर मिलता है।

३ यह तुलसीदास जी के प्रभाव का अंतरंग प्रमाण है। अतः इसको प्रमाणित और स्पष्ट करने के लिए पत्रों १०४ १०५ १४१ की प्रतिलिपियाँ पृष्ठ २४७ २११ के सामने संलग्न हैं। —डा० सुकुमार सेन और एशियाटिक सोसाइटी के सौजन्य से

४ किन्तु कविर संस्कृत परायणता सत्ये या हिन्दी भाषार छिन्न फोटो तोहार काव्येर प्राय सर्वत्र दृष्ट हय। लोहित, कैनू, तिहं तबहुं प्रभृति क्षुद्र शब्दगुलि संस्कृतेर गुरु घन ओ परिशुद्ध प्रणालीर मध्ये हिन्दी प्रभावेर पतोन्मुख ध्वजा उड़ाइते छ।

(बं० भा० सा०, पृ० ५११)

यण के ऊपर ही आधारित नहीं है किन्तु तुलसीदासजी की हिन्दी रामायण पर भी आधारित है।[1] कवि स्वयं स्वीकार करते हैं "राम की बाललीला अपने में भुषण्डी काक का विवरण तुलसीदास की रामायण से ग्रहण किया हुआ है। कवि ने स्वयं स्वीकार किया है। यथा—

श्रीमान तुलसीदास निजरामायण—
उत्तरकाण्डेते ग्रहा करेन वर्णन।[2]

अर्थात् श्री तुलसीदास जी ने अपनी रामायण के उत्तरकाण्ड में इसका वर्णन किया है। डा० दीनेशचन्द्र सेन पुनः लिखते हैं "कवि ने अनेक स्थल में वाल्मीकि रामायण का अनुसरण किया है। बीच बीच में कहीं कहीं तुलसी रामायण के अंशों का भी ग्रहण हुआ है।[3]

जिस प्रकार तुलसीदास राम को भगवान बना कर उनकी भक्ति में विलीन हो जाते हैं उसी प्रकार रामरसायण भी तुलसी रामायण की तरह राम भक्ति से पूर्णतः ओत प्रोत है। डा० सेन फिर लिखते हैं 'तुलसीदास की अनुप्रास छटा तथा उपमा वाली शैली का अक्षरशःपूर्वक रघुनन्दन गोस्वामी अनुसरण एवं अनुकरण करते हैं।[4] यही प्रक्रिया रामरसायण में तुलसी रामायण की तरह आदि से अन्त तक चलती है। कुछ उदाहरणों से स्पष्ट करना अपेक्षित जान पड़ता है—

रामरसायण—

देखि देव अनुज सहित दयामय
कमनीय कलानिधि करिला उदय।

रामचरितमानस—

भुवन समाज सकल गुन खानी।
करउँ प्रनाम सप्रेम सुबानी॥
× ×
मुद मंगलमय संत समाजू।
जो जग जंगम तीरथ राजू॥

१ It is based not only on the Ramayan of Valmiki but also on the Hindi recension by Tulsidas...H. B B L. page 109

२ रामेर बाल्यलीला वर्णनाय भुषण्डी काकेर विवरण ये तुलसीदासेर रामायण हइते ग्रहण करा हइयाछे, ताहा कवि निजेई स्वीकार करिया गियाछेन—
(बं० सा० द्वि० खण्ड पृ० १५९)

३ कवि अनेकांशे वाल्मीकि के अनुसरण करिया छेन मध्ये मध्ये तुलसीदासेर हिन्दी रामायण हइते ओ कोन कोन अंश गृहीत हइयाछे।
(बं० भा० सा० पृ० २११)

४ But Raghunandan adheres more closely to the characteristic ways of Tulsidasa's imagery —B R.

अठारहवीं तथा उन्नीसवीं शताब्दी के बंगला रामायणकारों पर तुलसीदास का स्पष्ट प्रभाव है। इस प्रभाव के निम्न ऐतिहासिक प्रमाण हैं —

१ श्री रामानंदयति

श्री रामानंदयति ने चण्डीर गीत लिखा है।[1] इन्होंने स्वयं तुलसीदास जी का ऋण स्वीकार किया है। इनके चण्डीर गीत में तुलसीदास जी का प्रभाव है। जैसे —

वस्तु जत विवरण ताहे करि रामायण तुलसीदासर विवरण।[2]

कवि स्वयं अपने ग्रंथ में तुलसीदासजी की वंदना करते हैं।

कलि श्री तुलसीदास महापुण्यवान। जाके दरशन दिया छिल प्रभुराम॥
विष्णु काले कपि पालयो पुराण। अन्यरे तुलसीदास देखायो शरण॥[3]

२ श्री रघुनंदनदास गोस्वामी (श्रीमद्रामरसायण)

रामरसायण तुलसी रामायण की तरह एक भक्ति प्रधान काव्य है। यदि रामरसायण को बंगला की रामचरितमानस कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। डा० दीनेशचन्द्र सेन रामरसायण का बहुत कुछ आधार तुलसी रामायण को मानते हैं। वे लिखते हैं 'कवि की संस्कृत परायणता तो सत्य है किन्तु हिन्दी भाषा का मेल उनके काव्य में प्राय सर्वत्र ही दृष्टिगोचर होता है। जैसे—कहिनु कैसू, तिहुँ तबहुँ प्रभृति छोटे-छोटे शब्द संस्कृत की शुभ्र शंख और परिशुद्ध प्रणाली के मध्य में हिन्दी प्रभाव की पतनोन्मुख ध्वजा उड़ाते हैं।[4] वे अपने दूसरी ग्रन्थ बंगला भाषा तथा साहित्य के इतिहास में लिखते हैं 'यह ग्रन्थ केवल वाल्मीकि की रामा

---

१ एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल की हस्तलिखित प्रति संख्या ८० रामानंद यति का चण्डीर गीत है। यह फोर्ट विलियम कालेज की हस्तलिखित पोथियों में से है। यह सुन्दर रूप में सुरक्षित है।

२ यह प्रसंग काव्य के अंत में मिलता है। देखिये पत्र संख्या चण्डीर गीत १४१।
—बं० सा० इ० प्र० खण्ड पृ० ६७८

३ यह तुलसीदास जी के प्रभाव का अंतरंग प्रमाण है। हस्तलिखित प्रति पत्र १०४ १०५ पर मिलता है। अत इसको प्रमाणित और स्पष्ट करने के लिए पत्रों १ ४, १०५ १४१ की प्रतिलिपियां पृष्ठ २५७ २६६ के सामने संलग्न हैं। —डा० सुकुमार सेन और एशियाटिक सोसाइटी के सौजन्य से

४ किन्तु कविर संस्कृत परायणता सत्ते यो हिन्दी भाषार छिटा फोटों ताहार काव्येर प्राय सर्वत्र दृष्ट हय। कहिनु कैसू तिहुँ तबहुँ प्रभृति क्षुद्र शब्दगुलि संस्कृतेर शुभ्र शंख श्री परिशुद्ध प्रणालीर मध्ये हिन्दी प्रभावेर पतोन्मुख ध्वजा उड़ाइते छे।

(बं० भा० सा०, पृ ५११)

पन्थ के ऊपर ही आधारित नहीं है किन्तु तुलसीदासजी की हिन्दी रामायण पर भी आधारित है।[1] कवि स्वयं स्वीकार करते हैं "राम की बाललीला वर्णन में भुशुण्डी काक का विवरण तुलसीदास की रामायण से ग्रहण किया हुआ है। कवि ने स्वयं स्वीकार किया है। यथा—

श्रीमान तुलसीदास निजरामायण—
उत्तरकाण्डेते द्वारा करेन वर्णन।[2]

अर्थात् श्री तुलसीदास जी ने अपनी रामायण के उत्तरकाण्ड में इसका वर्णन किया है। डा० दीनेशचन्द्र सेन पुनः लिखते हैं "कवि ने अनेक अंश में वाल्मीकि रामायण का अनुसरण किया है। बीच-बीच में कहीं कहीं तुलसी रामायण के अंशों का भी ग्रहण हुआ है।[3]

जिस प्रकार तुलसीदास राम को भगवान बना कर उनकी भक्ति में विलीन हो जाते हैं उसी प्रकार रामरसायण भी तुलसी रामायण की तरह राम भक्ति से पूर्णतः ओत प्रोत है। डा० सेन फिर लिखते हैं 'तुलसीदास की अनुप्रास छटा तथा उपमा वाली शैली का सफलतापूर्वक रघुनंदन गोस्वामी अनुसरण एवं अनुकरण करते हैं।[4] यही प्रक्रिया रामरसायण में तुलसी रामायण की तरह आदि से अन्त तक चलती है। कुछ उदाहरणों से स्पष्ट करना अपेक्षित जान पड़ता है—

रामरसायण—

देखि देव अनुज वदन सयामय
कमनीय कलानिधि करिला उदय।

रामचरितमानस—

सुजन समाज सकल गुन खानी।
करउँ प्रनाम सप्रेम सुबानी॥
× ×
मुद मंगलमय संत समाजू।
जो जग जंगम तीरथ राजू॥

---

१ It is based not only on the Ramayan of Valmiki but also on the Hindi recension by Tulsidas...H. B. B L. page 100

२ रामेर बाल्यलीला वर्णनाय भुशुण्डी काकेर विवरण ये तुलसीदासेर रामायण हइते ग्रहण करा हइयाछे, ताहा कवि निजेइ स्वीकार करिया गियाछेन—
(बां० सा० द्वि० खण्ड पृ० ११६)

३ कवि अनेकांशे वाल्मीकि के अनुसरण करिया छेन मध्ये मध्ये तुलसीदासेर हिंदी रामायण हइते ओ कोन कोन अंश गृहीत हइयाछे।
(बं० भा० सा० पृ० २११)

४ But Raghunandan adheres more closely to the characteristic ways of Tulsidasa's imagery
—B R

अठारहवीं तथा उन्नीसवीं शताब्दी के बंगला रामायणकारों पर तुलसीदास का स्पष्ट प्रभाव है। इस प्रभाव के निम्न ऐतिहासिक प्रमाण हैं —

१ श्री रामानंदयति

श्री रामानंदयति ने चण्डीर गीत लिखा है।[1] इन्होंने स्वयं तुलसीदास जी का ऋण स्वीकार किया है। इनके चण्डीर गीत में तुलसीदास जी का प्रभाव है। जैसे —

> छतु अन्य विवरण ताहे करि रामायण तुलसीदासेर विवरण।[2]
>
> कवि स्वयं अपने ग्रंथ में तुलसीदासजी की वन्दना करते हैं।
>
> जय श्री तुलसीदास महापुण्यधाम। जाके वरक्षन दिया दिला प्रभुराम॥
>
> शिशु दासे कपि पामयो पूजन। पम्परे तुलसीदास देखायो चरन॥[3]

२ श्री रघुनन्दनदास गोस्वामी (श्रीमद्रामरसायण)

*रामरसायण तुलसी रामायण की तरह एक भक्ति प्रधान काव्य है।* यदि रामरसायन को बंगला की रामचरितमानस कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। डा० दीनेशचन्द्र सेन रामरसायण का बहुत कुछ आधार तुलसी रामायण को मानते हैं। वे लिखते हैं 'कवि की संस्कृत परायणता तो सत्य है किन्तु हिन्दी भाषा का मेल उनके काव्य में प्रायः सर्वत्र ही दृष्टिगोचर होता है। जैसे—कहिहु, कैनु, दिहुँ तबहुँ प्रभृति छोटे-छोटे शब्द संस्कृत की शुभ्र सरल और परिशुद्ध प्रणाली के मध्य में हिन्दी प्रभाव की पतनोन्मुख ध्वजा उड़ाते हैं।'[4] वे अपने अंग्रेजी ग्रन्थ बंगला भाषा तथा साहित्य के इतिहास में लिखते हैं 'यह ग्रन्थ केवल वाल्मीकि की रामा

---

१ एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल की हस्तलिखित प्रति संख्या ८० रामानंद यति का चण्डीर गीत है। यह फोर्ट विलियम कालेज की हस्तलिखित पोथियों में से है। यह सुन्दर रूप में सुरक्षित है।

२ *यह प्रसंग काव्य के अंत में मिलता है। देखिये पत्र संख्या चण्डीर गीत १४१।*

—बां० सा० इ० प्र० खण्ड पृ० ९७८

३ यह तुलसीदास जी के प्रभाव का अंतरंग प्रमाण है। हस्तलिखित प्रति पत्र १०४ १०५ पर मिलता है। अतः इसको प्रमाणित और स्पष्ट करने के लिए पत्रों १०४, १०५ १४१ की प्रतिलिपियाँ पृष्ठ २५७ २६६ के सामने संलग्न हैं। —डा० सुकुमार सेन और *एशियाटिक सोसाइटी* के सौजन्य से

४ किन्तु कविर संस्कृत परायणता सत्ये ओ हिन्दी भाषार छिटा फोंटा ताहार काव्येर प्राय सर्वत्र दृष्ट हय। कहिहु कैनु, दिहुँ तबहुँ प्रभृति क्षुद्र शब्दगुलि संस्कृतेर शुभ्र सरल ओ परिशुद्ध प्रणालीर मध्ये हिन्दी-प्रभावेर पतोन्मुख ध्वजा उड़ाइते छे।

(बं० भा० सा०, पृ० ५११)

यण के ऊपर ही आधारित नहीं है किन्तु तुलसीदासजी की हिन्दी रामायण पर भी आधारित है।[1] कवि स्वयं स्वीकार करते हैं "राम की बाललीला अथम में भुशण्डी काक का विवरण तुलसीदास की रामायण से ग्रहण किया हुआ है। कवि ने स्वयं स्वीकार किया है। यथा—

श्रीमान तुलसीदास निजरामायण—
उत्तरकाण्डेते इहार करेन वर्णन ।[2]

अर्थात् श्री तुलसीदास जी ने अपनी रामायण के उत्तरकाण्ड में इसका वर्णन किया है। डा० दीनेशचन्द्र सेन पुनः लिखते हैं 'कवि ने अनेक स्थल में वाल्मीकि रामायण का अनुसरण किया है। बीच-बीच में कहीं कहीं तुलसी रामायण के अंशों का भी ग्रहण हुआ है।[3]

जिस प्रकार तुलसीदास राम को भगवान बना कर उनकी भक्ति में विलीन हो जाते हैं उसी प्रकार रामरसायण भी तुलसी रामायण की तरह राम भक्ति से पूर्णतः ओत प्रोत है। डा० सेन फिर लिखते हैं 'तुलसीदास की अनुप्रास छटा तथा उपमा वाली शैली का सफलतापूर्वक रघुनंदन गोस्वामी अनुसरण एवं अनुकरण करते हैं।[4] यही प्रक्रिया रामरसायण में तुलसी रामायण की तरह आदि से अन्त तक चलती है। कुछ उदाहरणों से स्पष्ट करना अपेक्षित जान पड़ता है—

रामरसायण—

हेरि सब अनुज सजन दयामय
कमनीय कमार्गिनि करिता उदय ।

रामचरितमानस—

सुजन समाज सकल गुन खानी ।
करउँ प्रनाम सप्रेम सुबानी ॥
× ×
मुद मंगलमय संत समाजू ।
जो जग जंगम तीरथ राजू ॥

---

१ It is based not only on the Ramayan of Valmiki but also on the Hindi recension by Tulsidas H. B B L. page 169

२ रामेर बाल्यलीला वर्णनाय भुषण्डी काकेर विवरण ये तुलसीदासेर रामायण हइते ग्रहण करा हइयाछे, ताहा कवि निजई स्वीकार करिया गियाछेन—

(बं० सा०, द्वि० खण्ड पृ० १२१)

३ कवि अनेकाने वाल्मीकि के अनुसरण करिया छेन मध्ये मध्ये तुलसीदासेर हिंदी रामायण हइते ओ कोन कोन अंश गृहीत हइयाछे ।

(बं० भा० सा० पृ० २११)

४ But Raghunandan adheres more closely to the characteristic ways of Tulsidasa s imagery —B R.

इस प्रकार अनुप्रास की छटा समान रूप से दोनों महाकाव्यों में है। तुलसी रामायण का बहुत कुछ साहित्यिक सौन्दर्य अनुप्रास की मालाओं पर अवलम्बित है। निःसन्देह यह शैलीगत प्रभाव तुलसी रामायण का रामरसायण पर है। विराट काव्य श्रीमद्‌रामरसायण में अनेक ऐसे पद, प्रसंग हैं जिनकी साम्यता तुलसी रामायण से सरलता से हो जाती है। राम केवट संवाद तुलसी रामायण की एक महत्व पूर्ण घटना है। अन्य रामायणों में यह घटना नहीं मिलती है। किन्तु रामरसायण में यह मिलती है। कवि स्वयं कहते हैं—

रामरसायण—

एइ स्थाने एक लीला शुन सर्वजन।
शिष्ट परंपरा देखि करिब वर्णन।
किन्तु एइ लीला नाहीं रामायणे।
परम मधुर एइ लीला ए कारणे। (पृ०४७)

अर्थात् एक लीला इस स्थान पर सब लोग सुनें। किन्तु यह लीला रामायण में नहीं मिलती है। शिष्ट परम्परा देखकर वर्णन करता हूँ। इस कारण से यह लीला परम मधुर है।

किन्तु दोनों के देश, काल परिस्थितियों में अंतर है। रामचरितमानस में यह घटना राम-वनवास के समय घटती है। रामरसायण में विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा के पश्चात् जनकपुर को जाते समय होती है। किन्तु यह निश्चित है, यह तुलसीदास से ली गयी है। जैसे—

रामरसायण—

बोलये नाविक प्रभु कहएकेमन शिलाते काष्ठेते भेद ना हय वरण।
सेइ जड़ निरस कठिन प्राणहीन एइ सेइ मतन्हे कौन रूप भिन।

रामरसायण—

यदि हरि पदधूलि परसे तोमार। नारी हवे जावे जीविका आमार।
अस्यय दरिद्र मुई एहेते जीवन यदि नष्ट हय तबे बड़ विपदन।

रामचरितमानस—

माँगी नाव न केवट आना। कहइ तुम्हार मरमु मैं जाना।।
चरन कमल रज कहुँ सबु कहई। मानुष करनि मूरि कछु अहई।
छुअत सिला भइ नारि सुहाई। पाहनते न काठ कठिनाई।
तरनिउँ मुनि घरिनी होइ जाई। बाट परइ मोरि नाव-उड़ाई।
येहि प्रतिपालउँ सबु परिवारू। नहिं जानौं कछु और कबारू।

रामरसायण में अनेक स्थल ऐसे हैं जिनसे तुलसी रामायण के अनेक प्रसंगों से साम्य है। जैसे भगवान् राम जब धनुष तोड़ने के लिये जाते हैं तब प्रत्येक व्यक्ति उनका दर्शन अपनी भावना के अनुसार करते हैं।

रामरसायण—

समाते आइये यत दांति मुनि गण । परतत्त्व करि रामे करे निरीक्षण ॥
परम ईश्वर करि देखे देवगण । सख्यभेर सख्य रस करे आस्वादन ॥
जनकेर रानी माने निजेर नन्दन । जानकीर अंतरेते साक्षात मदन ॥
कोन कोन मुनि देखि करेन करम । हृदयेते वात्सल्ये निमगन ॥
दुष्ट राजा रूप देखि पाइला विस्मय । जनकेर कन्यादान वीररसोदय ॥
मूढ़ नारी देखि यत सबे भयमय । श्रीरामेर व्यथा मानि कृपायुक्त मन ॥
दुष्ट राजा यत तारा देखि रघुवर । निज काल मन्य जानि सरोष अंतर ॥
राक्षस असुरे देखे यमेर समान । ए प्रकार जैन सुधाकर ज्ञान ।
दयानन पुरोहित करये नियम । पूर्व उपकार बसे पैत्रक ये मन ।
एइ रूपे सबे देखे आर जेन मन ।

तुलसी रामायण में भी उपर्युक्त विचारों का वर्णन है—

रामचरितमानस—

जिन्ह के रही भावना जैसी । प्रभु मूरति तिन्ह देखी तैसी ॥
देखहिं रूप महारन धीरा । मनहुँ बीर रसु धरे सरीरा ॥
डरे कुटिल नृप प्रभुहि निहारी । मनहुं भयानक मूरति भारी ॥
रहे असुर छल छोनिप बेषा । तिन्ह प्रभु प्रकट काल समदेखा ॥
पुरबासिन्ह देखे दोउ भाई । नर भूषन लोचन सुखदाई ॥
दो॰ नारि बिलोकहिं हरषि हिय निज निज रुचि अनुरूप ।
जनु सोहत सिंगार धरि मूरति परम अनूप ।
बिदुषन्ह प्रभु बिराटमय दीसा । बहुमुख कर पगलोचन सीसा ॥
जनक जाति अवलोकहिं कैसे । सजन सगे प्रिय लागहिं जैसे ॥
सहित बिदेहु बिलोकहिं रानी । सिसु सम प्रीति न जाइ बखानी ॥
जोगिन्ह परम तत्त्वमय भासा । सांत सुद्ध सम सहज प्रकासा—॥

राजर्षि जनक की निराशा भी दोनों रामायणों में समान है।

रामरसायण—

हाय हाय केह नाहि करिते पारिला । बुझि एइ धरातल निर्वीर हइला ॥

रामचरितमानस—

अब जनि कोउ माखै भटमानी । बीर बिहीन मही म जानी ॥

नारी सुलभ सहज भावना भी दोनों काव्यों में समान है। स्त्रियाँ विचार करती हैं। राम सीता का पति होने योग्य है।

रामरसायण—

कोन पुण्यवती कत पुण्य करियाछे । आर भाग्ये हेमपति विधि लिखियाछे ॥
आर जन कहे शुन वचन आमार । राम योग्य नारी सीता बिने नाहि आर ॥

इस प्रकार अनुप्रास की छटा समान रूप से दोनों महाकाव्यों में है। तुलसी रामायण का बहुत कुछ साहित्यिक सौन्दर्य अनुप्रास की भावनाओं पर अवलम्बित है। निःसन्देह यह शैलीगत प्रभाव तुलसी रामायण का रामरसायण पर है। विराट काव्य श्रीमद्‌रामरसायण में अनेक ऐसे पद प्रसंग हैं, जिनकी साम्यता तुलसी रामायण से सरलता से हो जाती है। राम केवट संवाद तुलसी रामायण की एक महत्व पूर्ण घटना है। अन्य रामायणों में यह घटना नहीं मिलती है। किन्तु रामरसायण में यह मिलती है। कवि स्वयं कहते हैं—

रामरसायण—

एइ स्थाने एक लीला शुन सर्वजन।
शिष्ट परंपरा देखि करिब वर्णन।
किन्तु एइ लीला नहीं रामायणे।
परम मधुर एइ लीला ए कारणे। (पृ०४०)

अर्थात् एक लीला इस स्थान पर सब लोग सुनें। किन्तु यह लीला रामायण में नहीं मिलती है। शिष्ट परम्परा देखकर वर्णन करता हूँ। इस कारण से यह लीला परम मधुर है।

किन्तु दोनों के देश काल परिस्थितियों में अंतर है। रामचरितमानस में यह घटना राम-वनवास के समय घटती है। रामरसायण में विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा के पश्चात् जनकपुर को जाते समय होती है। किन्तु, यह निश्चित है यह तुलसीदास से ली गयी है। जैसे—

रामरसायण—

बोलये नाविक प्रभु कहएकेमन मिलाते काष्ठेते भेद ना हय दरशन।
सेइ काष्ठ निरस कठिन प्राणहीन एइ सेइ नानाहे कोन रूप भिन।

रामरसायण—

यदि तरि पदधूलि परशे तोमार। नारी हये जाबे जीविका आमार।
प्रस्तर वाक्य मुई एहेते जीवन यदि नष्ट हय तबे बड़ विपदन।

रामचरितमानस—

माँगी नाव न केवट आना। कहइ तुम्हार मरमु मैं जाना।।
चरन कमल रज कहुँ सबु कहई। मानुष करनि मूरि कछु अहई।
छुअत सिला भइ नारि सुहाई। पाहन ते न काठ कठिनाई।
तरनिउँ मुनि घरिनी होइ जाई। बाट परइ मोरि नाव-उड़ाई।
एहिं प्रतिपालउँ सबु परिवारू। नहिं जानौं कछु और कबारू।

रामरसायण में अनेक स्थल ऐसे हैं जिनसे तुलसी रामायण के अनेक प्रसंगों से साम्य है। जैसे भगवान् राम जब धनुष तोड़ने के लिये जाते हैं तब प्रत्येक व्यक्ति उनका दर्शन अपनी भावना के अनुसार करते हैं।

इसको दो तरैका बकसस है मेरा पास एक बड़ा, एक छोटा। बड़ा बकसस देने से चार मर्दों का पत्थर पाखाना उतर आयेगा। छोटों में दो रोज लगेगा। बड़ बकसस का किमत होगा पाठ रुपैया छोटे का पाँच रुपया अब तुमहारा क्या खाइस कहो? म्यैं कहा बड़ बकसस दीजिये हुजुर, जान या रहा हुये। तहां बड़ा एक बकसस चूरन में घोंल दिहिन। और मिसरिके सायेक एक बाबा ९ बाम्मृत लेके गरम पानि में घोर के पिला दिहिन। जहर के सायेक तिता। मगर हो गिया? एकदम साफ—दोहि घटे में!

"बेशक?

'आप हुजुर मेरा घर पर तशरिफ लाइये। काहे?

'मेरा वालाता को एक बकसस देना पड़ेगा?"

"क्या हुआ उनको?

'मो भव सकति फिरति है तब तो ठिक हय कोई तकलिफ नहि। मगर जबहि मो वाच्चे को गोद में लेकर बैठि तब तक सिवायहि तब तकतो ठिक रहि मगर जबहि दूध पिलानी को गिये सामनेहु झुकि कर—

"एक बस्तो बाद आओगे।"

एकठो बड़ा बकसस देने पड़ेगा।"

"अच्छा!"

'बात तब पाक्का?"

"पाक्का।

—अंचम आदुर्वे ओ पंचम सस्त पृ० १७७-१७८।

९ सतीनाथ भादुड़ी—सतीनाथ भादुड़ी की पुस्तक 'जागरी' में भी कुछ हिन्दी की छटा यत्र-तत्र दिखाई पड़ती है—

'और ऊँचा और भी ऊँचा जरूरत पड़े तो आसमान तक मिला दो"

(पृष्ठ ३)

"लकड़ी मिलेगा ओ सब महाराष्ट्र में किसियो तहाँ उसव नहीं चलेगा राष्ट्रभाषा बोलने नहीं आता है। पूना शहर को पूरे बोलता है। भाउर हिन्दी में बात बोलने का सउक है।" (पृष्ठ ४४)

१ शरतचन्द्र चट्टोपाध्याय—शरतचन्द्र चट्टोपाध्याय की 'पथेर दाबी' नामक पुस्तक में एक दो जगह हिन्दी की पंक्तियाँ उपलब्ध होती हैं—

'कैसा सिगबी बावर आओ?

"आपको कहि जाना दुनिया में कोई रोक सकता।" (पृ० २६७)

११ श्री शिवराम चक्रवर्ती—श्री शिवराम चक्रवर्ती की पुस्तकें मनविवाह

चरित' में 'हिन्दी में बात साओ' एक अध्याय ही लिखा गया है —

"नेहि नेहि—आमरा नेहि—हाम् । रास्ता तो नहि मिलती । आमि एइ कथा समझि ये हाम् को गयी ।" (पृ० ९०)

'बँगाली लोक किसतर से बंगला बोलति सिखना बहुत मुश्किल है ।' (पृ० ९०)

"हिन्दी में बातसाओ । फिन् बोलो ।" (पृ० ९१)

"और तुम यहाँ बैठकर, हियाँ आ जाओ । इधर आके बैठो ।

"आहा । नमस्ते क्या आप मजेमें है तो । तबियत खुश है ।" (पृ० ९८)

'हाँ ! मेटर सिनेमा को पास पहलेसे देखा आप्को धाक्का मे हाम् फाँस् गई ।"

"धाक्का में हाम् फाँस गइ—उहि रोज से मेरा जिन्दगि आपहिको चरण में सुपुर्द किया है ।" (पृ० १०१)

इनके अतिरिक्त श्री प्यारीचाँद मित्र के 'आलालेर घरेर' दुलाल श्री परशुराम की 'कज्जली' श्री प्रभातकुमार मुखोपाध्याय की कहानियों श्री पाँचकड़ी चटोपाध्याय की 'पंचपल्लव', श्री प्रेमेन्द्र मित्र के 'कथागुच्छ', श्री विभूतिभूषण मुखोपाध्याय की रचनाओं और श्री सरोजकुमार राय चौधरी के 'गृहवास' आदि में हिन्दी के इस प्रकार के अंश उपलब्ध होते हैं। उर्दू के भी इस प्रकार के कुछ अंश बँगला पुस्तकों में दृष्टिगोचर होते हैं।[1]

बँगला नाटकों में भी यह प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है। कुछ पंक्तियों से प्रकाश डालना आवश्यक है —

१ श्री दीनबन्धु मित्र—श्री दीनबन्धु मित्र की 'नील-दर्पण' में इस तरह के कुछ उदाहरण हैं —

"तोम मय मय करके हाम्को देक किया नील कर साहेब का कोई काम में डर है तोमरा को मुनासिब ना होय काम छोड़ देगो ।" (पृ० १०१)

---

१ देखिये—"बहुत मेहरबानि है आपकि । अब् देखिये डाक्टर साब् । आप मसिद का जिकर करते थे खोदा उस बातको मन्जूर कर रक्खा है न मालुम कबसे । खएर, आप् तो जल्से में तश्रिफ् लायेंगे ।—'अजी । हामारा जिकरका जिकर छोड़ दिजिये जाँ साब् । हामुत बिलकुल ना-लायेक है और आपके अधिन् हैं । आप बुजुर्ग है आपका मुँह से जो बात् निकलेगि उसि बात कायेम हो जायगि । जी हाँ, जलसे में जरूर हाजिर रहूँगा—"

—स्मृतिर अतले पृ० १६१ ।

वास्तव में यह एक प्रकार की विचित्र हिन्दी है जो हिन्दी व्याकरण की की दृष्टि से अशुद्ध है। इसमें लिंग—वचन का कोई ज्ञान नहीं है। इस प्रकार की हिन्दी पाठक के लिए हास्यास्पद है। फिर भी बँगला लेखकों ने हिन्दी की मध्य शैली के अनुकरण का सफल प्रयत्न किया है और यह प्रवृत्ति अधिकांश बँगला लेखकों में पाई जाती है। वार्तालाप के प्रसंग में कहानियों उपन्यासों एवं नाटकों में इस भाषा का प्रयोग हुआ है।

इस प्रकार की बोलचाल की हिन्दी बंगाली-संस्कृति बँगला भाषा और साहित्य का अभिन्न अंग मानी जा सकती है। क्योंकि हिन्दी के अनेक रूप हैं। हिन्दी प्रदेश में उसका कुछ और रूप है अहिन्दी क्षेत्रों में भी कोई न कोई उसका रूप है। इसी कारण भारत की अन्य प्रान्तीय भाषाओं के साथ हिन्दी का भी एक रूप होता है। वह प्रदेश विशेष की जनता के उच्चारण पर निर्भर करता है जिस प्रकार अंग्रेजी का रूप संसार के अन्य देशों में कुछ-कुछ बदला हुआ है, चीन में वह 'पिजगिन इंगलिश' और अमेरिका में 'अमेरिकन इंगलिश' और भारत में 'बाबू इंगलिश' कहलाती है उसी तरह हिन्दी बोलचाल के रूप में अखिल भारतीय स्तर पर प्राप्त होती है। पंजाब में उसका कुछ और रूप, गुजरात में कुछ और ही रूप एवं बंगाल में भी हिन्दी का उपर्युक्त रूप उपलब्ध होता है।

(२) हिन्दी पदावतरण

हिन्दी पदों का समावेश बँगला में परम्परा से ही होता आया है। यह दो रूपों में हुआ है। एक तो स्वयं बँगला कवियों ने हिन्दी पदों की रचना की है। दूसरे हिन्दी कवियों के पदों का मत बंगला में हो गया है। आधुनिक काल में भी गद्य-पद्य दोनों साहित्यिक विधाओं में हिन्दी पदावतरणों का सन्निवेश हुआ है। कुछ पद तो भाषीय अनुकरण पर कुछ हिन्दी संगीत के आधार पर लिखे गये हैं एवं कुछ पद दृष्टान्त रूप में उद्धृत हुए हैं। हिन्दी सन्त साहित्य और भक्त साहित्य में से ही अधिक हिन्दी पद बंगला में गृहीत हैं। उदाहरणस्वरूप कुछ पदों का यहाँ देना आवश्यक है।

१ बँगाली कवियों द्वारा विरचित हिन्दी पद—
बंकिम बाबू के कुछ पद निम्न प्रकार हैं :—

गोरी समझे मदनमार,
पियारी समझे कालो।
सबी समझे बीरबाला॥
गंगा गर्जन दांगु बटपर
धरणि बैठल बासुकी फन में।

निशि लागी पिक कुल छोड़ि राधा
व्याकुल सब ब्रज नारी।
कंस विनाशक मथुरापति जय
निखिल - भक्त जन शरण
दुर्जन पीड़क सज्जन पालक
सुर नर वन्दित चरण।
जय नारायण श्रीश सनातन
जय परमेश्वर, भव भय हारी
जय कृष्ण मधु सूदन जय
गोविन्द मुकुन्द मुरारि।
(द्विजेन्द्रलाल ग्रंथावली पृ० २२३)

तथा—

प्यारे प्यारे सैंइया इसमें कैसा काम।
हसि बाड़ा में मुझको कुछ देना इनाम।
हातमे है चुड़ि आउर कानमे है दुल
गलाम है हासलि आउर नाकमे है फूल
मेरि जान हो आयगि बड़ि मशगुल
बड़ि पियार तोमको करेंगी हाम्।
(द्विजेन्द्रलाल ग्रंथावली पृ० ५८४)

इस प्रकार की हिन्दी में पद रचना की प्रवृत्ति अन्य बंगाली साहित्यकारों[1] और विशेषकर बँगला संगीतकारों[2] में दिखाई पड़ती है।

२ हिन्दी कवियों के उद्धृत पद—

विषय में विस्तार भय से हिन्दी कवियों के पदों का उदाहरण देना आवश्यक हो सकता है। अतः किंचित परिचय देना ही पर्याप्त है। बँगला के अनेक ग्रंथों में हिन्दी कवियों के पदों को उद्धृत किया गया है। श्री क्षितिमोहन सेन के ग्रंथों

---

१ श्री अवनीन्द्रनाथ ठाकुर का एक गीत इस प्रकार है —
आव् बाड़ि बाप् बाड़ि दुस दुस चसमेदार बाड़ि
कुसुपाबका एक कॉब्बा चोंहि बाड़ि सबसे आच्छा।
(बाङ्गीर गान-हासका हासिर गल्प पृ० २)

२ देखिये—रूपचाँद पक्षी के हिन्दी गीत बाङ्गालीर गान पृ० ४१५। महाराज विजयचन्द महताब पृ० ४८७ गिरीशचन्द्र घोष पृ० ६८६, सौरेन्द्रनाथ ठाकुर, पृ० ६०६, बिहारीलाल चट्टोपाध्याय पृ० १०१८।

श्री यतीनाथ भादुड़ी के 'कोहाई चरितमानस'[१] श्री वेदेवदास के 'रजवाड़ा' और 'राजसी' आदि में हिन्दी पदों को गृहीत किया गया है।

हिन्दी संत और भक्त-साहित्य का व्यापक प्रभाव बंगाल में रहा है। कबीर तुलसी और मीरां पर अनेक स्वतंत्र ग्रंथ लिखे गये हैं। श्री शंकरनाथ राय के 'भारतेर साधक' अध्यापक उपेन्द्रकुमारदास के 'भक्त कबीर' आदि ग्रंथों में भी हिन्दी पदों का समावेश किया गया है। तुलसीदास के ग्रंथों का केवल अनुवाद ही नहीं हुआ है, अपितु उनके साहित्य से बँगला साहित्यकारों को प्रेरणा भी मिली है। श्री हेमचन्द्र बंद्योपाध्याय ने कबीर और तुलसी के पदों का बंगानुवाद कर अपने साहित्य का अंग बनाया है[२]। मीरां के गीत तो बंगाल के घर घर में गाये जाते हैं। श्री मनाथनाथ वसु ने मीरां के पदों का बँगला में अनुवाद किया है।

सामान्यतः हिन्दी संत और भक्त साहित्य का प्रभाव अखिल भारत में है। सभी भाषाओं के साहित्य उनके प्रभाव से नहीं बच सके हैं।

बँगला संगीत के विकास में हिन्दी वैष्णव साहित्य का विशेष योगदान है। यह हिन्दी संगीत का बँगला संगीत के ऊपर प्रभाव के प्रकरण में आगे की पंक्तियों में देखा जा सकता है[३]।

## ४ हिन्दी संगीत का बंगाली संगीत पर प्रभाव

हिन्दी संगीत का बँगला संगीत पर प्रभाव के सम्बन्ध में विद्वानों में कुछ मतभेद हो सकता है। कुछ महानुभाव इसका विषय से प्रत्यक्ष संबंध मानने पर आपत्ति कर सकते हैं किन्तु विद्वानों ने साहित्य और संगीत की मूलगत एकता प्रतिपादित की है। क्योंकि साहित्य शब्द ब्रह्म की और संगीत नादब्रह्म की उपासना के प्रतीक हैं।

अतः साहित्य और संगीत में कृत्रिम विभिन्नता होते हुए भी दोनों का लक्ष्य आनंदानुभूति ही है। इस सम्बन्ध में साहित्य और संगीत की एकता का प्रतिपादन करने वाले अनेक विद्वानों के मत पठनीय हैं।

संस्कृत में साहित्य और संगीत को सरस्वती के दो कुचों से उपमा दी गई है[४]। सरस्वती को वीणापुस्तकधारिणी भी कहा गया है। वीणा संगीत और पुस्तक

---

१ देखिये—कोहाई चरितमानस में तुलसीदास के पदों और पर्याप्त हिन्दी शब्दावली का समावेश हुआ है।

२ हेमचन्द्र ग्रंथावली द्वितीय खण्ड दोहावली पृ० ११६ १२४।

३ बाँग्लागीर मान (हिन्दी भाग) पृष्ठ ९९१ १००१।

४ संगीतमपि साहित्यं सरस्वत्याः कुचद्वयम्।

साहित्य की परिचायक मानी जा सकती है। भर्तृहरि महाराज साहित्य और संगीत कलाविहीन मनुष्य को साक्षात बिना सींग-पूँछ वाले पशु के समान मानते हैं[१]। श्री मोलीसहोर का कथन है 'संगीत और साहित्य दोनों के इतिहास एक-दूसरे से इतने गुँथे हुए हैं कि उनका पृथक्करण करना मानो कला की आत्मा को विनष्ट करना है'[२]। श्री कार्लाइल संगीत और काव्य की एकता प्रदर्शित करते हुए लिखते हैं 'काव्य संगीतमय विचार है'[३]। श्री कॉलरिज भी इसी मत की पुष्टि करते हैं[४]। श्री एडगर एलानपो इसको सौंदर्य की संगीतमय सृष्टि' कहते हैं[५]। एनसाइक्लोपीडिया ब्रिटानिका में काव्य को मानव मस्तिष्क का भावमय और संगीतमय (तालमय) भाषा में स्थूल और कलात्मक वर्णन कहा गया है[६]। एनसाइक्लोपीडिया अमेरिकाना में भी इस मत को इसी प्रकार अभिव्यक्त किया गया है[७]। डा० गुलाब राय जी के शब्दों में 'संगीत साकार प्राण-काव्य है काव्य साधक संगीत है'[८]। श्री नारायण चौधरी का विचार है वास्तव में संगीत और साहित्य में मूलगत कोई पार्थक्य नहीं है[९]। इस सम्बन्ध में जयनारायण व्यास का मत भी दृष्टव्य है—'संगीत और साहित्य दो विभिन्न वस्तुएँ हैं। निस्सन्देह एक पर दूसरे का प्रभाव है। प्रत्येक काव्य में संगीत नहीं हो सकता। वैसे ही प्रत्येक संगीत साहित्य नहीं बन सकता।

---

१ साहित्य संगीत कलाविहीन।
साक्षात् पशु पुच्छ विषाण हीन॥

२ भारतीय संगीत का इतिहास पृ० १।

३ Poetry declares Carlyle We will call musical thought !" William Henry Hudson. An Introduction to the Study of Literature P 83

४ Biographia Literaria chapter XIV

५ According to Edger Allanpoe It is the rhythmic creation of beauty —

६ Absolute poetry is the concrete and artistic expression of the human mind in *emotional* and *rhythmical language*
—Encyclopaedia of Britanica Volume 18 P 100

७ On the side of rhythmical sound it is closely related to music but it differs from the latter in its capacity to represent both concrete and abstract ideas with some exactness. E.A. Vol. 22 p. 270

८ काव्य के रूप पृष्ठ २६।

९ आसले संगीत ओ साहित्येर मध्ये मूलगत कोनो पार्थक्य नेइ।
—संगीत परिक्रमा पृ० १४७।

संगीत में स्वर ताल की प्रधानता रहती है और संगीत सिखाने के लिए आरोह अवरोह सरगमों में व्यक्त किए जा सकते हैं। जिनमें कोई साहित्य ही नहीं होता। तराने आदि संगीत के अङ्ग हैं। पर उनके शब्दों में नाद है अर्थ नहीं। नृत्यों की पृष्ठभूमि में शास्त्रिक संगीत भी पाये जाते हैं तो ताल संगीत भी बोले जाते हैं। अतः संगीत को भाव-प्रधान ही समझना चाहिए जिसमें रस और ताल दोनों सम्मिलित हैं। शब्द प्रधान नहीं। यह सब कुछ होते हुए भी साहित्य शब्दों द्वारा सामञ्जस्य उत्पन्न कर सकता है। जैसे दक्षिण भारत के नाट्य-नृत्य की पृष्ठभूमि में पाये जाने वाले तामिल भाषा के संगीत।

संगीत में लय ( Rhythm) की प्रधानता होती है। साहित्य में विषय की। किन्तु संगीत और साहित्य दोनों ही भाव या रस की एक ही इकाई हैं। साहित्य के एक अंग नाटक में तो संगीत के तीनों अवयवों गायन वादन और नृत्य का समावेश हो जाता है। साहित्य का गीत अंग और संगीत[१] का गीत-रूप एक ही है।

जो व्यक्ति एक ही साथ संगीतकार भी हो और साहित्यकार भी उसको आर्य भाषा में वाग्गेयकार (Composer) कहा जाता है[२]। हिन्दी और बंगला में भी वाग्गेयकारों की परम्परा रही है। संकुचित अर्थ में हिन्दी संगीत को हिन्दी गीति काव्य कहना अधिक उपयुक्त जान पड़ता है। क्योंकि हिन्दी संगीत और हिन्दी गीति में भेद केवल आभास मात्र है। हिन्दी में जितने बड़े-बड़े कवि हुए हैं वे लगभग सभी संगीतकार भी थे। कबीर अनहद नाद के साथ तानपूरे की तान भी मिलाते थे। सूरदास भी रङ्गनाथ जी के मन्दिर के प्रमुख कीर्तनिया थे। तुलसीदास जी के संगीत के ज्ञान के विषय में लिखा गया है, "तुलसीदास का काव्य क्यों इतना मानव मात्र में लोकप्रिय हुआ जब हम इस तथ्य का विश्लेषण करते हैं तो हम इसी निश्चय पर पहुँचते हैं कि उनके काव्य की नींव संगीत की पावन पृष्ठ पर सुदृढ़ता से रखी हुई है। उनके ग्रंथों में जहाँ हमें एक ओर काव्य का अद्वितीय सौंदर्य प्राप्त होता है, वहाँ दूसरी ओर संगीत का उत्कृष्ट रूप भी मिलता है। उनके शब्द-शब्द में संगीत की मधुरिमा बिखर गई है, हम उस मधुरिमा को उनके काव्य से पृथक नहीं कर सकते।"[३]

---

१ गीतं वाद्यं च नृत्यं च त्रयं संगीतमुच्यते अर्थात् गीत वाद्य और नृत्य तीनों को संगीत कहा जाता है।

२ वाच् या मातु, गीत साहित्य में शब्दों के नाम हैं। 'गेय' या 'धातु' नाद के प्रकार का नाम है। इन दोनों में जो निपुण हैं वे ही 'वाग्गेयकार' कहे जा सकते हैं। (संगीत शास्त्र पृ० २२८)

१ भारतीय संगीत का इतिहास पृ० २२१।

मीरां का तो सारा जीवन ही संगीतमय था। संगीत-सम्राट तानसेन सुगायक होने के साथ-साथ सुकवि भी थे। स्वामी हरिदास, बैजूबावरा, कुम्भनदास और हरिराम व्यास जी भी इस नियम के अपवाद नहीं हैं। जिस प्रकार काया के बिना छाया का कोई अस्तित्व नहीं है उसी प्रकार हिन्दी-संगीत और साहित्य भी पुष्प के सौंदर्य और सुगन्ध की तरह परस्पर अभेद हैं। हिन्दी का समस्त भक्तियुगीन संत और भक्त-साहित्य संगीत की स्वर लहरी से ओतप्रोत है।

बँगला-संगीत पर हिन्दी-संगीत का प्रभाव दिखाने के पूर्व हिन्दी संगीत का न्यूनाधिक, ऐतिहासिक और सद्धांतिक या शास्त्रीय परिचय देना आवश्यक प्रतीत होता है। वास्तव में हिन्दी संगीत की परिभाषा करना सरल कार्य नहीं है क्योंकि इसी संगीत को हिन्दुस्तानी या उत्तर भारतीय संगीत भी कहा जाता है। हिन्दी संगीत का अर्थ है परम्परागत संगीत प्रणाली के साथ-साथ ध्रुपद, धमार, होरी, ठुमरी एवं टप्पा आदि विभिन्न राग रागनियों के सम्मिश्रण से मध्यकाल में मध्यदेश (हिन्दी प्रदेश) में हिन्दी कवियों और संगीतवेत्ताओं द्वारा इसका पुनर्गठन और विकास हुआ था। पंडित विष्णुनारायण भातखंडे के शब्दों में इसकी परिभाषा इस प्रकार हो सकती है "उत्तर हिन्दुस्तान के गायक जो गीत गाते हैं, उनके नाम—ध्रुवपद, ख्याल, टप्पा, ठुमरी, होरी, तराना और चतुरंग आदि हैं[1]।" अमीर खुसरो से लेकर आज तक अनेक परिवर्तनों के उपरान्त भी इस हिन्दुस्तानी या हिन्दी संगीत की आत्मा सुरक्षित रही है। मध्यकाल में मुसलमानी संस्कृति का प्रभाव भी कव्वाली और गजलों के माध्यम से इस संगीत पर पड़ा है। वैसे हिन्दी गीतिकाव्य का खूब प्रभाव बंगाल में चला आ रहा था जैसा कि श्री स्वामी प्रज्ञानानन्द लिखते हैं— "मिथिला दरभंगा प्रभृति स्थानों में बँगला भाषा व्रजबुलि के सम्मिश्रण से रस सान्निध्य प्रदान करने में अद्वितीय थी। रामानंद और कबीर के हिन्दी दोहों और साखियों के मधुर गीतों के माध्यम से ही सृष्टि की थी। कौन कह सकता है कि उनका प्रभाव बँगला गीतों पर नहीं पड़ा। इसके बावजूद भी बंगाली ने अपनी प्रतिभा की मौलिकता को बँगला गीतों में सुरक्षित रखा। नामदेव जी ने मराठी साहित्य को कुछ रस सिंचित कर रखा था। राधाकृष्ण की लीला कहानी भजनों के बीच में विख्यात नाम मेवाड़ के राणा की पत्नी साधिका मीराबाई के मधुर कण्ठ से मुखरित हुआ। व्रजभाषा का सम्मिश्रण तो सब भजनों में था[2]।"

---

१ हिन्दुस्तानी संगीत क्रमिक पुस्तक चौथी पृ० ४१।

२ मिथिला दारभंगा प्रभृति अंचले बांगला भाषा व्रजबुलिर सम्मिश्रणे रस-सान्निध्य परिवेशने अद्वितीय छिल। रामानंद ओ कबीर हिन्दी दोहा और साखीर व्याख्यान गानेर माध्यमेइ सृष्टि करे छिलेन ओ तादेर प्रभाव ओ बांगला गाने ये पड़ेनि ता के बलते पारे ताहले ओ बांगाली तार स्वकीय प्रतिभाय बांगला निजस्वता

पर इस हिन्दी-संगीत का प्रभाव बँगला संगीत के ऊपर श्री रामप्रसाद और श्री रामनिधि गुप्त के समय से ही पड़ने लगा था और उसका क्रम आधुनिक काल में वृद्धि को प्राप्त हुआ। श्री धूर्जटिप्रसाद घोष इस प्रभाव का कारण बतलाते हुए लिखते हैं 'मुगल-सम्राट द्वितीय शाह आलम (१७२१—१८०६ ई०) के ध्वंसोन्मुख दिल्ली दरबार के श्रेष्ठ गायक गुणी लोग नाना स्थानों को चले गये। तानसेन के वंशज पूर्व की ओर गये। उनका नाम पूर्बिया पड़ा तानसेन के शिष्य वंश वाले राजपूताना की ओर गये उनका नाम पछाव बाजा पड़ा। तानसेन के वंशजरों ने काशी के राजा अयोध्या के नवाब बेतिया रेवा के राजा और रीवाँ के राजा और अनेक दरबारों में आश्रय लिया। बंगाल देश में अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में दिल्ली के उस्तादों का एक दल कृष्णनगर और कलकत्ता में आया'।

इस हिन्दी संगीत की धारा के कारण परम्परागत बँगला-संगीत की धारा भी परिवर्तित हो गई। जैसा कि श्री प्रज्ञानानन्द स्वामी लिखते हैं कि बंग प्रदेश की भूमि में परिवर्तनशील शास्त्रीय राग रागनियों के मध्य में और नवरूपों की सृष्टि हुई थी। इसी कारण बसंत भैरव, रामकली असावरी भाखावरी पूरबी एवं बिहाग आदि की राग रागिनियों के रूप में विकास और रस-परिवेषण में उत्तर भारतीय संगीत पद्धति के कारण एक नयी अलग पद्धति बन गई। उसके धर्म में विलक्षण भाव और रसवर्षी संगीत साधकों के दरबार में उनके वास्तविक रूप में समादर से रक्षा होनी चाहिये। कारण यह है कि परिणाम नीति से जातीयकरण का मूल्य अधिक है। जिससे सभ्यता का भाण्डार उज्ज्वल और सतत वृद्धिशील होता रहे[२]।

---

बदाम देखेछिल। मराठा साहित्य के नामदेव किछुटो रस सिंचित करेछिलेन। रामकृष्णेर लीलाकाहिनी मथनेर मध्ये-दिये विकाश लाभ करेछिल। मेवार राणा पत्नी साधिका मीराबाइयेर किन्नर कण्ठे। व्रजभाषार प्रतिमरण छिल सेई सब भजनेर मध्ये।

(राग ओ रूप पृ० ८२)

१ मोगल सम्राट द्वितीय शा-आलमेर (१७२१—१८ ६) ध्वंसोन्मुख दिल्लिर दरबारेर श्रेष्ठ गायक गुणीरा नाना स्थाने छड़िये पड़लेन। तानसेन-वंशधरेरा एलेन पूर्वदिके ताँदेर नाम हल पूरबीया। तानसेनेर शिष्य वंशीयेरा गेलेन राज पुतानार दिके, नाम हल 'पछाव बाजा'। तानसेन—वंशधर देर काशीर राजा अयोध्यार नवाब बेतियार राजा रेवार राजा ओ अन्यान्य अनेके दरबारे आश्रय दिलेन। बांगला देशे ओ अष्टादश शताब्दीर शेषदिके दिल्लिर उस्ताद देर आसते देखि कृष्ण नगरे ओ कलकाताय। (रवीन्द्र संगीत, पृ० ४१)

२ बांगलार माटिते परिवर्तनशील शास्त्रीय राग रागिनीदेर मध्ये ओ आवार नव रूपायनेर सृष्टि हयेछिल—ये जन्य बसंत, भैरव रामकेली आसावरी पूरबी,

ब्रह्म रूप-सागरमें मन को
बारम्बार डुबाओ रे ।
निर्मल शीतल लहरें ले ले,
आतम ताप बुझाओ रे ।
(ब्रह्म संगीत पृष्ठ १० ११ सौमालीर भाग पृष्ठ १००१)

इस प्रकार सैकड़ों हिन्दी गीत बंगाल में प्रचलित हैं। ये बँगला-संगीत और साहित्य की अभिन्न निधि बन गए हैं।

२ बंगालियों ने हिन्दी-गीतों के अनुकरण पर हिन्दी में गीत रचना की है—

परम्परा से ही बंगाली हिन्दी में गीत रचना करते आए हैं। आधुनिक काल में भी यह परम्परा प्रचलित है। हिन्दी में गीत रचने वाले प्रमुख संगीतकार श्री रूपचाँद पक्षी श्री रसिकचन्द्र राय श्री प्यारीचन्द्र मित्र श्री महाराजाधिराज विजयचन्द श्री गिरीशचन्द्र घोष श्री द्विजेन्द्रलाल राय, श्री अमृतलाल बसु, श्री क्षीरोदप्रसाद विद्याविनोद श्री मन्मथकृष्ण मित्र श्री द्वारकानाथ गाँगुली और श्री अमरेन्द्रनाथ दत्त आदि हैं। इन संगीतकारों और कवियों द्वारा विरचित कुछ हिन्दी गीतों के उदाहरण देना अपेक्षित है :—

रूपचाँद पक्षी—

काहे रङ्ग डारि हो निर्मम मुरारि।
सम्भार सम्भार हो बाँकि श्यामर,
मत मार पिचकारी श्याम सुनोमि
नगरी सखीनि मोरे संइया
देखोगि मुझे मारि ॥ (मुरारि)
छोड़ छोड़ बाट् जानेदे यमुना तट
रे थिट लागेगे वारि रँगिला छबिला
रे नन्दलाला छोड़ो बँइया हामारि ॥
(मुरारि) तु कैसा जान लाला
फगुआ के मिस्ता हो हो मोमासा गिरधारी
घन घन छींकत घोया चरणोस
तु कैसा जानत कैसेमे होरि ॥ (मुरारि)
कहे पंछिवर मन भावोमे मोर,
युगल चरण तुम्हारि हो हो निर्मम तेरा

गिरिशचन्द्र घोष—

काँहार मेरा वृन्दावन काँहा यशोदा माई।
काँहा मेरा नन्द पिता काँहा बलाइ भाइ॥
काँहा मेरि धवली श्यामली काँहा मेरि मोहन मुरलि।
श्री दामसुदाम राखालगण काँहा मै पाइ।
काँहा मेरि यमुना-तट काँहा मेरि वंशी वट।
काँहा गोप नारी मेरि काँहा हामारा राई॥[1]

(बाँगालीर गान पृ० ५५४)

अमृतलाल बसु—

क्या मजादार सहर गुलजार
चेहारा दुरस्त बहुत बहुत बाहार।
मरदोंका छोड़ा करम औरतोंका आपना शरम
कोई नाहि शरम सबको मचल गरम।

(बाँगालीर गान पृ० ८८१)

क्षीरोदप्रसाद विद्याविनोद—

आया हुकुम दरबार
आया हुकुम दरबार
बड़ि काम पियारा हरदम् मैसो भरपुर कामदार।
देखो कैसा काला रंग आयेर कैसा ववर हय।
सारा मजबुत काम करने वाला साच्चा समदार।
बहुत खोप मेजाजि राजि विविधि मालिक महलादार।[2]

(बाँगालीर गान पृ० ८८९)

द्विजेन्द्रलाल राय—

पुराण प्रेम को नहि जानो भइया हो
पुराण प्रेम को आखोर पो बिन मिया हो।

---

१ श्री गिरिशचन्द्र घोष ने अनेक हिन्दी गीतों की रचना की है—एक दो यहाँ दिए जा रहे हैं—

जय परमेश्वर परम भिखारी। कल्पतरु गुरु योग आचारी॥

(बाँगालीर गान पृ० ५५७)

२ श्री क्षीरोदप्रसाद विद्याविनोद द्वारा विरचित अनेक हिन्दी गीत प्राप्त होते हैं—जैसे—

हो हो बाबू हुजरान। दुनिया में जनम् लिया क्यों॥

(बाँगालीर गान पृ० ८८९)

हुस्न का इज्जत नाम का बेमाक
सबसे ऊँचा—हो या कुछ।

(द्विजेन्द्रलाल ग्रन्थावली, पृ० १४२ ४१)

मधुसूदन मिश्र—

पूरा पियाला पियाला सवार पिया
चकूरा हुरदम् पिया साकि भरदम पिया
पूरा जामको बेसमेरा मशगूल किया।
पूरा कलेजा कुमकर बेसकल लिया ॥[1]

(बाँगालीर गान पृष्ठ ८६०)

अमरेन्द्रनाथ दत्त—

निपट कपट तुया श्याम
रोये रोये मरे मुरारि चरण धारे (राधा)
यमुन किनारि खि [illegible] गुहु गुणधाम ॥
लाज मान हरि यमुना पानिमें डारि
वारि वारि वारि पियासे कुमारि,
चोरा चित मन चोर कैसे निवारि—
कालिके काशोरि हरि लिये तेरि नाम।

(बाँगालीर गान—पृष्ठ ६४०)

बिहारी चट्टोपाध्याय—

जग जीवन हरि तहुँ परिहरि।
यायोग कोहा माला कहु मुरारि ॥
राका बनि मेहारि चढ़ि फिरे चकोरी।
काला-बनि माधामय नाना छवि
धेखि कैसे मौरे निवारे मुरारि—।

(बाँगालीर गान—पृष्ठ १०१८)

इस भाँति अनेक बंगालियों ने हिन्दी में गीत लिखे हैं। संगीत ग्रंथों में भी हिन्दी गीतों का आधार लिया गया है। जहाँ बंगाली कवियों ने हिन्दी में कविता की है वहाँ उन्होंने किसी अंश तक हिन्दी को व्यापक भाषा स्वीकार करते हुए हिन्दी

---

१ मधुसूदन मिश्र ने कई हिन्दी गीत लिखे हैं—

पियाला का साफ होने देयो, भरो हुसाकी फिक्र।
हाति को पर हाजरा मेरे घोर कोमर बीन् ॥

(बाँ० गान पृ० ८६१)

को अज्ञात अपचेतन रूप में स्वीकार किया है। इससे सिद्ध होता है कि दोनों भाषायें कितनी मिली जुली हैं और दैनिक व्यवहार में वे कितनी एक दूसरे के निकट हैं। यह सम्पर्क अज्ञात रूप से प्रभावों का भी कारण होता है। दो भाषाओं के मिलन से प्रभाव अवश्यंभावी है।

१ बंगालियों ने हिन्दी-गीतों के अनुकरण पर बँगला में गीत रचना की है—

हिन्दी या हिन्दुस्तानी संगीत का बँगला-संगीत पर प्रभाव एक युग-परिवर्तनकारी घटना है। इसी हिन्दी संगीत पद्धति के द्वारा बँगला गीतिकाव्य की सम्पदा की आश्चर्यजनक उन्नति हुई है।

आधुनिक बँगला गीतिकाव्य पर हिन्दी का सर्वाधिक प्रभाव हिन्दी संगीत के माध्यम से पड़ा है। उत्तर वैष्णव काल अथवा इस्लामिक बँगला युग से ही हिन्दी संगीत का प्रभाव बँगला संगीत पर स्पष्ट है। इस संगीत की पद्धति को अपनाकर राजा राममोहनराय ने ब्रह्मसंगीत की आधार शिला रखी थी। ब्रह्मसंगीत के अनेक गीत हिन्दी गीतों और गायन-पद्धतियों के अनुकरण पर बने हैं। अधिकांश ब्रह्मसंगीत में आराधना और कृतज्ञता के पद गुरु नानक तथा अन्य सन्तों से प्रभावित जान पड़ते हैं। श्री शान्तिदेव घोष का कथन है "हिन्दी ध्रुपद गीतों का मूलभाव भक्ति-पूजा का भाव था। बंग देश में इस भाव को सम्पूर्ण रूप से ग्रहण करके नये भाव से भक्ति और धर्म गीतों की रचना हुई। ख्याल गीतों के भिन्न ढंग के अनुसार पूजा और प्रेम के गीत रचे गये थे। शोरी-मियाँ के टप्पे प्रेम के गीत थे, निधु बाबू के गीतों की प्रसिद्धि का भी यही कारण है।[1]" हिन्दी गीतों के और गायन पद्धतियों के अनुकरण पर ब्रह्मसंगीत रचे गये हैं। यहाँ कुछ उदाहरणों से स्पष्ट करना आवश्यक है —

झिंझिट खमाज ठुमरी—

विभुपद-कमल पीयूष रसे
मज रे पिपासु मन मधुकर। (ब्रह्मसंगीत पृष्ठ १०५)

तुलनीय— किस सौत[2] बिहार में अटके हो
मन चुप करो आइ एक छिन को।

---

१ हिन्दी ध्रुपद गानेर मूल भाव छल भक्ति पूजार भाव। बांगलादेशे ए भावटिके सम्पूर्ण ग्रहण करेइ नूतन भावे भक्ति वा धर्म गान रचित हय। खेयाल गानेर भिन्न ढंग अनुसारे पूजा ओ प्रेमेर गान रचित हये छे बांगला देशे। शोरी मियाँर टप्पा छिल प्रेमेर गान निधु बाबूर प्रेमेर गाने ओ सेइ कारणे प्रसिद्ध।

(रवीन्द्र संगीत पृ० २५)

२ पाठ भेद—सौध=सौत।

मम चिन्ता को सब दूर करो
आमोर त्यागे ध्यान विषय वस्तु को
प्रभु पूजा में अनुराग करो
आमोर[1] प्रस्तुत हो हरि कीर्तन को
परित्राण के प्रति सब व्याकुल हो
तुम व्याकुल हो प्रभु दर्शन को।
भक्ति आमोर प्रेम के फूलों से
भरपूर करो हृद-कानन को
एकान्त सुधा रस पान करो
आमोर शान्ति कर आपने मन को॥

(ब्रह्मसंगीत पृ० १०७)

तथा—

आसावरी-भव—

सावे तोमाय दयामय डाकते चले।
तुमि पापी बले त्यजिबा ये कारे कोन् काले
जखन आमि ये दिके चाइ सर्वदा देखिते पाइ
(आमाय) कृपण हते दया करे राखिछे कोले।
घोर पापेर पापीदारा निमिषते तरे तारा
तोमार श्री चरण शरण निले॥

(ब्रह्मसंगीत पृष्ठ १४५)

तुलनीय—

तू मेरे प्राण-आधार (प्रभुजी)
नमस्कार दण्डवत वन्दन अनेकबार जो बार (प्रभुजी)
उठत बैठत सोवत जागत
एमन तुमेहि बिचारे,
यो तुमि कर सोहि फल आमार[2]
तुमि आपे सार (प्रभुजी)
तुमेरे घट वस् बुद्धि पण् तुमहि
तू मेरे परिवार।

---

[1] आमोर—और।

[2] आमार—हमारा बंगला और हिन्दी के उच्चारण भेद के कारण उक्त पद के कुछ शब्द विकृत हो गये हैं।

सुख दुःख सबै मनकि, बेरथा
सेवक नानक पूरु बरणमार (प्रभुजी)

(ब्रह्मसंगीत, पृष्ठ १४१)

नानक जी के इस पद की छाया एक अन्य ब्रह्मसंगीत पर भी है।[1] गुरु नानक की प्रसिद्ध आरती 'गगन के थाल में रवि चन्दु दीपक बने'[2] का प्रभाव दो बंगला गीतों पर दिखाई पड़ता है। एक गुरुदेव का पद 'गगनेर थाले रवि चन्द्र दीपक ज्वले' है। दूसरा यहाँ दिया जाता है।

तोमारि आरति करे निखिल भुवन
निरखि जुड़ाय नाथ! पुलक नयन।
गगन थाले केमन दीपक ज्वले अनुखन
शोभिछे शशी तपन हृदयरंजन।
मुक्तामाला येन ताय तारका समुदय
मरि किवा शोभा पाय हे भव भय भंजन।
धूप मलय पवन निरन्तर समीरण
करे चामर व्यजन हे विश्व कारण
वन उपवन यत पुष्पदेय अविरत
बाजे भेरी अनाहत शुने प्रमित ये जन॥

(ब्रह्मसंगीत पृष्ठ १४७)

उक्त पद में गुरु नानक की आरती का भाव-साम्य ही नहीं है अपितु शब्द सादृश्य भी है। जैसे—

गगनथाले =गगन में थालु
दीपकज्वले =दीपक बने
शशी तपन =रवि चंदु
मुक्तामाला =जनक मोती
तारिका समुदय=तारिका मण्डल
भव भय-भंजन =भव खण्डना
धूपमलय पवन =धूपुमलयानलो पवणु

एक पंक्ति तो हुबहु एक जैसी ही है। धूपमलय पवन निरंतर समीरण करे चामर व्यजन=धूपुमलयानलो पवणु चवरो। उपवन यत पुष्प देय अविरत=सगल बनराइ फूलंत जोती। बाजे भेरी अनाहत=अनहता शब्द बाजत भेरी।

---

1 देखिये—प्रस्तुत प्रबंध पृष्ठ २८७ तथा ब्रह्मसंगीत, पृष्ठ १७७।
2 ब्रह्मसंगीत पृष्ठ १४६।

तानसेन के एक गीत के साथ एक ब्रह्मसंगीत का केवल राग साम्य ही नहीं भाव और शब्द-साम्य भी है। जयजयवन्ती रागिनी में दोनों गीत इस प्रकार हैं

नाथ तुमि ब्रह्म तुमि नित्य तुमि ईश तुमि महेश
तुम आदि तुम अंत तुम अनादि तुमि अशेष।
जल स्थल अनल व्योम पशु मनुष्य देवलोक,
तुमि अपार सृजनकार दुखाधार त्रिभुवनेश।
तुमि एक तुमि पुरान, तुमि अनंत सुख सोपान
तुमि ज्ञान तुमि प्राण तुमि मोक्षधाम
पूत हृदे नमस्कार लये आमि तव नाम
तव पाय शतवार करि प्रणाम करि प्रणाम॥
(ब्रह्मसंगीत पृष्ठ १७७)

तुलनीय –

तुँहि ब्रह्म, तुँहि विष्णु, तुँहि शेष तुँहि महेश
तुँहि आद तुँहि अन्त तुँहि अनाद तुँहि अशेष।
जल स्थल अनल व्योम तुँहि अकार पवन सोम
तुँहि ओंकार तुँहि मकार
निराकार तुँहि अलेख
तुँहि वेद तुँहि पुरान
तुँहि हदीस तुँहि कुरान
तुँहि ध्यान तुँहि ज्ञान तुँहि भुवनेश
तानसेन कहे बखान तुँहि दिन तुँहि अयन
तुँहि धरि पग मन, तुँहि वचन तुँहि विशेष॥
(संगीतसार भाग पृष्ठ १००५)

इस भाँति अनेक बंगला-संगीतकारों ने हिन्दी संगीत[1] के अनुकरण पर बंगला

---

१ हिन्दी गीतों के स्वरों (सुरों) के अनुकरण पर बंगला के अन्य गीत-संग्रहों में बंगला गीत रचे गए हैं। गीतमाला में कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं —

(१) खमाज-एकताला—
हिन्दी सुर—'सीतापति रामचन्द्र रघुपती =बंगला नमो ब्रह्म परम
ईश निखिल-विश्व कारणो मंगलमय सकल कुशलकारी
भवतारणे। (गीतमाला पृ० २)

(२) „ 'झमके चलत रामचन्द्र=धन्य प्रभो धन्य असामान्य
महिमा तोमार। (गीतमाला, पृ० १)

भावों का सृजन किया है। कुछ प्रसिद्ध बँगला-संगीतकारों और गायकों का नामोल्लेख[1] आवश्यक है। श्री राधिकाप्रसाद गोस्वामी श्री ज्ञानेन्द्रप्रसाद गोस्वामी श्री भीष्म देव चटोपाध्याय श्री तारापद चटोपाध्याय श्री सत्येन्द्रनाथ गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ठाकुर, श्री माइकेल, मधुसूदन दत्त श्री द्विजेन्द्रलाल राय, काजी नजरूल इस्लाम श्री दिलीप कुमार राय श्री हिमांशुदत्त श्री अजय भट्टाचार्य आदि प्रमुख हैं। इनमें से कुछ की संगीतकला का विवेचन अपेक्षित है।

श्री सत्येन्द्र नाथ—

इन्होंने हिन्दी के अनुकरण पर ब्रह्मसंगीत की रचना की है। इनकी एक मिश्रित ठुमरी हिन्दी और बँगला दोनों भाषाओं की मानी जा सकती है —

गाओरे जयपति जगवन्दन
ब्रह्म सनातन पातक नाशन।
एक देव त्रिभुवन परिपालक
कृपा-सिंधु सुन्दर सब नायक।
सेवक मनोमद-अमल दाता
चिंता सम्पद बुद्धि विधाता।
चाहे चरण भजत कर जोड़े,
चितर प्रेमसुधा चित चकोरे।

(ब्रह्मसंगीत, पृ० ९० बाँगालीर गान पृ०६०९)

गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ठाकुर—

हिन्दी संगीत पद्धति का गम्भीरतम प्रभाव गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ठाकुर पर पड़ा है।[2] हिन्दी शास्त्रीय संगीत[3] ही रवीन्द्र संगीत की पृष्ठभूमि है। जैसा कि श्री उमेश

(३) „ पानी भरण जाति यमुना के घाट—कौन प्रताप वपु अखिलेर नाथ। (गीतमाला, पृ० ४)

(४) मुखड़ा क्या देखो दरपन में [illegible] दया धरम नहीं मन में—प्रभु हे पार कि कव तुमि मम्व। हेन मुग्ध नाहि देखि मुग्ध। (गीतमाला पृ० ४४)

(५) हृदय कोई नाहि है, यह राखो रघुबीर—आनन्द भार देह नाहि नाथ, तुमि राख रघुबीर।

(गीतमाला पृ० १६६)

१ जिन्होंने हिन्दी संगीत के आधार पर बँगला संगीतसाहित्य के भाण्डार को भरा है उन कवियों और संगीतकारों की संख्या बहुत विशाल है अतः उनके परिचय के लिये बाँगालीर गान पृ० १ १०४० देखने योग्य है।

२ देखिये विस्तृत परिचय के लिये प्रस्तुत प्रबंध पृष्ठ २७५ ३१७।

३ शास्त्रीय हिन्दी संगीत को बँगला में उच्चांग हिन्दी संगीत कहा जाता है।

जोशी का मत है— अपनी प्रारम्भिक गान रचनाओं में रवीन्द्र ने ध्रुपद-पद्धति का आधार लिया। उनके सभी गीत भारतीय पद्धति पर अवलम्बित हैं। रवीन्द्र संगीत प्रधानतः गीतिकाव्यात्मक अभिनव सृष्टि का दूसरा नाम है[1]।' उन्होंने नाना रसों के गान हिन्दी राग रागनियों के अनुकरण पर लिखे हैं। उन्होंने हिन्दुस्तानी गीतों का किस भाव से अनुभव और साक्षात्कार किया था। यह उनकी उक्तियों से प्रकट होता है। उनकी कई पंक्तियों में हिन्दी राग रागनियों का मानवीकरण भी अभिव्यंजित हुआ है।[2] श्री दिलीपकुमार राय गुरुदेव की हिन्दी की परज रागनी के प्रति रसिकता का एक उदाहरण देते हुए गुरुदेव के ही मत का उल्लेख करते हैं। गुरुदेव लिखते हैं 'हे गुरुजी मुझे काला काला कम्बल खरीद दो, राम जपने के लिये माला लादो और जलपान के लिये तुम्बी लादो मैं बंगाली होने के नाते इस भाव को इस प्रकार व्यक्त करता हूँ —

गुरु आमाय मुक्तिधनेर देखाओ दिशा।
कम्बल मोर सम्बल होक दिवानिशा।
सम्बल होक अपेर माला
नाम मन्दिर दीप्त ज्वाला,
तुम्बिते नाम करब ये जल
मिटबे ताहे विषय तृषा।

तुलनीय मूल हिन्दी—

कारि कारि कम्बलिया गुरुजी मोहे मोल ले दे,
राम जपन को माला ले दे पानी पियन को तुम्बरिया गुरुजी।[1]

इससे स्पष्ट होता है कि गुरुदेव हिन्दी संगीत के कितने बड़े प्रेमी थे।

---

१ भारतीय संगीत का इतिहास पृ १०६।

२ मुलतान येन शून्य गृहचारिणी विधवा सन्ध्यार अश्रुमोचन।
(रवीन्द्र संगीत पृ० ९१)
अर्थात मुलतान जैसे शून्य गृहचारिणि विधवा संध्या का अश्रुमोचन है।
परज येन अवसन्न रात्रि शेषेर निद्रा विह्वलता। (रवीन्द्र संगीत, पृ० ९२)
अर्थात् परज जैसे अवसन्न रात्रि शेष की निद्रा विह्वलता।
कानड़ा येन घनान्धकारे अभिसारिका निशीथिनीर पथविस्मृति।
(रवीन्द्र संगीत पृ० ९२)
अर्थात् कानड़ा जैसे घनान्धकार में अभिसारिका निशीथिनी की पथ विस्मृति।

१ सांगीतिकी पृष्ठ १४६।

उन्होंने इस पद्धति का अनुकरण करके नवभारती के गीतिकाव्य के भाण्डार को अनुपमनीय बना दिया है।[1]

श्री माइकेल मधुसूदन दत्त—

इन्होंने भी हिन्दी साहित्य के अनुकरण पर बँगला गीतों की रचना की है।[2] उनका एक गीत यहाँ दिया जाता है—

जय उमेश शंकर सर्व गुणाकार
त्रिताप संहर महेश्वर।
हलाहलांकित कण्ठ सुशोभित।
मौलि विराजित सुधाकर॥
पिनाक धारक भूत विनायक
त्रिशूल धारक, भयंकर।
गिरिराज नंदिनी सुरम्य सेवित।
चराचर पूजित परात्पर॥

(मधुसूदन ग्रंथावली, विविधा पृ० ७९)

श्री द्विजेन्द्रलाल राय—

श्री नारायण चौधरी इनके विषय में लिखते हैं, 'द्विजेन्द्रलाल राय के बँगला गीतों की समृद्धि विधान में दो बड़े दान हैं एक तो हिन्दी ख्याल के ढंग एकराग की भित्ति पर बँगला गीतों की सृष्टि और दूसरे यूरोपीय पद्धति पर बँगला में कोरस सुर का प्रवर्तन है'[3]।

श्री दिलीपकुमार राय भी द्विजेन्द्रलाल राय की ख्याल प्रेम के विषय में लिखते हैं "बहुधा देखा गया है कि रवीन्द्रनाथ का बँगला गीतों के विकास में ध्रुपद की ओर रुझान गोसाईं जी की अभिभावकता के कारण और श्री द्विजेन्द्रलाल का

---

१ रवीन्द्रनाथेर रागसंगीत बाँगला गान सांगीतिकी, पृष्ठ ११४।

२ देखिये—मधुसूदन ग्रंथावली में शर्मिष्ठा नाटक पृ० २८, ४१ ६६, ८१ ८२ ८४ तथा एकेइ कि बोले सभ्यता पृ० २१ पद्मावती नाटक पृ० ३२, ४२, ६६ एवं कृष्णकुमारी नाटक पृ० २६।

३ बाँगला गानेर समृद्धि विधाने द्विजेन्द्रलालेर बड़दान दुटि-एक, हिन्दी ख्यालेर ढंगे एकक रागेर भित्तिते बाँगला गान सृष्टि, दुइ इयोरोपीय धरणे बाँगलाय कोरास सुरेर प्रवर्तन।

(संगीत परिक्रमा पृ० १

मुख्यत प्रधानत सुरेन्द्रनाथ के अधिनायकत्व के कारण था।[1] इनका एक गीत यहाँ दिया जाता है :—

नील गगन चन्द्र किरण, तारकागण रे।
हेर नयन-हर्षमगन सब भुवन रे।
निद्रित सब कूजन-रव नीरव भर रे।
मोहन नव हेरि विभव मेदिनी तव रे।
चाहित सब स्निग्ध पवन ज्योत्स्ना मगन रे।
मगन मन पुण्य भवन मोहित मन रे।

(द्विजेन्द्रलाल ग्रंथावली पृ० २६६)

उक्त गीत हिन्दी साहित्य की पद्धति पर रचा गया है। अतः यह भाषा की दृष्टि से भी हिन्दी और बंगला दोनों भाषाओं की सम्पत्ति माना जा सकता है। इन्होंने हिन्दी संगीत पद्धति का अनुकरण कर बहुत बंगला गीतों का निर्माण किया है।[2]

काजी नजरुल इस्लाम—

रवीन्द्र संगीत के लेखक का विचार है—'गुरुदेव के समसामयिक और परवर्ती रचयिताओं में श्री द्विजेन्द्रलाल, श्री अतुलप्रसाद और श्री नजरुल का नाम ही एकमात्र उल्लेखनीय है। क्योंकि इन्होंने प्रत्येक ने अपने गीतों की कथा की ही रचना की थी। गुरुदेव के आदर्शानुसार हिन्दी गीतों के ढंग और सुर के प्रभाव से ही बंगला में ख्याल, ठुमरी और गजल गानों में रूप देने का प्रयत्न किया था।[3] गीतिकार

---

१ एक देखा देख-बांगला गानेर दिकाये रवीन्द्रनाथ अपरेर दिके झोंकन प्रधानत श्रीतारापिर अधिनायकत्वाय आर द्विजेन्द्रलाल झोंकन खेयालेर दिके प्रधानत सुरेन्द्रनाथेर अधिनायकत्वाय। (सांगीतिकी पृ० १६६)

२ देखिये द्विजेन्द्रलालेर कतिपय रागमैथिल गान (सांगीतिकी पृ० १६२-६६) राणा प्रतापसिंह पृ० ८ (खंकरा), पृ० २१ (हमीर) पृ० १२ (खमाज) पृ० ७४ (भीमपलश्री); पृ० २१ (बरवा), पृ० १९० (खमाज), द्विजेन्द्र ग्रंथावली (कविता ओ गान) पृ० ७०, काफी पृ० ७१ पुरवी पृ० ८० बिहाग पृ० ८१, भैरवी पृ० ८४ जयजयवन्ती, छायानट, बाग पृ० १८० ६६६।

३ गुरुदेवेर समसामयिक ओ अनुवर्ती रचयितादेर मध्ये द्विजेन्द्रलाल अतुल प्रसाद और नजरुलेर नामइ केवलमात्र करण। कारण ऐरा प्रत्येकइ निजेर गानेर कथा ओ सुर दुइ-इ रचना करेछेन। गुरुदेवेर आदर्श ऐरा ओ हिन्दि गानेर ढंग ओ सुरेर प्रभावेइ बांगला खेयाल ठुमरी ओ गजल गाने के रूपे देवार चेष्टा करे छिलेन। (रवीन्द्र संगीत पृ० २६)

और सुरकार काजी नजरुल के विषय में संगीत परिक्रमा के लेखक का कथन है कि जिन गीतों को हम आधुनिक बँगला गीत कहते हैं उनमें नजरुल का दान अजस्र है। 'मोर घुमघोरे एले मनोहर नमो नमो' आदि गीत मोर आहुत पाछीर सम, 'कुहु कुहु कुहु कुहु कोयलिया' (राग प्रधान—म मानूंगी नामक सुपरिचित हिन्दी गीत का बँगला रूप) प्रभृति अनेक गीतों का नामोल्लेख किया जा सकता जिससे नजरुल के सुर की विशेषता पूर्णमात्रा में प्रकट है।[1] वे आगे फिर लिखते हैं— सुपरिचित हिन्दुस्तानी ख्याल गीत के अनुसरण पर रचित बँगला ख्याल नजरुल की सांगीतिक प्रतिभा की एक और देता है।[2] विद्रोही कवि ने इस प्रकार हिन्दी गीतों और उर्दू गजलों का अनुकरण कर बँगला गीतिकाव्य को सम्पन्न बनाने में योगदान किया है।

हिन्दी भाषा की भाँति हिन्दी संगीत भी व्यापक है। अतः इसी व्यापकता और सांगीतिक श्रेष्ठता के माध्यम से हिन्दी संगीत या गीतिकाव्य का प्रभाव आधुनिक बँगला संगीतकारों और गीतिकाव्यकारों पर स्पष्ट है। बँगला कवियों और साहित्यकारों ने अपनी रुचि और विचार अनुसार इसको अपनी परमप्रिय बँगला भाषा साहित्य एवं संगीत का अभिन्न अंग बनाया है।

## ४ अनुवादात्मक (बँगला में अनूदित हिन्दी ग्रन्थ)

विश्व-साहित्य में आदान प्रदान का सरलतम मार्ग अनुवाद है। जहाँ दो संस्कृतियों साहित्यों भाषाओं और जातियों का सम्पर्क होता है वहाँ पारस्परिक आदान प्रदान का मार्ग खुल भी जाता है, यह आदान-प्रदान सीधा भी होता है प्रायः यह अनुवादों के सहारे होता है। अन्य समृद्ध देशों तथा भारत में अनुवादों की यह परंपरा प्राचीनकाल से ही चली आ रही है। संस्कृत फारसी और देशी-विदेशी भाषाओं के ग्रंथों का अनुवाद सर्वत्र से होता आया है हिन्दी और बँगला में भी एक दूसरी से अनुवाद हुए हैं।

---

१ आधुनिक बँगला गान बलते ये मेगिर गान बुझि ताते यो नजरुलेर दान अजस्र मोर घुम घोरे एले मनोहर नमो नमो आलपुलि मोर आहुत पाखीर सम 'कुहु कुहु कुहु कुहु कोयेलिया (राग प्रधान—म मानु'मि, मामक सुपरिचित हिन्दी गानेर बाँगला रूप) प्रभृति अनेक गानेरई नामकरा याय याते नजरुलेर सुरेर वशिष्ट्य पूर्णमात्राय प्रकट। (संगीत परिक्रमा पृ० ९८)

२ सुपरिचित हिन्दुस्तानी खयाल गाने अनुसरण रचित बाँगला खयाल नजरुलेर सांगीतिक प्रतिभार आरेकटि दिक।

(संगीत परिक्रमा पृ० १००)

यह विचारणीय विषय है कि अनुवादों को प्रभाव के अन्तर्गत रखा जाय या नहीं। केवल भाषा के रूपान्तर को प्रभाव की कोटि में नहीं रखा जा सकता। भाषान्तर बाहरी वस्तु है पर प्रभाव भीतरी तत्त्व है।

श्री सी० रैबिन अनुवाद की परिभाषा करते हैं— अनुवाद वह प्रक्रिया है जिसके द्वारा कथित अथवा लिखित कथन एक भाषा जिसमें अनुवाद हुआ हो, अभीष्ट और परिकल्पित कथन अर्थ के साथ उस भाषा में पहले ही विद्यमान हो जिस भाषा से अनुवाद हुआ हो प्रकट हो जाये। इसमें एक अर्थ अथवा कुछ सत्यांश की ओर संकेत करते हुए संक्रम आदि दो विभिन्न तत्त्वों का समावेश होता है। हम उस भाषा को जिसमें पूर्ववर्ती कथन अंकित हो 'अ' तथा उस भाषा को जिसमें अर्थ का परिवर्तन हुआ हो 'ब' कहेंगे।[1]

कई अनुवाद पुनर्सृष्टि (Re-creation) भी होते हैं जैसे—गुरुदेव की अंग्रेजी गीतांजलि केवल बँगला-गीतांजलि का अनुवाद मात्र ही नहीं है वह पुनर्सृष्टि भी है। इसी Re oretion या Re-construction से मिलता-जुलता अनुकूलन (Adaptation) है। वही अनुवाद सर्वोत्तम माना जा सकता है, जो मूल लेखक या कवि के भाव और भाषा को क्षति पहुँचाये बिना दूसरी भाषा में उसके मर्म या आत्मा (Spirit) को पहुँचा दे पूर्णतया प्रेषित (Transmit) कर दे।

अनुवाद ग्रंथ भाषाओं के पारस्परिक-सम्पर्क के द्योतक होते हैं। वे प्रभाव के लिये सामग्री भी उपस्थित करते हैं। किन्तु यह आवश्यक नहीं है कि जिस भाषा में अनुवाद हुआ हो उस भाषा को अनूदित ग्रंथ ने प्रभावित किया ही हो। इस प्रभाव का निषेध भी निश्चितता के साथ नहीं किया जा सकता। उसके लिये हमें स्वतंत्र साक्षी, भाव और भाषा के सामने से ही निश्चितता के लिये आधार लेना पड़ेगा। जो अनुवाद विचारधाराओं में परिवर्तन लावें भावों में परिष्कार करें या नये प्रयोगों अथवा नयी शब्दावली को प्रचलित करें नई साहित्यिक विधाओं को जन्म दें वे ही प्रभाव के अन्तर्गत रखे जा सकते हैं।

अनुवाद ग्रंथ भी भाषा और भावों में परिवर्तन लाते हैं। क्योंकि यह एक

---

1 Translation is a process by which a spoken or written utterance takes place in one language which is intended and presumed to convey the same meaning as a previously existing utterance in another language.

It thus involves two distinct factors, a meaning or a reference to some slice of reality We shall call the language in which the first pre-existing utterance is couched language A, and language into which the meaning is transferred language B

—Aspects of Translation. Studies in Communication—2.

सोचने की बात है कि अनुवाद का कोई मूल्य या महत्व नहीं हो तो अनुवाद केवल कोरी बाल्य क्रीड़ा होगी। अनुवाद के भी कारण होते हैं। कुछ कारण इस प्रकार हो सकते हैं —

(१) किसी कवि या ग्रंथ-विशेष का उच्च साहित्यिक गौरव।

(२) आवश्यकतावश प्रभाव की पूर्ति के लिये।

१ जो ग्रंथ या कवि साहित्यिक सौन्दर्य सम्पन्न होता है, उसके ही अधिक अनुवाद होते हैं। विश्व के बड़े-बड़े कवि इसके साक्षी हैं। कालीदास तुलसीदास, शेक्सपीयर और रवीन्द्रनाथ ठाकुर के ग्रंथों के अनुवाद समवतः विश्व की प्रत्येक सभ्य भाषा में प्राप्त होते हैं। गुरुदेव ने कबीर के सौ पदों का अनुवाद उनके दार्शनिक गांभीर्य और भाव-सौन्दर्य से प्रभावित होकर किया था।

२ श्री ईश्वरचन्द्र विद्यासागर ने हिंदी बैताल पच्चीसी का अनुवाद बँगला में आवश्यकतावश प्रभाव की पूर्ति के लिये किया था। अतः अनुवादों से भी एक भाषा का दूसरी भाषा पर प्रभाव होता है। अनुवाद भी अनुकूल धाराओं को प्रभावित करते हैं। कबीर के अनुवाद रहस्यवादी विचारधारा को बल प्रदान करते हैं। तुलसी-ग्रंथों के अनुवाद भक्तिधारा को अवश्य पुष्ट करते हैं। मीरां के पदों के अनुवाद दाम्पत्य प्रेम की वल्लरी को रस सिंचित करते हैं। 'वोल्गा से गंगा अनुवादक की साम्यवादी विचारधारा को अवश्य अनुप्राणित करती है। केवल अनुवाद भी उन भावधाराओं को प्रभावित करते हैं जहाँ प्रभाव के पुष्प प्रस्फुटित होते हैं।

अतः हिंदी से बँगला में अनुवादों की परम्परा अल्पकाल से ही है। हिंदी भक्तमाल का अनुवाद बँगला भक्तमाल कहा जाता है किन्तु यह पद्यिश अविकल अनुवाद नहीं है यह Adaptation है। अवलंबन या आधार भी (Adaptation) अनुवाद या रूपान्तर (Translation) का एक रूप कहा जा सकता है। अनुवादों और आधारित-ग्रंथों (Adapted Works) में भी अन्तर है। अविकल अनुवाद सतश्लोकी समश्लोकी पंक्ति प्रति पंक्ति अनुवाद को ही अनुवाद कहा जाता है। भावानुवाद का भी अनुवाद कहेंगे। भावानुवाद में भाव वही रहता है किसी मात्रा में शब्दावली में अवश्य परिवर्तन हो जाता है। यह अनुवाद पंक्ति प्रति पंक्ति नहीं होता। आधार लेकर जो अनुवाद होते हैं उसमें भाषा का तो रूपान्तर होता ही है। भावों को भी परिस्थिति अनुकूल घटाया-बढ़ाया जा सकता है। आधार लेकर पुराने भावों को नई भाषा के सांचे में ढाला जाता है। नये सांचे में ढालने से सामग्री में भी कुछ परिवर्तन हो जाता है। आधारित अनुवाद नये प्रभावों के द्योतक होते हैं। ऐसे अनुवादों में अनुकूलन क्षमता रहती है।

किसी अंश में यह बात भी सही है कि एक अनुवाद का दूसरी भाषा में होने से

कुछ तो अपनी मूलभाषा की प्रकृति लाता है और कुछ अपनी नई भाषा की प्रकृति को ग्रहण करता है। हर एक अनुवाद थोड़ी-बहुत भाषा में एक नवसृष्टि होती है। वह उस भाषा की सम्पन्नता को बढ़ाता है। यह तो विचारने की बात रहेगी कि हिंदी-ग्रंथों के अनुवादों ने बंगला भाषा और साहित्य को कहाँ तक प्रभावित किया है। किन्तु उन्होंने बंगभारती की समृद्धि को अवश्य बढ़ाया है।

हिंदी-ग्रंथों का अनुवाद अथवा अवलम्बन बंगला में काफी समय से ही होता आया है। नाभादास जी के भक्तमाल का आधार लेकर लालदास बाबाजी ने साधन की मैनासत का अवलंबन लेकर दौलतकाजी ने और जायसी की पद्मावत का आश्रय लेकर आलाओल ने बंगला साहित्य में नयी साहित्यिक परम्पराओं को जन्म दिया जिसके कारण बंगला-साहित्य के इतिहास में एक नया मोड़ उत्पन्न हुआ। हिंदी की अनेक पुस्तकों का आधार लेकर और अनुवाद करके इस्लामिक बंगला-साहित्यकारों ने बंगला साहित्य और भाषा की श्रीवृद्धि की।

किन्तु जिसे ठीक अनुवाद या भाषान्तर कहा जाता है, वह आधुनिक युग में ही प्रचार में आयी है। आधुनिक काल में हिंदी-ग्रंथों का अनुवाद बंगला में हुआ है। अतः हिंदी से बंगला में अनूदित समस्त ग्रंथों की तालिका प्रस्तुत करना अपेक्षित नहीं है। यहाँ स्थाली-पुलाक न्याय से कुछ पुस्तकों की तालिका दी जाती है।

१ 'अनासक्तियोग'—ले० महात्मा गाँधी अनु० विनयकृष्ण सेन १३५२ बंगाब्द, नेशनल लाइब्रेरी कलकत्ता।
२ 'अस्पृश्यों की मुक्ति'— " " " "
३ 'कबीर'—ले० आचार्य क्षितिमोहन सेन नेशनल लाइब्रेरी कलकत्ता।
४ 'गोदान'—ले० प्रेमचंद, अनु० श्री प्रियरंजन सेन और स्वर्ण प्रभा सेन कलकत्ता सन् १९५२ ई०।
५ 'चित्रलेखा'—ले० भगवतीचरण वर्मा।
६ 'छत्रप्रकाश'—ले० लाल कवि।
७ 'जपजी'—ले० गुरु नानक अनु० किरणचांद दरवेश १९१२ ई० बंगीय साहित्य परिषद कलकत्ता।
८ 'तुलसी ग्रंथावली' दो भाग—ले० तुलसीदास।
९ 'दादू वाणी'—ले० सन्त दादू अनु० श्री योगेशचन्द्र मजूमदार, १९२८ ई०।
१० 'दोहावली'—ले० तुलसीदास अनु० ब्रह्मानन्द चटर्जी १२६१ बंगाब्द।
११ 'नन्ददास का भ्रमर गीत'—ले० नन्ददास अनु० श्री पणवानन्द वाजपेयी।
'पद्मावत'—ले० मलिक मोहम्मद जायसी अनु० सैयद आलाओल।
'प्रेमसागर'—ले० लल्लू जी लाल।

